# राजस्थान पुरातन ग्रंथमाला

राजस्थान - राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यत: अखिल भारतीय तथा विशेषत: राजस्थानप्रदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, राजस्थानी आदि भाषानिबद्ध
विविधवाङ्मय प्रकाशिनी विशिष्ट-ग्रन्थावली

प्रबन्ध सम्पादक

डॉ० पुरुषोत्तमलाल मेनारिया

उपनिदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर

ग्रन्थाङ्क ११६

# राजस्थानी - वीर - गीत - संग्रह

## तृतीय भाग

प्रकाशक

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान
जोधपुर (राजस्थान)
१९७२ ई०

मुद्रक

राज प्रिंटिंग प्रेस, जोधपुर

वि० स० २०२९ भारतराष्ट्रीय शकाब्द १८९४

# विषय-सूची

---

# प्रस्तावना

राजस्थान, गुजरात और मध्यप्रदेश के चारणो और अन्य सबधित कवियो ने बडी सख्या मे राजस्थानी वीर-गीतो की रचनाए की हैं। इन गीतो का न केवल साहित्यिक दृष्टि से अपितु ऐतिहासिक, सामाजिक एव सास्कृतिक दृष्टि से भी विशेष महत्व है। इन गीतो से प्रभावित होते हुए विश्व कवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर ने कहा है —

"राजस्थानी गीतो मे कितनी सरलता, सहृदयता और भावुकता है। वे लोगो के स्वाभाविक उद्‌गार हैं। मैं तो उनको सत-साहित्य से भी उत्कृष्ट समझता हू। .................. ... ससार की कोई भी भाषा और साहित्य इन पर गर्व कर सकता है।[1]

स्वर्गीय श्री झवेरचन्दजी मेघाणी ने इन गीतो का ऐतिहासिक महत्व इस प्रकार प्रदर्शित किया है—

"एक ओर गीत जहाँ प्राचीन घटनाओ की ऐतिहासिक जानकारी के बहुत बडे साधन हैं, वहा दूसरी ओर तात्कालिक परिस्थितियो पर लोक-हृदय की समीक्षा का विवरण इन गीतो मे मिल जाता है। इतिहास के शुष्क ककाल को इन गीतो ने लोकोक्तियो के सजीव रुधिर-मास से आपूरित कर दिया है।[2]

इन वीर गीतो के सबध मे कतिपय प्राचीन उक्तिया इस प्रकार हैं —

भीतडा ढह जाय धरती भिले, गीतडा नहँ जाय कहे राव गागो।[3]

और

गवडीजे जस गीतडा, गया भीतडा भाज।[4]

प्राचीन साहित्य शोध-सस्थान, राजस्थान विद्यापीठ उदयपुर की ओर से राजस्थान मे प्राचीन साहित्य के सर्वेक्षण, सग्रह और सम्पादन-प्रकाशन का कार्य १९४० ई० मे प्रारम्भ किया गया तो इन वीर-गीतो का महत्व समझते हुए इनके सग्रह के लिये मैंने विशेष

---

१. माडर्न रिव्यु, कलकत्ता, दिसम्बर १९३८

२. राजस्थान के सास्कृतिक उपाख्यान, डा० कन्हैयालाल सहल, पिलानी, पृ० ११

३. वागवर, चारण जाति के प्रति राजपूत कवियों के उद्‌गार, वर्ष १, अक ३, पृ० ४३

४. बांकीदास-ग्रंथावली, पं० रामकर्ण आसोपा, भाग १, पृ० ५८

प्रयत्न किमा। श्री सावलदान आमिया और श्री रूपसिंह वारहठ जैसे व्यक्तियो के सहयोग से लगभग पच्चीस हजार वीर-गीतो का सग्रह उक्त सस्थान मे करवाया। साहित्य और इतिहास जगत् के लिये यह सग्रह वहुत उपयोगी है।

प्रतिष्ठान की ओर मे राजस्थानी-साहित्य के सम्पादन - प्रकाशन की योजना वनी तो राजस्थानी-वीर-गीत-सग्रह सवधी सम्पादन - प्रकाशन कार्य को भी महत्व दिया गया। परिणाम-स्वरूप इन गीतो के दो भाग प्रकाशित हो चुके हैं और यह तीसरा भाग पाठको के हाथो मे पहुच रहा है। वीर-गीत-सग्रह सवधी इस योजना पर आगे भी कार्य चालू है और आगामी भाग भी पाठको के सम्मुख शीघ्र ही प्रकाशित होकर पहुचेंगे।

राजस्थानी-वीर-गीत-सग्रह भाग ३ के प्रारभ मे ३ गीत राम और कृष्ण सवधी हैं। तदुपरान्त कछवाहा, शेखावत, राठौड, सीसोदिया, झाला, चौहान और जाट वीरो से सवधित गीत शब्दार्थ सहित दिये गये हैं। परिशिष्ट मे ऐतिहासिक टिप्पणिया तथा गीतानुक्रमणिका है।

इन गीतो के साथ इनके कर्त्ता अनेक राजस्थानी कवियो के नाम भी प्रकाश मे आये हैं जिनमे जोरावरसिंह (गीत स० १), मुरारीदास वारहठ (स० २), गोपाल मीसण (स० ४), ईसरदास सादू (स० २१), वनजी खिडिया (स० २५), कुभा दमोवी (स २६), नवलराम कविया (स० ३१), जीवण मोतीसर (स० ३८), कवि हणू दान (स० ४०), गंगाराम देभल, नेतड़वास (स० ४२), देवा महियारिया (स० ५६), माला, सादू, भदौरा (६५, ६६), अनोप सादू (६७), पद्मा सादूवण (स० ७०, १४०), द्वारकादास दधिवाडिया (७६), कीरतदान वारहठ (७८), गगाराम (८०), कल्ला जीवण (८४) आसा सिंढायच (८५), जाला सादू (६६), वना खिडिया (१०२), नादण वारहठ (१०४), वद्रीदास खिडिया (११६), तेजराम आसिया (१२०), आदि नाम हैं। कविवर हुक्मीचदजी खिडिया, कविराजा वाकीदासजी, वृन्द और महाराजा वहादुरसिंहजी जैसे प्रसिद्ध कवियो के भी अनेक गीत इस सकलन मे है।

राजस्थानी डिंगल-काव्य मे 'गीत' छन्द दोहे के समान लोकप्रिय रहा है। गीत छन्द के भेद एक सौ से भी अधिक हैं और इस छन्द से सवधित शास्त्रीय ग्रथो की सख्या सत्रह हैं। प्रत्येक प्रमुख चारण अथवा अन्य सवधित कवि ने कम-अधिक सख्या मे गीतो की रचनाए की है। गीत-रचना कवि की कसौटी रहा है और आज भी राजस्थान, गुजरात तथा मध्य-प्रदेश मे अनेक गीत-कर्त्ता कवि वर्तमान हैं।

अद्यावधि ज्ञात-अज्ञात हजारो ही भारतीय वीरो के चरित्र इन गीतो मे हैं और भारतीय इतिहास एव सस्कृति के अनेक अधकार पूर्ण पक्ष इन गीतो के प्रकाश मे आलोकित हो सकते हैं। इस प्रकार न केवल साहित्यिक दृष्टि से वरन् ऐतिहासिक, सामाजिक एव सास्कृतिक दृष्टि से भी इन गीतो का महत्व है।

राजस्थान, गुजरात और मध्य प्रदेश के अनेक अन्धकारमय उपेक्षित, धूलधूसरित कोनो मे दबी विनाश की ओर अग्रसरित ग्रथ निधियो मे अथवा वृद्ध जानकार व्यक्तियो की स्मृति मे विराजमान इन अगणित गीतो का विधिवत् सग्रह, अध्ययन, सम्पादन और प्रकाशन-सबधी कार्य अखिल भारतीय महत्व का एक वृहद् सास्कृतिक आयोजन है। तदर्थ सबधित समस्त सस्थाओ और व्यक्तियो को सक्रिय होना है।

विद्वान् सम्पादक ने अपनी भूमिका सहित इस सस्करण को पाठको के लिये उपयोगी बनाने का प्रयत्न किया है। प्रस्तुत वीर-गीत-सग्रह के सम्पादक राजस्थानी भाषा-साहित्य की डिगल-शैली के विशेप ज्ञाता है। इन्होंने प्रत्येक गीत का हिन्दी साराश देते हुए शब्दार्थ और टिप्पणियाँ दी हैं जिनसे, गीतो का अर्थ समझने मे सहयोग मिलता है।

श्री सौभाग्यसिहजी शेखावत इस कार्य को पूरी रुचि और योग्यता से सम्पादित कर रहे हैं। तदर्थ इनका प्रयास सराहनीय है। विश्वास है कि आगे और भी अधिक समय देकर इस महत्वपूर्ण कार्य को पूर्ण करने मे यथाशक्य योग देंगे। इस पुस्तक को सुचारु रूप मे प्रकाशित करने मे प्रतिष्ठान के प्रकाशन विभाग के सहयोगी श्री गिरधरवल्लभ दाधीच का परिश्रम उल्लेखनीय है।

डॉ पुरुषोत्तमलाल मेनारिया
उप निदेशक
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर।



# भूमिका

राजस्थान भारत का वीर प्रान्त है। इस भूमि का इतिहास वीरता तथा उदारता की अनुपम गौरव गाथाओ का इतिहास है। यहाँ के महामानवो ने युगो तक असामाजिक तत्वो के विरुद्ध संघर्षरत रह कर भारतीय सस्कृति, भारतीय मर्यादाएँ और मानवीय जीवनादर्शो के लिए सतत अपने प्राणो का बलिदान किया है। स्वतत्रता, कर्त्तव्य-पालन और परम्परित कुल गौरव-रक्षा के निमित्त अपना सर्वस्व उत्सर्ग करने की परम्पराओ से राजस्थान का इतिहास ओतप्रोत है। राजस्थान का गौरव यहाँ की कला, सस्कृति, साहित्य और इतिहास मे प्रतिविम्बित हुआ है। जैसा शौर्य और त्याग राजस्थान के वीरो ने दिखाया है वैसी ही ओजस्वी सशक्त वाणी मे राजस्थानी कवियो-साहित्यकारो ने उसे अभिव्यक्त किया है। बलिदान और उत्सर्ग का वह स्वर राजस्थानी (डिंगल) भाषा मे सहज मुखरित हुआ है। पद्य मे प्रबधकाव्यो, दोहो, सोरठो, छप्पयो, झमालो और विविध गीत छदो मे तथा गद्य मे वचनिका, वारता, दवावैत, ख्यात और वात मे अकित मिलता है। पद्य साहित्य मे गीतो मे तो वीर-वर्णन जिस कौशल और वैविद्य के साथ वर्णित पाया जाता है वह सर्वथा अनूठा और विस्तृत है। गीतो के अध्ययन से आभासित होता है कि मानो गीत छद प्रकृतित वीराख्यानो के लिए ही निर्मित हुए हो। वस्तुत राजस्थानी का यह छद अपना निजी घर का छद है। प्रान्तीय भाषाओ मे गुजराती के अतिरिक्त पजावी, मराठी, बगला, आसामी और उडिया आदि किसी भी भाषा मे गीत छद का प्रयोग नही मिलता है।

वीर चरित्र वर्णन मे युद्ध और योद्धा का सर्वाङ्गीण चित्रण गीतो मे उपलब्ध होता है। युद्धस्थली, सैन्य-सयोजन, युद्ध-सज्जा, शस्त्र, वाहन, दुग-किलो के वर्णन के साथ साथ योद्धाओ की मनोदशा, उनकी युद्ध के प्रति कामना, समाज मे उनके प्रति आदर की भावना, जय-विजय और पराजय तथा जीवन-मृत्यु के प्रति उनका दृष्टिकोण बखूबी गीतो मे अभिव्यक्त हुआ है। राजस्थानी गीत साहित्य मे विजय को आनन्द, मृत्यु को स्वर्ग सौख्यदाता और कायरता पूर्वक जीवन-रक्षा को कलक के रूप मे अकिन किया गया है। स्वकर्त्तव्य–पालन करते हुए जूझने वालो की प्रशसा और कायरता पूर्वक रणस्थली से पलायन करने वालो की कटु भर्त्सना की गई है।

जैसा कि ऊपर उल्लेख किया है कि गीतो मे वीरता और उदारता का विविध रूप मे आलेखन हुआ है। काव्य, कल्पना और इतिहास की त्रिधारा गीतो मे गुजित है।

काव्य रसिको और इतिहास-वेत्ताओ के लिए गीतो मे समान रूप से अभिलषित सामग्री प्राप्त होती है। भारतीय सस्कृति के अनेक तत्व गीतो मे सुरक्षित मिलते हैं। धरती प्रेम, शरणागत रक्षा, कुल-गौरव का अनुसरण, वचन-निर्वाह, स्वामिधर्म और प्रतिशोध भावना प्रभृत्ति का गीतो मे बहुविध वर्णन प्राप्त है। शरणागत रक्षा के लिए अकारण अपने जीवन को सकटार्पित करने की गौरवमयी घटनावलियाँ गीतो मे अनेकश वर्णित है। राजस्थान मे शरणागत रक्षा को महान् धर्म माना गया है। रणथभौर के शासक राव हम्मीर चौहान का बलिदान तो शरणागत रक्षा का अद्वितीय उदाहरण है। राजस्थान मे अनेक योद्धा परिवारो की शरणागत रक्षा के लिए परम्परित प्रसिद्धि रही है। अकेले मेवाड़ राज्य मे ही सादडी, गोगूदा, देलवाडा कोठारिया, वेदला, पारसोली, सलूम्बर, देवगढ, बेगू, आमेट, भीडर, बानसी, घाणेराव, बदनौर, कानौड और बीजोलिया आदि ऐसे ठिकाने रहे हैं, जिनके यहाँ बडा से बडा राजकीय अपराधी भी जा पहुँचने पर शाकीय कोप से सुरक्षित बच पाता था। यदि राजा उनके शरणागत रक्षा के अधिकार को चुनौती देने का दुस्साहस कर बैठता था तो वे राजाज्ञा का उल्लघन कर राजकीय सेना से जूझ मरते थे, पर शरण मे आए को न राज्य के सुपुर्द करते और न कही अन्यत्र भाग जाने देते थे। मेवाड मे 'शरण' के स्वत्व प्राप्त ठिकानो का निम्न प्रकार उल्लेख मिलता है—

मरणा ईवक सादडी, गोघूदो घर घल्ल ।
देलवाडो बकौ दुरग, झाला खत्रवट झल्ल ।।
कोठारचो अर वेदलो, पारसोली भुजपाण ।
माझी धर मेवाड मे, चित बका चौहाण ।।
दीपै सलूम्बर देवगढ, बेघू नाथ विचार ।
अधपतिया आमेट का, चूडा सरणा चार ।।
भीडर दूजी बानसी, महपत सकता मौड ।
घाणेराव बदनौर गढ, राण धरा राठौड ।।
कानौड ओपै करा, सरणा सारगदेव ।
झेल पवार बीजौलिया, भणिया मालम भेव ।।

इसी प्रकार जोधपुर मे भी अनेक सस्थानाधिकारियो को 'शरणा' का अधिकार प्राप्त था और वे इस अधिकार का उपयोग खुले रूप मे करते थे। जागीरदारो के अतिरिक्त चौपासनी, महामन्दिर और उदयमदिर आदि मदिर-मठो के महन्तो तक को यह अधिकार मिला हुआ था। जोधपुर के महाराजा मानसिंह के कोप से बचने के लिए सवत् १८७७ वि मे खीची बिहारीदास खेजडला ठाकुर शार्दूलसिह भाटी की शरण मे चला गया। ठाकुर शार्दूलसिह भाटी अपने योद्धाओ सहित महाराजा मानसिंह की सेना से लड़कर मारा गया किन्तु बिहारीदास को महाराजा के सुपुर्द नही किया। शार्दूलसिह की शरणागत रक्षा की महिमा गीत में इस प्रकार उदीर्ण है—

काज सरणाया भूप सिर रा वळी, दुजड घन रावळी कठै दांई।
वाप रिव ठाभियौ घडी दोय वाजता, ताहि सुत ठाभियो पौहर ताई ॥
झडतां आग वज्राग तप झेलणा, ढाल सू प्रवळ गिरमेर ढकणा।
भाटिया जेम प्रथमाद रा भूपता, राव सरणाविया अेम रखणा ॥

सन् १८५७ के प्रथम स्वातन्त्र्य सग्राम के राजस्थानी योद्धा ठाकुर कुशालसिंह चापावत आऊवा का अंग्रेजो एव जोधपुर की सेनाओ ने पीछा किया तब वह मारवाड का त्याग कर मेवाड के कोठारिया के रावत जोधसिंह के पास गया। जोधसिंह ने मेवाड तथा अंग्रेज सत्ता के कोप की विना पर्वाह किए ठाकुर कुशालसिंह को अपने यहाँ ससम्मान अभयदान दिया। रावत जोधसिंह के उस साहस का गीत मे सगौरव वर्णन हुआ है—

डाखिया घसल रवतेस डग डौलडा. पीथहर चौलडा अमल पीधा।
ढावता सरण वागा जगत ढौलडा, कौड जुग बौलडा अमर कीधा ॥

राजस्थानी ममाज मे वैर-शोधन को वडा महत्त्व दिया गया है, जो सतति अपने पिता, भ्राता अथवा मित्र-कुटुम्वी का प्रतिशोध लिए विना मर जाती है, वह अपयश की भागीदार समझी जाती है। शेखावाटी के महरौली के ठाकुर जोगीदास ने अपने भ्राता दलपतसिंह का वदला लेने के लिए जयपुर राज्य की सेना से युद्ध लडा था और शत्रुओ को अपार क्षति पहुँचा कर वीरगति प्राप्त की थी। एक गीत मे प्रतिशोध का स्वर स्पष्ट व्यक्त हुआ है।

मारे वैरिया अखूटी आव भूपाळां खाडियौ माण,
तेग धारे नकौ पाण छाडियौ तमाम।
वीर राव छळा जाग ताडियौ 'दलाळा' रै वैर,
राडिगारे उखेळो माडियौ जोगीराम ॥
खेडै फौजा चहुवळा फतै आसमान खाटै,
काहुळां नीधसै जागी ऊपटे क्रोधार।
केवै लाग भ्रात रै नाथ रै आगे बळाकारी,
जोध रौ घूखळा करै हमेसा जोवार ॥

जो स्वामी अपनी भूमि, प्रजा-धन और दुर्गादि रक्षा स्थानो को विना मरे शत्रुओं को सौंप देता है, वह स्वामी कहलाने का अधिकारी नही माना जाता है। उसे, समाज में सदा सर्वदा लज्जाहीन सम्बोधित कर तिरस्कृत किया जाता है और जो दुर्ग रक्षा करते हुए मारा जाता है वह प्रात स्मरणीय गिना जाता है। मानपुर दुर्ग की रक्षा करते हुए वीरगति प्राप्त करने वाले दलपतसिंह शेखावत पर कथित गीत मे तो योद्धा

नाम उसी का सार्थक चित्रित किया गया है जो दुर्ग रक्षा के लिए अपना जीवन उत्सर्ग करता है—

मरद वोलियौ अेम खग तोल आपह मलौ,
मन अडर यसो पलौ पकडे मीच ।
कमळ धड ऊपरा थका सूपै किलौ,
भड जिका दलौ लानत कहै भीच ॥
अभग छळ राव आवेर दळ आवता,
उजाली सरव सेखावता ओघ ।
जमी न पडै अगुट कर दुरग जावता,
जोध सुत रावता न मानै जोघ ॥
प्रवाडा जीत साकौ कर मानपुर,
सघर गिरमेर दीठौ सवाही ।
निलज भुरजाळ भिळता जकौ सिर न दै,
नरा हदमाल हर वदै नाही ॥

ऐसे वीर योद्धा वैरियो द्वारा घिर जाने पर कायरो की भाँति क्रन्दन नही करते हैं और न साहस त्याग कर जीवन-रक्षा के लिए किसी प्रकार का संधि-समझौता ही करते हैं, वरन् शत्रुओ को ललकार ने के साथ साथ किले को भी अविजित रखने के लिए आश्वस्त करते हैं। ठाकुर मोहवतसिह शेखावत दूजोद के गीत मे किले का मानवीकरण करते हुए कवि ने रक्षक मोहवतसिह द्वारा कहलवाया है—

सवळ लूविया आणि दळ साहिपुर सावठा,
वळोवळ वीररस भड़ा वसियौ ।
चळ विचळ हुवै मत दुर्ग मोवत चवै,
कमळ मणि नाग जिम कमळ कसियौ ॥

और तब ऐसे वीर रणस्थली मे जूझ कर स्वामी को विजय, तलवार को मांस पिण्ड, शिव को माला के लिए अस्तक, रण चण्डी को रुधिर और वराकाक्षिणी अप्सरा को पति प्रदान कर ससार मे अपनी कीर्ति को अमरता प्रदान करते हैं। कुमार कर्णसिह शेखावत के गीत मे दो द्वालो मे पढिए—

पति असमर सकर सकति अपछर, विजय पिंड सिर रुधिर वर।
कारण पच पूगौ भड करणौ, कळह रिमागां हठ कवर ॥
स्याम सार सिव सिवा सुरगना, रिण जै अ ग घू रत भतार।
आरण सजि अरि भजि उमाहत, विलगौ पच कारण उणतार ॥

स्वधर्म का पालन करते हुए मृत्यु का आलिंगन करने वाले वीरो की मृत्यु पर शोक अथवा रुदन करने की राजस्थान मे परम्परा नही रही है। ऐसी वीर मृत्यु मागलिक कही गई है। राठौड वीर पृथ्वीराज जैतावत के रण-निधन पर उसकी पत्नि के विलाप करने पर कवि ने उसके पति के कुल-धर्म का स्पष्ट स्मरण करवाते हुए कहा है—

राणी म रोइ पीथौ रण रीधल, रिण गा छाडि जिके भड रोइ।
घण जूझै रिणमाल तणै घरि, हुवै मरण तिम मगळ होइ।।
पीथल तणौ म करि पछि ग्रछि, दिग गा तजि करि ताह दुख।
ग्रादि तै ग्रेह ग्रखा घरि ग्रागै, सार मरण घण घणौ सुख।।

वीरगीतो मे उपर्यंकित सास्कृति विशिष्टताग्रो के ग्रतिरिक्त योद्धा के ग्रातक भय, प्रताप ग्रौर प्रभाव ग्रनेक गीतो मे सवल भाषा मे ग्रभिव्यक्त हुग्रा है। ग्रामेर के कछवाहा नरेश मिर्जा राजा जयसिंह से वादशाह ग्रौरगजेव वडा भयभीत रहता था। वह उसे न दिल्ली से दूर रखने मे ग्रपनी खैर समझता था ग्रौर न पास रखने पर चैन से रह सकता था। गीतकार ने ग्रौरगजेब की द्विधाग्रस्त मन स्थिति का निम्नलिखित रूप मे तथ्यपरक वर्णन किया है—

ग्रत ग्रळगो ठाढ़ विलागै ग्रातम, ग्रत नैडे प्राजळे ग्रथाह।
ग्रौरगसाह ग्रडर ग्रावेरौ, सीत तणौ पावक जैसाह।।
दूरै ठरै ढूकडे दाझै, रूका मुख होमवा रिम।
रत हेमन्त वसन्त गत राजा, जवन जाळवै जळण जिम।।

मिर्जा राजा जयसिंह जैसा वीर था उसी के ग्रनुरूप प्रवीण राजनीतिज्ञ शासक भी था। दिल्ली के वादशाहो को वह ग्रपनी कुशल नीति एव विचक्षण वुद्धि से चौसर के खेल की गुट्टिकाग्रो की भाँति क्रीडा करवाता था—

करग खाग पासौ भरत खड चौपड करै,
दुगम खेला मिले भड दुवाहां।
देयतौ धाउ घण धाउ जैसिंघदे,
सारि जिम रमाड़ै पातसाहा।।
परठीजै जोड थाणा हिय पारके,
डाण ग्राराण कीजै इसा डाउ।
पाधरै थापि उथापिजै ग्रसपति,
रमै रामति तिका कूरमा राउ।।
ऐवहा खेल खेलै भुजा ग्रापरा,
मीर रद हुग्रा मेल्हे मछर माण।

महाजुधि मारि वीछोडिजै मेलीजै,
साफळे सौ गढा जेम सुरताण ।।
तिसौ अगजीत खेलार माहव तणौ,
हाथ वळि खळा सिरि चहोडे हारि।
ऊठवै राह वे मेछ वाजी अखिल,
जगत जेठी न्रपत जंन जुवारि ।।
प्रथी सिणगार अवतार आवेर पति,
प्रगट रण चाचरा खाग पूजी ।
दाउ ऊपर हुवौ रहै राहा दहू,
दिगविजै थकौ जगतेस दूजौ ।।

शस्त्र, योद्धा का अभिन्न साथी और युद्ध का अनिवार्य उपकरण होता है। इसलिए राजस्थान मे वन की देवी दीपमालिका की भाँति युद्ध की देवी चण्डिका तथा शक्ति के प्रतीक शस्त्रो की पूजा की जाती है। शस्त्रो मे तलवार, भाला, साग, मावल, तोप, तीर, गदा, गुर्ज, त्रिशूल, कटार और तुक्का आदि का गीतो मे वर्णन हुआ है। यहाँ तलवार पर रचित गीत के दो द्वाले देखिए—

अडर अोप आराण कुरखेत वडवा अगनि,
सक तडिल कावडा जोड साथा ।
हाथि जिका भाराथ नाराज पिसणा विहड,
हद घडी काळ उसताज हाथा ।।
कळ धमणि सेस फूका जहर कोयला,
अरड अहरणि कमठ पिठि अवियाट ।
धरणि कर दळावत जका असिमर धजर,
घण घडी जजर नोखै धाट ।।

शस्त्रो की भाँति ही योद्धा के लिए वाहनो का भी असदिग्ध महत्त्व है। वाहनो मे घोडा, हाथी, ऊँट और रथादि का गीतो मे आलेखन हुआ है। रतलाम के राजा पद्मसिह राठौड द्वारा गीतकार को प्रदत्त एक घोडे का गीत के प्रथम द्वाले मे वर्णन है—

न्रता लागिया सगीत ताळा परीसै सुभावा नचै,
खुरीसै चुभावा नाळा सुमा धुखै राव।
सकौ मोल तरीसै हजार आठ दूण साजा,
राजा इसौ नीलो तूही वरीसै हयराव ।।

युद्धप्रिय राजस्थानवासियो मे सिंह, सूअर, व्याघ्र और हाथियो की लडाई तथा उनके आखेट के प्रति वडा अनुराग रहा है। आखेट मे वन्य-जीवो की स्वच्छद

प्रकृति, क्रिया-कलाप और घात-प्रतिघात का कौतूहल वर्द्धक वर्णन गीतो मे उपलब्ध होता है। यहाँ महाराणा स्वरूपसिंह द्वारा किए गए आखेट के वर्णन के कुछ द्वालो मे सिंह का स्वरूप, गति, आकृति आदि दर्शनीय है—

बावरैल डालामथो रसा पाला वेड वाळी,
कवल्ला अखाड वाळो रेडवाळो काथ ।
हैजम्मा विरोळी केती जञ्जदूता हेडवाळो,
भद्रजात्या कपोळा भडेच -वाळो आथ ॥
भाळकी सपासी चक्खा भाळवा भजातो आयौ,
हायळा मजातो आयौ हवद्दा हडूर ।
ऊभै ओळा हूता रोस झाळका बझातो आयौ,
गिरदा गजातो आयौ नौहत्थी गडूर ॥

गजो की आखेट और परस्पर लडाइयो का गीतो में ओजस्वी वर्णन हुआ है। लडाये जाने वाले हाथियो को पहिले प्रोत्साहित कर क्रुद्धार्थ तैयार किए जाते थे। कभी कभी मदिरा पिला कर उन्मत्त भी वनाए जाते थे। फिर खुले मैदान मे उन्हे छोडे जाते थे। यह राजकीय प्रमुख मनोरजन होता था। हजारो नर-नारियो के देखते यह घातक क्रीडा प्रारम्भ की जाती थी, जिसमे कभी कभी महावतो और दर्शको तक को अपने प्राण गँवाने पडते थे। और उनमे से जब कोई एक हार जाता था तब जलती हुई अग्नि की चर्खी पैरो मे चला, भालो से घायल कर अथवा दूसरे मस्त हाथी को छोड़ कर कठिनता से वश मे किया जाता था। यह राजकीय मनोरजन बड़े उत्सव के साथ सम्पन्न होता था। उदयपुर के महाराणा भीमसिह और जयपुर के महाराजा प्रतापसिह के हाथियो की लडाई के अनेक गीत बडे प्रभावोत्पादक भाषा मे उपलब्ध होते हैं। महाराणा भीमसिह के हाथियो की लडाई एक गीत का विषय बनी है—

खूटा पराथी अनता देहा उराथी उखेडे खभ,
कपोळा भाराथी मद्दा जूटा काळकीट ।
जञ्ज दूत तणा साथी तूटा गैण वज्र जेम,
राण वाळा हाथी छूटा जूटा आकारीट ॥
रसम्मी उगन्ती वेळा सोभन्ती सिंदूरा रेख,
स्वेतदन्ती धूति चद गिरद्दा समान ।
कुदरत्ती हुवा चक्खा रत्ती झाळ पूळा क्रोध,
चीतौड पत्ती रा वागा हसत्ती चौगान ॥
हैदल्ला हमल्ला जूझ मल्ला वाज हाक,
पोगरा नवल्ला भल्ला मल्ला पाण ।

आदसल्ला दाता भीक आडीया वगल्ला ऊठै,
अडील्ला जेण वल्ला गजा मचायौ आराण ॥
अछक्का रदन्ना तन्ना वदन्ना मचक्का उठै,
मचक्का लचक्का जमी थरक्के समाम ।
हको हक्का खाडेराव चक्रवा पसाव हाथी,
सारीसा धधक्का धक्का जूटा वे संग्राम ॥

लागा डाण अद्रिगात अथागा लगरा लोह,
सेघ पै विलागा वौम आगा जेम खांत ।
गाजता पुळिन्द्र जेम सामद्र सा पुत्र गोती,
भद्रजाती नागा जोगी वागा ईसी भात ॥

चठ्ठा वैंभीत रट्टा दुकट्टा लोयणा चोळ,
उमै छटा घटा सक्र गात मे अनूप ।
लगरा रठ्ठा पै अनूठा कठ्ठा आडी लौह,
राण वाळा रूठा फील जूटा ईमै रूप ॥

धत्ता धत्ता वत्तां धत्ता मावता पूतारै धीठ
तत्था वेखि मत्ता मत्ता भिडे निराताळ ।
भेखता घुमता वे वत्था यू अखाडे वागा,
छत्रधारी भीम वाळा उमता छछाळ ॥

सिंदूरा कपोळा बीच हवोळा खळक्के श्रोण,
’ गिरदा गैंतूळा मच्चै वगूळा चौगान ।
दौवळा हीलोळा टोळा ओळा दौळा प्रथी देखै,
मचोळा गयंदा वाळा धूजै आसमान ॥

बूवावोर चरक्खी सपखी छूटा घरा धूम,
मयाणखी देख चक्खी ओछारे सुभाळ ।
कौमखी गाजिया फील चोळ चक्खी पर्व्वै काळा
आवळा घटूम मुखी वेपखी उजाळ ॥

आदीता वे घडी हूता वीता निसा जाम उमै,
मैंभीता न छंडै पांव मीता यू भयान ।
पीलवाना करै दूर लगाडे पलीता पूळा,
जीता खाटेराव दहूं वदीता जहान ॥

लागा द्रव अवारै उतारै लूण जडे लोह,
अनता मोअन्ना तन्ना सिंगारे सरूप ।
बापूकारै पूतारै आण ठाण वावा बेहूं,
गण वाळा हाथी वीज भाळ रूप ॥

इस प्रकार वीर गीतो मे वर्णन-वैविध उपलब्ध होता है। यहाँ गीतो के वर्ण्य विषय की थोडी-सी बानगी मात्र प्रस्तुत की गई है।

इस सकलन मे कुल १४१ गीतो को सम्मिलित किया गया है जो राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान जोधपुर, राजस्थानी शोध सस्थान चौपासनी और मेरे निजी सग्रह से चुने गए हैं। कुछ गीत कु वर सवाईसिह धमोरा आकाशवाणी जयपुर और कु वर प्रतापसिह राठौड तिलाणेस द्वारा भी प्राप्त हुए हैं। अत मैं इन सस्थाओ तथा कृपालु सज्जनो का आभारी हूँ।

इस सग्रह के प्रकाशन की स्वीकृति प्रदान करने तथा सम्पादन मे महत्त्व-पूर्ण दिशा-निर्देशन करने के लिए राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान के अवकाश प्राप्त निदेशक श्रद्धेय डा. फतहसिह तथा वर्त्तमान उपनिदेशक डा पुरुषोत्तमलाल मेनारिया के प्रति मैं अपना आभार व्यक्त करता हूँ। छदानुक्रमणिका तैयार करने मे कु. रघुवीरसिंह शेखावत का सहयोग मिला है।

**—सौभाग्यसिह शेखावत**

**चौपासनी**
१५ जून, १९७२

# राजस्थानी-वीरगीत-संग्रह

भाग-३

## १. गीत राम-रावण जुद्ध रौ सुपंखरौ

सेना ऊतरे समंदे पार पदम्मे अठारह सहस,
बहस्से निसांण किनां गाजियौ बाराण।
वेद बाण दूण लाख डडाळा लकाळ बजे,
असुरा सुरांह मांह माचियौ आराण ॥१॥
चढ़े दीठि मूठि चाप कैंमराणा गुणा चढे,
झड़ै आगि अराबा गैणाग चढ़े झाळ।
चाव चढ़े बारगा बिमाणा गिरब्बाण चढे,
क्रोध चढ़े राम राण कध चढे काळ ॥२॥
व्याळ नू जगायौ सोर विड़ूजा चलायौ वज्र,
सीघळी अधायौ कैं सुणायौ बीर साद।

---

१. गीतसार—उपर्युक्त गीत मर्यादा पुरुषोत्तम श्री रामचन्द्र और लकपति राक्षस राज रावण के युद्ध पर रचित है। गीतकार ने कथित युद्ध मे रामायण के कथानक के आधार पर यह वर्णन किया है। गीत मे लिखा है कि समुद्र की गर्जना सदृश युद्ध वाद्यो का घोष कर अठारह पदम सख्यक राम सेना ने लका पर आक्रमण किया। देव तथा दानव योद्धाओ मे युद्धारम्भ हुआ।

---

१ बहस्से—जोशीले बजते हैं। निसाण—नगाडे, निशान। किना—किंवा, अथवा। बाराण—समुद्र। दूण—द्विगुने। डडाळा—दण्डक, डडे। सुराह—देवताओ। माचियौ—छिडा, प्रारम्भ हुआ। आराण—युद्ध।

२ दीठि—दृष्टि। मूठि—मुष्टि। कैंमराणा गुणां—धनुषो पर प्रत्यचाएँ। झडै—गिरे, बरसती है। आराबा—तोपो की। गैणाग—गगन, आकाश। झाळ—ज्वाला। चाव—उत्साह, चाह। बारगा—अप्सराएँ। बिमाणा—विमानो पर। गिरब्बाण—देवता। चढे—आरूढ हुए। राण—रावण। कध चढे काळ—कधो (सिर) पर मृत्यु चढ आई, मृत्यु घूमने लगी।

३ व्याळ नू—सर्प को। सोर—बारूद। विड़ूजा—इन्द्र। सींघळी—सिंह। अधायौ—अतृप्त, भूखा। कैं—अथवा। साद—ध्वनि, नाद।

धुरजटी जटा हू अघायौ वीरभद्र आयौ,
देव दळा ऊपरा यू आयौ मेघनाद ॥३॥

कोपाणा लखण वाणा वोव राणा प्रळै काळ,
बदराणा अगदाणा रीछाणा वेवाह ।
काळ रूप राकसाणा भूखाणा बछाणा केळ,
गौतराणा तराणा मूकाणा गजगाह ॥४॥

मेदनी मचक्के सेस लचक्के उचक्के मेर,
ताम रूप हणू कूभ रचक्के रवतेस ।
बोक नू पिछक्के काळी उभक्के विभक्के वैल,
तठै मारतड रुक्के भैचक्के भूतेस ॥५॥

लडदा जुडदा रुण्ड टूटि धू गडदा लैत,
पोगरा उडदा खागा अलगा पडन्त ।
छडाळा घडाळा पार पन्नाळा रताळा छूटे,
लकपत्ती वाळा जोध स्याम रा लडन्त ॥६॥

---

धुरजटी जटा हू—शिव की जटा से। अघायौ—अतृप्त, भूखा। देव दळा—देवताओ के समूह पर। यू—यो, इस प्रकार।

४ कोपाणा—कोप किया, क्रोधान्वित। लखण—लक्ष्मण। वोव राणा—वायुराणा, रावण को डुवाना। बंदराणा—वानर समूह, कपिदल। रीछाणा—ऋक्षदल। वेवाह—दोनो हाथो से प्रहार करने वाले। भूखाणा—भूखे। केळ—केलि, युद्ध। गोतराणा—रावण गोत्रीय। तराणा—तरुओ। मूकाणा—मुक्त करने लगे, छोडने या प्रहार करने लगे। गजगाह—गजग्राह, युद्ध।

५ मेदनी—पृथ्वी। मचक्के—धसकने लगी। सेस—शेषनाग। लचक्के—ऊपर-नीचे धसकने का भाव, लचकना। उचक्के—ऊपर उठे, स्थान च्युत हुवे। मेर—सुमेरु गिरी। हणू कूभ—हनुमान और कुम्भकर्ण। रचक्के—जूझने लगे। रवतेस—रावत पदवी वाले, योद्धा। वोक—दोनो हाथो की अञ्जली। काळी—कालिका देवी। उभक्के—उछले, कूदे। विभक्के—चौंकता है। वैल—शिव का वाहन नदि। तठै—वहा। मारतड—सूर्य। रुक्के—रुके, ठहरे। भैचक्के—भयचक्रित, विस्मित। भूतेस—शिव।

६ लडदा—लडते हैं। जुडदा—जुटते है, भिडते हैं। धू—मस्तक। गडदा लैत—लुढकते हैं। पोगरा—शुण्डदण्ड। उडदा—उडते हैं। खागा—तलवारो। अलगा पडन्त—दूर जाकर गिरते हैं। छडाळा—भाले। घडाळा—शरीरो के, घडो के। पार—उस ओर, इधर से उधर निकल कर। पनाळा—प्रनाले, नाले। रताळा—रक्त के। जोध—योद्धा। स्याम रा—श्री रामचन्द्र के, स्वामी के।

वीस भुजा गदा छूटा त्रिसूळा करन्त बाह,
रूढ़डौ छछाळा छेडि ऊधरो हकारि ।
नेत्राळा कराळा झाळा मुखाळा बक्कतो नामी,
रीसके कोमड करा खेंचियौ मुरारि ।।७।।

पावक्का ज्वाळ मे अभ्र अनंळा सोखत पोख,
गहै मंछ जाळ नागां आछटे खगेस ।
अधकार चत निद्रा सोखना बिखाळ अबी,
जारां-अत बाण राण मारियो जगेस ।।८।।

हुवौ जै जै कार त्रहु लोक में उछाह हुवौ,
लभे देवा नरां नागा ग्रंदफा मिळाव ।
मिळे पाट बभीखण दसाकंध मोख मिळे,
आणदे हो सिया राघौ अजोधिया आव ।।९।।

—जोरावरसिंघ रौ कह्यौ

---

७ बीस भुजा—रावण की बीस भुजाएँ । गदा—गदा नामक शस्त्र । त्रिसूळा—त्रिशूल शस्त्र । वाह—प्रहार, चोट । छछाळा—हाथियो को । छेडि—आगे बढाकर । ऊधरो—ऊपर, ऊँचा । हकारि—हाककर । नेत्राळा—नेत्रो से । झाळा—ज्वाला, क्रोधाग्नि । मुखाळा—मुखो से । वक्कतो—कहता, बकता । रीस—क्रोध, कोप । कोमंड—धनुप, कमान । करा—हाथो से । मुरारि—श्री रामचन्द्र ने ।

८ पावक्का ज्वाल—अग्नि-ज्वाला । अभ्र—बादल, आकाश । अनळा—वायु, अग्नि । गहै—पकडे । नागा—सर्पो । आछटे—दूर फेंके, पछाट देकर भूमि पर पटके । खगेस—गरुड । जाराअत—जरान्तक, नाश, मृत्यु ।

९ उछाह हुवौ—उत्सव हुआ । गद्रफा—गन्धर्वो । मिळाव—मिलन । पाट—सिंहासन । दसाकध—रावण को । मोख—छुटकारा, मोक्ष । सिया राघौ—सीताराम, सीता और रामचन्द्र । अजोधिया—अयोद्धा ।

## २. गीत काळी नाग नै क्रिसण रा जुद्ध रौ

सोहै वाधिया जड़ूलो सीस कड़ूलो करग्गा किया,
ऊघड़ूलो नाग रो जड़ूलो भाग आज ।
अड़ूलो आगणे ऊभो लड़ूलो सो रोस लिया,
कानूडो कड़ूलो वोलै दड़ूला के काज ।।१।।

घणी मिळै नागणी सुभागणी सुहागणी सी,
मूणी यू पूछणी आयो जायो कुणी मात ।
अैसो फुणी सुणी वाला कुणी सु जगाणी आवै,
तत्र मत्र हणी जको अते तणी घात ।।२।।

वोलियो आणद कंद नद रो (हू) कहाऊ वेटो,
चराऊ मुकद धेन जसोदा रो चद ।
मोरी देवी गेद काये जगावौ नागेन्द्र माटी,
छोडो फद रदगारी नारिया रा फद ।।३।।

---

२. **गीतसार**– इस गीत मे भक्तकवि ने श्रीकृष्णचन्द्र की नाग दमण लीला का वर्णन किया है। वालक कृष्ण कालीदह मे अपनी कन्दुक के लिए प्रवेश करता है और नाग को गेंद का चोर मान कर उससे युद्ध कर नाथ डाल लेता है। लिखा है कि वह शीश पर जटाओ को वाँधे एव हाथो मे कर-भूषण धारण किए शोभित हो रहा था और नाग के वहा आगन मे रोष धारण कर गेंद के लिए कटु वाणी वोलने लगा।

---

१ सोहै–शोभित होता है। वाधिया–वाँधे हुए। जड़ूलो–केशो को, वालको के सिर के केशो को वाधकर रखते है उसे जड़ूला कहते हैं। कड़ूलो–कडे, हाथो मे पहनने के कडे जो स्वर्ण अथवा चादी के होते हैं। करग्गा–हाथो में। ऊघड़ूलो–उघडना, खुलना, प्रकट होना। अड़ूलो–हठीला। ऊभो–खडा। लड़ूलो सो–लडने वाला-सा। कानूडो–कन्हैया, श्री कृष्ण। कड़ूलो–कठोर, कटु। दड़ूला–वडी गेंद।

२ घणी–वहुत। नागणी–नागिनें। सुहागणी–सधवाएँ, सौभाग्यवती। मूणी–कही, कहने का भाव। जायो–उत्पन्न किया। कुणी–किस। अैसो–ऐसा। फुणी–फनधारी, सर्प। जको–वह, जो। अतेतणी–मृत्यु की।

३ कहाऊ–कहलाता हूँ। चराऊ–चराता हूँ। धेन–गायें। मोरी–मेरी। काये–किसलिए। माटी–वलवान, पुरुष को। फद–फदे, छल-चतुराई की वातें। रदगारी–छल-वहाने, लडाई-वखेडे का।

हसै सारी नाग नारी उचारी विहारी हूत,
सवारी पधारी बळे लेतो आजे सूक ।
कठै थारी वेस असी जुद्धकारी वाता करै,
फूणाधारी दीठौ न छै आगकारी फूक ।।४।।

माटी रीस काटी असी आटी आटी वाता मेळो,
भडा सू उझाटी तेग बाटी न छै भीड ।
पेस करा घाटी जद्या फाटसी फुणा री फाटी,
पीड-सी खाटी चाटी पाटी तणी पीड ।।५।।

नागणी रहायौ नाद बादियौ अघाये बाद,
ताअ्रे वाता भूलायौ लखायौ ताग ।
पायौ अमी आप रा बजायौ असो राग प्रभु,
कानूडे जगायौ असो नौळी आयौ नाग ।।६।।

राळतौ कराळ झाळ फूणा वाळा फूकारडा,
चाळा लागो ठाळा करै बावै असी चोट ।
लळवळा जीहा घणी गलाफा गुजाफा लाळा,
परनाळा पडै जठी हळाहळा पोट ।।७।।

---

४ सारी—समस्त, समग्र । उचारी—बोली, कहने लगी । विहारी हूत—श्री कृष्ण से । वळे—पुन , फिर । सूक—रिश्वत । कठै—कहाँ । थारी—तेरी, तुम्हारी । वेस—आयु, वयस्य । असी— ऐसी । दीठौ न छै—देखा नही है । आगकारी—ज्वालामयी । फूक—फूत्कार ।

५ माटी—जोरावरी की । रीस—रोष, क्रोध । आटी आटी—वैर विरोध की, बाकी टेढी चुभने वाली । वाता मेळो—मनमानी बातें मिलाना, मिथ्या बातें कहना । भडा सू—योद्धाओ से । ऊझाटी—चोट, प्रहार । भीड—सहायता । घाटी—कठ, गले का जोड । जद्या—जब । फाटी—फटने, अलग अलग होने का स्थान । पीड-सी—पीडा देगी ।

६ अघाये—धापकर, तृप्त होकर । वाद—विवाद । ताअ्रे—तव, तप्त, तेजी की । लखायौ—जान पडा, समझ मे आया । ताग—असो—ऐसा । कानूडे—श्री कृष्ण ने । जगायौ—जगाया, जाग्रत किया । नौळी आयौ—कचुकी आया हुआ ।

७ राळतौ—गिराता हुआ । कराळ झाळ—कराल ज्वाला । फूकारडा—फूत्कारें । चाळा लागो—कौतूहल लगकर । ठाळा—ठिठोली । बावै—प्रहार करे, चलाता है । असी—ऐसी । लळवळा जीहा—जिह्वा को बार-बार भीतर बाहर निकालने की क्रिया । गलाफा—मुह का जबडो का भाग । लाळा—मुख से गिरने वाला रस, लार । जठी—जहाँ । हळाहळा—हलाहल, विष । पोट—पोटली ।

करै यू रपट्टां रट्टा झपट्टा कपटा कीधा,
छूटा पट्टा चहुँवट्टा फिरतो छछाल ।
दाव ले उलटा दळतो दपट्टां दढ्ढा,
कट्टा कट्टा कूटा करै काळी विकराळ ।।८।।

करादी मूकियां झींक फेरियो कवादी कूंडै,
नादी नामजादी गायो वांसळी रो नाद ।
मादी नागजादी जीयो महाजोगी मंत्रवादी,
अनादी जुगादी आदी वादी खेले वाद ।।९।।

लागै नहीं फूक झाळ लपेडा थपेडा लागै,
नेडा नेडा फूणा घणा ऊपडे नत्रीठ ।
राजवी अहेडा जांण वडां डढां रीस रत्तो,
रमन्तो उरेडा दियै केडा आयौ रीठ ।।१०।।

लडन्तो कळाप करै लाप-लोप हुवौ लोहां,
आप नाग थाको फुणा वाहतौ अमाप ।

---

८ रपट्टा—रपट्टें । रट्टां—टक्करें, भिडन्तें । झपट्टा—झपटने की क्रिया । छूटां पट्टा—खुले रूप में, मद वहते खुले केश जो क्रोध मे खडे हो जाते हैं । चहुवट्टा—चारो ओर । फिरतो—घूमता, चक्कर काटता । छछाळ—हाथी, उन्मत्त । दाव ले—दाव पेंच से, अवसर लेता है । दपट्टा—दपट कर, दौड कर । दढ्ढा—दाढें । कट्टा-कट्टा—दांतो की आवाज । कूटा—दांत विशेष, दाढें तथा आगे के दांतो के मध्य के चार दांतो को कूटा कहते हैं ।

९ करादी—हाथो की । मूकिया—मूठियो की । झीक—चोटें । कूडे—कुण्डल, घेरे मे । नादी—नाद करने वाला, श्रीकृष्ण । वासळी—वांसुरी, मुरली । नागजादी—नागकन्या । जोयो—देखा । अनादी—अनादि । जुगादी—आदि, युगादि । आदी—आदिकालीन ।

१० फूक—फूत्कार । लपेडा थपेडा—थप्पडे, दोनो गालो पर थप्पडे । नेडा नेडा—पास पास, समीप । ऊपडे—थप्पड के चिह्न प्रकट होने को उपडना कहते हैं । नत्रीठ—चोट के निशान, प्रहार, वेग पूर्वक । डढा—दंष्ट्राएँ । रीस रत्तो—रोषान्वित, क्रोध मे लाल हुआ । उरेडा—लपेटा, वलपूर्वक टक्कर । केडा आयौ—पीछे पडा हुआ । रीठ—प्रहार, चोट ।

११ कळाप—क्रन्दन । लाप—लोप । हुवौ लोहा—लोहू लुहान हुआ, रक्त रञ्जित । थाको—थकित । फुणा वाहतौ—फनों की चोटें मारता हुआ । अमाप—अपार, अनाप-शनाप ।

स्याम थाप बाहै जका ऊघडे जो छाप जैसी,
साप री ऊतरे त्रिहूँ ताप रो सताप ।।११।।

नाथियो पोग्रेणनाळो बंनमाळो चढै नांचै,
ताळी ताळी न्रत वाळी होवतो त्रबक ।
उघाडी बडाळी छाप कदम्मा चहन्नावाळी,
ग्रैसा काळी कपाळी कोराळी मडे ग्रंक ।।१२।।

बरक्खै ग्रंनंत फूल हरक्खै नारद ब्रह्म,
निरक्खै झरोखा झाके व्रजवाळी नार ।
ग्राणद जसोदा नद धनौ धनौ जीत ग्रक्खै,
न लक्खै ग्रलख माया महिम्मा निहार ।।१३।।

रीझिया नागणी हूँतां नागेदा दियंदा रीझै,
नमौ नद नंदा नमै नागदा री नार ।
छबीला दुडंदा चंदा तोझंदा न जाणू छदा,
मत्ता सारू दीनबंधा मुणदा मुरार ।।१४।।

मुरारीदास बारहठ रौ कह्यो

---

स्याम—श्री कृष्ण । थाप—थप्पड, खुले हाथ की चोट । वाहै—देकर, प्रहार कर । जका—जो । ऊघडे—उद्घाटित, चिह्न प्रकट होना । ऊतरे—उतरे, प्रभावहीन हुए । त्रिहूँ ताप रो—तीनो ताप का, त्रिताप ।

१२ नाथियो—नाक मे छेद कर रस्सी डालने को नाथना कहा जाता है । पोग्रेणनाळो—कमलनाल, सर्प । न्रत—नृत्य । त्रबक—तिरछा, टेढा । ऊघाडी—उद्घाटित की । कदम्मा—कदमो, पैरो के । चहन्नावाळी—चिह्नो की । कपाळी—मस्तक । कोराळी—रेखाग्रो वाली । मडे—मडित । ग्रक—ग्रक्षर ।

१३ बरक्खै—बरसे, वर्षा हुई । ग्रनत—ग्रपार, ग्राकाश । हरक्खै—हर्षित हुए । निरक्खै—देखने लगी, देखती है । झरोखा—गवाक्षो से । झाँके—झाक कर, देख कर । व्रज वाळी—व्रज-निवासिनी । धनौ धनौ—धन्य धन्य । जीत—विजय । ग्रक्खै—कहती, कहती है । न लक्खै—नही जान पाती है । ग्रलख माया—ग्रलक्ष की लीला ।

१४ रीझिया—प्रसन्न हुग्रा । हूँता—से । नद नदा—नन्द के मेहर पुत्र श्री कृष्णचन्द्र । नागदा री—नाग की । दुडदा—सूर्य, रवि । तोझदा—तेरे, तुम्हारे । छदा—कौतुक, क्रीडा । मत्ता सारू—बुद्धि के ग्रनुसार । भणदा—कहता है, वर्णन करता है । मुरार—गीत रचयिता कवि मुरारिदास ।

## ३ गीत क्रिस्ण नैं सिसपाल रा जुद्ध रौ

वर किसन रुकमणी ले वळे, सिसपाल सुरनर सभळे ।
सजि सिलह आवध कोप करि, नीसाण गाज निहग ।।
धर रोस असि पाइ धडहडे, असिमान रज चढि ऊपडे
डवर गैमर फररि धज डमरि, पसरि हैमर पसरि पाखरि
दररि पोगरि मछरि दुछरि अवरि धारि तरि थररि कायरि
अणरि हरि वरि सुरा औसरि, आग झरिहरि सोर ऊभरि
सार भरि मरि मारि समहरि, खरग वगतरि झररि खजरि
फाट फरि उर पारि फीफरि वजरि असमरि विहर वाखरि
कुवरि नरि कटि कचर कोपरि चार चरि धरि ढचरि पळचरि
जोध जुट थट जग ।

---

३ गीतसार—उपर्युक्त गीत राजा शिशुपाल और यदुपति श्री कृष्ण के रुक्मिणी-हरण के अवसर पर लडे गए युद्ध पर रचित है । गीत मे लिखा है कि रुक्मिणी के साथ बलपूर्वक विवाह करने के लिए श्रीकृष्ण और शिशुपाल शस्त्र सज्जित होकर ससैन्य आए । उनकी सेनाओ के प्रयाण मे धूलिराशि ऊपर चढकर आकाश धूमिल हो गया ।

---

१ वळे—बलपूर्वक, फिर । सभळे—सुना, सम्भलना । सिलह—सन्नाह, जिहरवस्तर । आवध—आयुध, शस्त्र । नीसाण—वाद्य यत्रादि । निहग—आकाश । रोस—रोष, क्रोध । असि पाइ—अश्वो की पदचापो से । रज—धूलि समूह । ऊपडे—उमडकर, उडकर । डवर—सेना, घटा । गैमर—हाथी, गज । धज—ध्वजाएँ, पताकाएँ । हैमर—घोडे । पाखरि—घोडो के कवचादि । मछरि—मत्सरता । दुछरि—वीर, तलवार । थररि—काँपकर । औसरि—अवसर । सोर—बारूद । ऊभरि—उभर कर, वधक कर । समहरि—समर, युद्ध । खरग—टकराकर । वगतरि—बख्तर, कवच । खजरि—खजर, तलवार । फाट—विदीर्ण । फरि—फरें । उर—हृदय, कलेजे । फीफरि—फेंफडे । वजरि—वज्र । असमरि—तलवार । विहर—चीरकर । वाखरि—समूह, काँख का भाग । कोपरि—कोहनी । ढचरि—प्रेतनी, डायन । पळचरी—गृद्‌लादि, आमिषभक्षी पक्षी । जुट—भिडकर । थट—समूह, सेना । जग—युद्ध ।

जुरासध सिसपाल जोरै, किसन बळिभद लोह कोरै
जोध जुध जमराण जूटा, सुर सकति ससार
गैणाग गोळा बाण गाजै, बीर हका डाक बाजै
हसति हळवळ चचळ हूँकळ भळळ सावळ
सिलह भळहळ कळळ हुबि दळ बीर कळियळ
चाळ चळदळ मडे चळचळ लळक मेंगळ
झाळ लळवळ सकळ कायर तळक सळवळ
बळक बीजळ धार वळवळ हुरळ हाथळ
प्रवळ वैहळ तडळ कमळ जुवळ टळटळ
छोळ जळकळ छीछ ऊछळ खळकि चळुग्रळ
खाळ खळहळ प्रघळ पळचर समर गळ पळ
पडै खळ अपार ॥२॥

---

२ जुरासध—जरासध । बळिभद—वलभद्र, बलराम । जोध—योद्धा । जमराण—यमराज । जूटा—भिडे, युद्ध करने लगे । गैणाग—आकाश । बाण—तोपें, तीर । हका—हाक, ऊँची आवाज । डाक—ढाक नामक वाद्य । बाजै—बज कर । हसति—हस्ति, हाथी । हळचळ—हलचल । चचळ—घोडे । हूँकळ—हिनहिनाहट । भळळ—चमचमाहट । सावळ—बर्छे, भाले । सिलह—सन्नाह, कवचादि । भळहळ—चमक कर । कळळ—कौलाहल । हुबि—प्रहार । कळियळ—कलरव ध्वनिनाद । लळक—झुक कर । मैंगळ—हाथी । लळवळ—झुकना और ऊपर उठना । तळक—शीघ्रता से भगना । सळवळ—रेंगते हुए चलना । बळक—कौंधती, चमकती, बल खाती । बीजळ—तलवार । वळवळ—वारम्बार, पुन पुन । हुरळ—फुरतीला प्रहार । हाथळ—पञ्जा, खुला हाथ । तडळ—टुकडे, सहार । कमळ—मस्तक । जुवळ—पैर । छोळ—तरग, लहर । जळकळ—फव्वारे । छीछ—छीछडे, मास अथवा जमे हुए रक्त के टुकडे । ऊछळ—उछल कर । खळकि चळुग्रळ—वहकर रुधिर, लोहू प्रवाह । खाळ—नाले, पहाडी, घाटियो की दरारें । खळहळ—खलखल ध्वनि । प्रघळ—अधिक मात्रा मे । पळचर—गृद्धादि आमिषचारी । समर—युद्ध । गळपळ—मास के पिण्ड, मास और मज्जा । खळ—शत्रु ।

व्रजनाथ लिखमी सग वणै, आरांण वाणां ऊफणैं
डिगपाल अहिफण डोलिया, प्रथमादि कूरम पीठ
जादम डाहळ जोरवर वाजिया खागे वीरवर
गडड गज घडि त्रम्बक गडगड घड आतस अनड वड धड़
तिजड ओभड़ तीर तडड खाग झड़ झड ढाल खड खड
विरड ऊरड़ मुरड़ वड़ वड हूर हुड हुड रभ हुड हुड़
वीजड़ ओभड कध वड वड़ दडड़ रतपड मुड दड दड़
फडड घाव भड तडळ तडफड थाट वडि चढि सोहड लडथडि
करड़ि वरगड़ि मुरड़ि कुटकड़ि ऊकरड़ि भड़ि ढिगडि अतडि
रूक झड़ पड़ि रीठ ॥३॥

---

३ लिखमी–लक्ष्मी, रुक्मिणी। आराण–युद्ध। वाणा–तीर, तोपें। डिगपाल–दिग्पाल। अहिफण–शेषनाग का फन। कूरम–कच्छप की। जादम–यादव वंशीय श्री कृष्ण। डाहळ–डाहल वंशीय शिशुपाल। वाजिया–लडे। खागे–खड्गो से। गजघडि–गजघंट, गजसेना। त्रम्बक–ताम्बा के पेंदे के नक्कारे। गड गड–नक्कारों के वजने की ध्वनि। आतस–तोपें, अग्नि। अनड–पहाड, स्वतंत्रता प्रिय योद्धा। वडधड–वडधडाने की आवाज। तिजड–तलवार। ओभड–प्रवल प्रहार। कध–कधे। वडवड–कटते अथवा टूटते समय होने वाली ध्वनि। दडड–अत्यधिक परिमाण मे तरल पदार्थ के गिरने पर उत्पन्न ध्वनि। रत–रक्त, लोहू। मुड–कटे हुए मस्तक। दडदड–भारी वस्तु के अनवरत गिरने की ध्वनि। तडळ–मस्तक, टुकडे। तडफड–तडफडाहट। थाट–समूह। सोहड–सुभट, योद्धा। लडथड–लडखडा कर। करडि–कड कड की ध्वनि। वरगडि–टुकडे। कुटकडि–छोटे छोटे टुकडे। ऊकरडि–वलपूर्वक वेंस कर। भडि–योद्धा, भिड कर। ढिगडी–ढेर, राशि। अतडि–आंतें, आत्र। रूक–तलवार। झडपडि–झपट, प्रहार। रीठ–युद्ध, प्रचंड प्रहार।

भिड रुकम डाहळ बिन्है भजे, गाढ गह सिंध जुरा गजै ।
पार बिण जूझार पाड़ै, लड़े कमळा लीध ।।
हरि ब्रह्म सुर नर हरखिया, देवाधि छळ बळ दक्खिया
दबटि हैथटि प्रघटि दुदटि ऊकटे कटि कूट ग्रावटि
सुजड सटि सटि बहै सामटि धुबटि धाबटि सुभटि घटि घटि
चपटि झापटि लपटि गहचटि लुटति लोटति जुटति लटि लुटि
निपट ऊलटि पलटि जिम नटि त्रिगुटि माछटि जुवटि जळ तटि
गरट अवियट अघट गाहट, ग्रीधटि मांसटि गिळै गटि गटि
कवि जगै जस कीध ।।४।।

—जगा खिड़िया रौ कह्यो

---

४. रुकम—रुक्मि । डाहळ—डाहल वशोत्पन्न शिशुपाल । विन्है—दोनों । गाढ गह—दृढता धारण कर । सिंघजुरा—जरासिंध । गजै—मार डाला । पार विण—अपरिमित । जूझार—योद्धा । पाडै—गिराये । कमळा—लक्ष्मी, रुक्मिणी । हरखिया—हर्षित हुए । छळवळ—दांव पेंच, युद्ध और बल । दक्खिया—देखा, प्रशसा की, कहा । दबटि—आक्रमण कर । हैथटि—अश्व सेना । प्रघटि—प्रगट । दुदटि—द्वन्द्व युद्ध । ऊकटे—आगे बढ कर । कूट आवटि—सहार, नाश । सुजड—कटार, तलवार । सटि सटि—बिलकुल निकट से, अग से अग भिडा कर । वहै—चले । धुबटि—प्रहार, क्रोध मे आकर । धाबटि—चोट, प्रहार देकर । चपटि—चपत, तमाचा । झापटि—थप्पड । गहचटि—केश पकड कर पछाडना । जुटति—जुटकर, भिडकर । नटि—नट । त्रिगुटि—तीन ओर से समूह मे । माछटि—मछली । जळतटि—जल के किनारे, समुद्र तट । गरट—समूह, सेना । अवियट—युद्ध, योद्धा । गाहट—सहार कर । ग्रीधटि—गृद्धिनी । मासटि—मास । गिळै—निगलती है । जस कीध—यश वर्णन किया ।

## ४ गीत राजा मानसिंघ कछवाहा आमेर रौ

पिडि साझि पठाण परसि पुरिसोतम, पौरिसि भगति वधारी अपार।
मान निचत कियौ अकवर मन, कियौ क्रतारथ हिंदूकार ।।१।।
सत्र साझै पतसाह सतोखै, सुपह भेटि असरण सरण।
वस खटतीस तणा कछवाहे, मेटिया दुख जामण मरण ।।२।।
अरि साझै हरि पखा आवे, जोध विधा अकवर छळ जाण।
विहू चौतीस कुळा क्रम वधण, भागा भाण-हरै कुळ भाण ।।३।।
भगवत सुतण हुऔ त्रहूँ भुवणे, घण दीहां लग नाम घणौ।
व्रहमा विसन महेस वदीतौ, तप तुगिम जस तूझ तणौ ।।४।।

—गोपाल मीसण रौ कह्यौ

---

४ गीतसार—उपर्युक्त गीत आमेर के कछवाहा शासक मानसिंह प्रथम पर रचित है। गीत मे मानसिंह द्वारा युद्ध मे शाही विद्रोही पठानो को विजित करने तथा शरण मे आए हुओ को अभय प्रदान करने का वर्णन किया गया है। लिखा है कि शत्रुओ का दमन कर मानसिंह ने वादशाह अकवर को चिंताविहीन तथा हिन्दू समाज को कृतार्थ किया।

---

१ पिडि साझि—युद्ध मे मार कर। पठाण—पठानो को। परसि—स्पर्श कर। पौरिसि—पौरुष। भगति—भक्ति, भोजन। ववारी—वढा कर। मान—राजा मानसिंह ने। निचंत—निश्चिन्त। क्रतारथ—कृतार्थ। हिंदूकार—हिन्दूत्व को।

२ सत्र—वैरी। साझै—नाश किया। सतोखै—सन्तोप दिलाया, सतुष्ट किया। सुपह—राजा, योद्धा। खटतीस—छत्तीस। तणा—का। जामण मरण—जन्म मृत्यु के।

३ अरि—शत्रु। जोव विधा—योद्धाओ की विद्या, युद्ध विद्या। छळ—युद्ध, लिए। विहूँ चौतीस—छत्तीस। कुळा—राजवँशो के। क्रम वधण—कर्मो के वधन। भागा—विनष्ट किए। भाण (भार) हरै—भारमल्ल का पौत्र। कुळ भाण—कुल रवि।

४ भगवत सुतण—भगवतदास का पुत्र राजा मानसिंह। त्रहूँ भुवणे—तीनो लोको मे। घण दीहा लग—अनन्त काल तक। घणौ—अधिक। वदीतौ—कहा गया, चर्चा का विपय वना। तुगिम—पृथ्वी, ससार। जस—यश। तूझ तणौ—तुम का, तुम्हारा।

## ५ गीत राजा मानसिंघ कछवाहा आमेर रौ

मान रै डरे असमान पग मेल्हिया, अवर सूझै नह तेथ बाकी ।
विकट धर ऊपरै विहसि बीडो लियौ, वळे समदर नखै लियै बाकी ।।१।।

रोहितास दखिणाद कापे असुर, दुसर का चाढीया कापिया देस ।
महोदध झळमल्या तका माहे रतन, पहल नग ऊवरचा तके करू पेस ।।२।।

बळ करै भोमिया तका नू बाधिल्यू, पहल री हद परै मारि पैल्यू ।
समद री अरदास राजा सुणो, तौ मे खरच ह्वै तितौ मेल्हू ।।३।।

सिला तारे समद कसू बळ सायरा, नाग नेतो करे नगन काळे ।
चोल रतन काढिया चत्रभुज, पहल रा गुसा मानसिंघ पाळे ।।४।।

---

५ गीतसार—उपर्युक्त गीत राजा मानसिंह कछवाहा आमेर की युद्ध विजयो से सम्बन्धित है । कवि कहता है कि मानसिंह ने जल और स्थल पर सर्वत्र शत्रुओ का उन्मूलन कर दिया । शत्रुओ के छिपने के लिए केवल आकाश ही ऐसा स्थान बाकी रहा है जहाँ वे शरण लेकर जीवित रह सकते हैं ।

---

१ मान रै डरे—राजा मानसिंह के भय से । पग—पैर । मेल्हिया—धरे । अवर—अन्य, अपर । सूझै नह—दिखते नही । तेथ—तहाँ, वहाँ । विहसि— जोश मे उबल कर । बीडो—पान का बीडा । वळे—फिर । नखै—पास, निकट ।

२ रोहितास—रोहिताश्व दुर्ग । कापे असुर—मुसलमान कापते हैं । दुसर का—दूसरे । कापिया—खण्ड खण्ड किए । महोदध—महासागर । झळमल्या—मथा, चमकदमक । तका माहे—तिन मे, जिन मे । नग—रत्न । ऊवरचा—बचे । तके—वे । पेश—भेंट, हाजिर ।

३ बळ करै—ताकत का गर्व करें । भोमिया—भूस्वामी । तका नू—उन को । बाधि ल्यू—बन्दी बना लू । पहल री—पहिले की । हद—सीमा से । परै—उस ओर दूर । पैल्यू—प्रभाव मे न आऊ,धकेल दू । अरदास—निवेदन । तितौ—उतना । मेल्हूँ—सेवा मे भेज दू ।

ए सिला—शिला, पत्थर खण्ड । तारे—तैराए । बळ—ताकत । सायरा—समुद्रो । नाग नेतो—सर्प की मथन रज्जु । नगन—नग्न । काळे—वीर, श्यामल । चोळ—लाल । काढिया—निकाले । चत्रभुज—भगवान् चतुर्भुज, रामचन्द्र । गुसा—गुस्सा । पाळे—पालन करता है, निभाता है ।

## ६ गीत राजा माधोसिंघ कछवाहा अजबगढ़ भानगढ़ रौ

मुहै अणियां वुपरै नाकतो मधकर, भव चै मन आतरौ भयौ ।
सहली दिली हुई अणसकती, गहली रौ बेव्हडौ गयौ ।।१।।

जिण रै बळे उतराद जीपतौ, हवकै नाह पुजवी हमस ।
वाल्ही वुसत खूम चौ वड पोहौ, काली रौ डिगियौ कळस ।।२।।

देतौ बाह दुबाह दळा वुत, रिमा राह अणथाह रण ।
चगथा वड आसगणि चहुँ दसि, वड अभली रा कुम्भ वण ।।३।।

बावळी तणा वडा ज्यू वरतै, काया जतन न कीतौ काज ।
दिली भीच वोरसो दूजौ, राखण-हार न घडियौ राज ।।४।।

---

३ **गीतसार**—ऊपरिलिखित गीत राजा माधवसिंह कछवाहा की युद्ध वीरता से सम्वद्ध है । गीत मे लिखा है कि माधवसिंह विपक्षी सेना की अग्रिम पक्ति पर आक्रमण करता था । किन्तु वह पगली के सिर पर धारण किए घट की तरह अपने शरीर को क्षणभगुर समझने वाला मारा गया । अत दिल्ली वलहीन हो गई ।

---

१ मुहैं—मुह के आगे । अणिया—सेना, हरावल पक्ति । वुपरैं—ऊपर । नाकतो—डालता, धकेलता, हमला करता । मधकर—माधवसिंह । आतरौ—अन्तर, दूरी, फर्क । भयौ—हुआ । अणसकती—अशक्त, निर्वल । गहली—पगली । बैव्हडो—द्विघट । गयौ—गया, मर गया ।

२ जिणरैं—जिसके । वळे—वल पर, ताकत से । उतराद—उत्तर दिशा के देश । जीपतौ—विजित करता था । हवकै—अवकी वार । हमस—भीड-भाड । वाल्ही—प्रिय । वुसत—वस्तु । खूम चौ—वादशाह को । पोहौ—राजा, योद्धा । काली—पगली का । कळस—घट ।

३ देतौ वाह—प्रहार करता । दुवाह—दोनो हाथो से । दळावुत—दलपत अथवा दला का पुत्र, किन्तु माधवसिंह दला का पुत्र नही था, उसके पिता का नाम राजा भगवन्तदास था । रिमाराह—शत्रुओ । अणथाह—अथाह, अपार । चगथा—मुसलमानो । आसगणि—साहसी । अभळी—पगली । कुभ—घट, घडा ।

४ बावळी—पगली, चित्तभ्रम । तणा—का । वरतै—वरतने वाला, व्यवहार अथवा काम मे लेने वाला । काया—शरीर का । भीच—योद्धा । वोर सो दूजो—ऐसा अन्य, इस जैसा दूसरा । घडियौ—वनाया, निर्माण किया ।

## ७ गीत राजा जगनाथ कछवाहा रौ

समंद उलटो देख जगनाथ साहृण समद,
लोह पामै नको पार लडियो।
ढीलो करि राण तिण दीह ढीलाणपुर,
चालि असमाण गिरि सिखरि चडियो ।।१।।
आवटीजे फौज जळाबौळ आबेरवो,
नर महण ऊलटे ताघ नाही।
पतौ चढियो अनड तेण विढवा पेखो,
माड पग विढे तो वूढै माही ।।२।।
भाण रै वड मण्डळि सरिस विसमे भिडण,
घट सुभट आवटै तरग घाये।
औहटै तेण मेवाड वै आप रौ,
जीव उवारीयौ अळग जाये ।।३।।
ऊधरण - हरे वेळा हरण आठ मे,
कियौ छिळीये सुतो जग कहियौ।
लोह मे लहरि पैठा सु बोढे लिया,
राण गिरवर चढे नीठ रहियौ ।।४।।

—देवीदास गाडण रौ कह्यो

---

७ गीतसार—उपर्युक्त गीत राजा जगन्नाथ कछवाहा पर रचित है। राजा जगन्नाथ ने विशाल मुगल सेना सहित महाराणा प्रतापसिंह मेवाड पर आक्रमण किया था। महाराणा प्रतापसिंह उस आक्रमण के सामने रणस्थल मे नही ठहर सका। वह अपना स्थल भागीय निवास त्याग कर पार्वत्य भाग मे ऊपर जा चढा। गीत मे गीतनायक का आतक प्रकट किया गया है।

---

१ समंद—समुद्र। साहण समद—अश्व सेना रूपी समुद्र। लोह—शस्त्र-अस्त्र। पामै—प्राप्त करे। नको—कोई नही। ढीलो—निर्बल,शिथिल। तिण दीह—उस दिन। चालि—चलकर, भाग कर। असमाण—आकाश, ऊपर, असम्मानित होकर। चडियो—चढ गया, जा चढा।

२ आवटीजे—उबलने का भाव। जळाबौळ—विकट, क्रोधपूर्ण। आबेरवो—आमेर वाला, राजा जगन्नाथ कछवाहा। नर महण—नर-समुद्र। ऊलटे—उमड आने पर। ताघ—थाह। पतौ—महाराणा प्रतापसिंह। अनड—पहाड पर। विढवा—युद्ध करने। पेखो—देखो। माड पग—पग रोप कर, सामने डट कर। विढे—युद्ध करे। वूढै—डूब जाय।

३ भाण रै—भारमल्ल का। वड मण्डळि—बडा राजा। भिडण—लडने के लिए। घट—सेना, शरीर। सुभट—योद्धा। आवटै—उवाल आना, जोश चढ़ना। औहटै—हटकर, छिपकर। उवारियौ—बचाया।

४ ऊधरण हरे—राजा उद्धरण का वशज। वेळाहरण—समुद्र। छिलिये—युद्ध। बोढे लिया—काट दिए, मारे गए। नीठ—कठिनता से। रहियौ—जीवित बच रहा।

## ८ गीत गोयंददास माधाणी कछवाहा रौ

गजगाहा खडग ताहरौ गोयंद, खळ दखणाद कहर करि खीज।
वळती लाय कै व्यळती बामळ, वहती नदी कै ढहती बीज ।।१।।

सत्र आदेस कह रण सग्रम, सुजड ताहरौ खेम सुजाव।
भूमि धाडि कै मगळ भाळा, सीळता सोक कै तडित सळाव ।।२।।

रूक स तुझ नमौ आखै रिमि, चढि मुहे भोहै तके जुवै।
ग्रसण पडै काय आगि ऊछळै, व्है गरकाब वेटूक हुवै ।।३।।

---

८ **गीतसार**—उपरांकित गीत राजा माधवसिंह कछवाहा के वशज गोयददास कछवाहा पर कथित है। गीत मे गीतनायक के दक्षिण प्रान्त मे युद्ध लड कर धराशायी होने का वर्णन है। लिखा है कि हे गोयददास! युद्ध मे तेरी खड्ग प्रज्ज्वलित अग्नि, वेग से वहती नदी, आकाश से टूट कर पडती विजली अथवा गोले वरसाती तोप के तुल्य शत्रुओ पर गिरती है।

---

१ गजगाहा—युद्धो मे। खडग—तलवार। ताहरौ—तेरा, तुम्हारा। खळ—वैरी। दखणाद—दक्षिण प्रदेश वाले। कहर—विपत्ति। करि खीज—रोष कर, नाराज होकर। वळती लाय—अग्नि ज्वाळमाळा। व्यळती—धधकती। बामळ—भूवळ, अग्नि। वहती—प्रवाहित। ढहती—गिरती। बीज—विद्युत।

२ सत्र—शत्रु। कहरण—क्षय करती, विपत्ति। सग्रम—ग्रामो को, युद्ध। सुजड—तलवार। खेम सुजाव—खेमकर्ण तनय,गोयददास। भूमी—आक्रमण करते समय की आकृति। धाडि—लूट मार करती सेना, डाकू दल। मगळ भाळा—अग्नि की लपटे। सलिता—सरिता, नदी। सोक—वहते समय नाद करती। तडितसळाव—विजली की चमक, कौंधती विद्युत।

३ रूक—तलवार। आखै—कहते है, सराहना करते है। रिम—वैरी। मुहे—मुख के आगे, सामने। जुवै—पृथक, अलग। ग्रसण—गोले, वज्र। काय—अथवा। आगि—अग्नि। ऊछळै—उछलती है। गरकाव—तरावोर। वेटूक—दो टुकडे, द्विखण्ड।

## ९ गीत कमा माधाणी कछवाहा रा आतंक री

करां जोडि बैरीहरां तणी नारी कहै, लाख वाता वचन मानि लीजे ।
चमकि भाला भड़ा मेळिया चकारी, कमा रा धका री जतन कीजे ॥१॥

अवाट्यं घोख करनाळिया अहाका, तिकण रा रूक री झाळ ताती ।
जरद कसिया भड़ा फिरै अस जाकिये, छाकिये तणी मत चढौ छाती ॥२॥

सावळां खिवणि आगा खळकि सावता, चहूं तरफ साकुरा घसळ चावौ ।
जोध री निडर हुळसेट पाड़े जिका, खबर राखै रखे फेट खावो ॥३॥

सार री भवर मोहकम निडर तिण सूं, खसणि करि काय रे जीव खोवै ।
अेम मनि जाणिजै पीया चढ़ि उराणे, सिराणे बाह दे बळे सोवै ॥४॥

---

९. गीतसार—उपर्युक्त गीत माधवसिहोत राजावत कछवाहा कर्मसिह पर कथित है । गीत मे कवि ने शत्रुओ की पत्नियो के मुख से गीतनायक के आतक को प्रकट करवाते हुए कहलाया कि कर्मसिह के सामने कभी आगए तो वह जीवित न लौटने देगा । अतः उससे सदैव दूर ही निकला करो ।

---

१ करां जोडि—हाथ जोड कर । बैरीहरा तणी—शत्रुओ की । भडा—योद्धाओ । मेळिया—मिलाए हुए । चकारी—निशाना । कमा री—कर्मसिह को ।

२ अम्वाटा—नगाडो की । घोख—घोष, ध्वनि । करनाळिया—करनाल नामक बाजा । अहाका—अह अह की ध्वनि । तिकण रा—उनका । रूक री—तलवार की । झाळ ताती—धार तीक्ष्ण है, तप्त ज्वाला । जरद—कवच । कसिया—कसे हुए, बाधे हुए । अस—अश्व । जाकिये—मस्ती मे आया हुआ ऊट । छाकिये तणी—छके हुए की । मत चढ़ौ छाती—सामने मत आओ, धके मत आओ ।

३ साबळा—भाले, बर्छे । खिवणि—चमकने की क्रिया का भाव । आगा—अगरक्षक, कवच, अगरखे । खळकि—सरक कर, फिसल कर । सावता—सामन्तो । साकुरा—घोडो की । घसल—हमला, डांट । हुलसेट—आडे टेढे प्रहार । पाडे—धराशायी करें, पछाडे । जिका—जिनको । फेंट—दाव ।

४ सार री भवर—युद्धवीर । मोहकम—निडर । खसणि करि—लडाई कर, भिडकर । काय रे—अरे किसलिए । जीव खोवै—जीवन समाप्त करते हो । अेम—यों । पीया—पति । उराणे—वक्षस्थल पर । सिराणे—सिरहानें, सिर के नीचे । बाह दे—प्रिया की भुजा रख कर । बळे—फिर । सोवै—शयन करोगे ऐसी आशा मत रखो ।

## १० गीत अनोपसिंघ कछवाहा री निंदा रौ

दाखै इम सूर घणा जुध दीठा, अचरजि विसन साभळो आप ।
वेटा री बेटो वाहुडियौ, बाप तणौ बडगडियौ बाप ॥१॥

पत द्रोही कहियौ सीता पति, वण अध्रम आपडियौ ।
सुत रौ सुत रहियौ खग साहे, पित रौ पित आपडियौ ॥२॥

कुळ वहुवां बहुवां नैं कहियौ, पड़ वहुवा पूछायौ ।
पौतो कठै वरसि पन्दरह रौ, अस्सी वरसि रौ आयौ ॥३॥

भारमली मीसण धोवौ भरि, रेत पाघ में राळी ।
काके तणी मन सांक न मानी, वाग अनोपे वाळी ॥४॥

सासड री सासूजी सुणज्यो- सती होता च्यूं कसूं सराप ।
वापजी तणौ मरावे वेटो, वापजी तणौ आवियो वाप ॥५॥

---

१० गीतसार—इस गीत मे अनोपसिंह कछवाहा की भर्त्सना की गई है। वह युद्ध मे अपने पौत्र के वीरगति प्राप्त करने पर लौट कर पौत्र विना अपने घर लौटा, तव पौत्र वधू ने सती होते समय उसे दुत्कारा और भारमली ने उसकी पगड़ी पर अञ्जलि भर मिट्टी फेंक कर कायर घोषित करते हुए निंदा की।

---

१ दाखै—कहते हैं। सूर—सूर्य, देवता। घणा—वहुत, घने। दीठा—देखे। विसन—विष्णु। साभळो—सुनो। वेटा रौ वेटो—पौत्र। वाहुडियौ—लडमरा, लौट आया। वाप तणौ—पिता का। वडगडियौ—दौड आया। पिता—पितामह, पिता।

२ अध्रम—अधर्म। आपडियौ—पकडा, ग्रहण किया। सुत रौ सुत—पौत्र। रहियौ—रण मे काम आया। खग साहे—तलवार सम्भाल कर, खड्ग पकड कर। पित रौ पित—पितामह, दादा। आपडियौ—दौड आया।

३ कुळ वहुवा—कुल वधुएँ। वहुवा नैं—वधुओ को। पड वहुवा—पौत्र वहुएँ। पूछायौ—पुछवाया। पौतो कठै—पौत्र कहाँ गया अथवा रहा। वरसि—वर्ष। आयौ—भागकर आ गया।

४ धोवो भरि—अञ्जलि भर कर। रेत—धूलि। पाघ मे राळी—पगडी पर उछाली। साक—शका। वाग—वगीचा, पगडी। अनोपे—अनोपसिंह ने। वाळी—जला दी।

५ सासड री—सास की। कसूं—क्या, कैसा। सराप—शाप। वापजी तणौ—ससुरजी सा को। मरावे—मरवा कर।

## ११ गीत राजा जैसिंघ कछवाहा आमेर रौ

अत अळगो ठाढ विलागै आतम, अत नैडे प्राजळे अथाह ।
औरंगसाह अउर आंबेरौ, सीत तणौ पावक जैसाह ।।१।।
दूरै ठरै ढूकडे दाझै, रूकां मुख होमवा रिम ।
रत हैमन्त वसन्त गत राजा, जवन जाळवै जळण जिम ।।२।।
दूर थकै धूजै दूजै डर, उर थकै प्राजळे उर ।
मानहरौ मकर चौ मैंगळ, सकै न ग्रह तप दिलेसर ।।३।।
माहव तणौ ठाढ़ तप मेटण, नरख सीत रत न धन नर ।
बेवै डर झालीया बराबर, आग जहीं सेवै उसर ।।४।।

---

११. गीतसार—ऊपर लिखित गीत मे गीतकार ने कछवाहा नरेश मिर्जा राजा जयसिंह द्वितीय का रूपकात्मक वर्णन करते हुए कहा है कि जयसिंह बादशाह औरगजेब के लिए शीतकालीन पावक है; जिसके दूर रहने पर वह ठिठुर उठता है और अति समीप रहने पर जलने लगता है। इस प्रकार वह बादशाह के हृदय को दग्ध करता रहता है।

---

१ अत अळगो—अति दूरी पर। ठाढ—ठण्डक। विलागै—लगती है। अत नैडे—अति समीपता से। प्राजळे—जलता है, सतप्त करता है। अथाह—अपार। अउर—उर, हृदय। आंबेरो—आमेर नरेश जयसिंह प्रथम। सीत तणौ—शीत काल की। पावक—अग्नि। जैसाह—राजा जयसिंह।

२ दूरै—दूर रहने पर। ठरै—ठिठुरता है। ढूकडे—निकट रहने पर। दाझै—दग्ध होता है। रूकां मुख—तलवार की धार से। होमवा—दग्ध करने, नाश करने। रिम—वैरी। रत हेमन्त—हेमन्त ऋतु। वसन्त—बसन्त ऋतु। गत—गति, भाति। जवन—बादशाह औरगजेब, मुसलमान। जाळवे—जलता है। जळण—अग्नि। जिम—ज्यो, तरह।

३ दूर थकै—दूर रहते हुए। धूजै—विधूत होता है, काँपता है। दूजै—द्वितीय। उर थकै—हृदय के पास रहने, निकटता से। प्राजळे—दहन होता रहता है। मानहरौ—मिर्जा राजा मानसिंह का वशज मिर्जा राजा जयसिंह। मकरचौ—मकर सक्राति को, शीतकाल को। मैंगल—कामदेव, हाथी। सकैन ग्रह तप—सूर्य का तप सहन नही कर सकता, जयसिंह का आतप सहन नही कर सकता। दिलेसर—बादशाह।

४ माहव तणौ—महासिंह का पुत्र जयसिंह। ठाढ—शीत। रत—ऋतु। धन—धन, शीतकाल मकर और धन राशि पर सूर्य आने पर होता है। कहा है—धन का तेरह मकर पचीस, सरदी का दिन दो कम चालीस। बेवै—दो दो। झालीया—लिए हुए। आग—अग्नि। जही—ज्यो ही। सेवै—सेवा करता है, पालन करता है। उसर—असुर, बादशाह।

## १२ गीत मिरजा राजा जैसिंघ रौ हाजीपुर रा जुद्ध रौ

धरा धूज घौंसा धमक साहिजादा धकै, सदा तण वार कूरम सवाया।
सैद गजसिंघ कसि भीम री तप सू, उलटि जैसिंघ री ओट आया ॥१॥

वव अवाज वा' हरौ विरच्चिया, वधै महासिंघ-वत लोह वाहे।
वारहो मडोवर चित्रगढ विरचता, मचकि पग मडै आंवेर माहे ॥२॥

टकर चगथा अटळ टळै नहि तूझ तट, झपट जगता-हरौ दळा झकोळे।
असुर राठौड़ सीसोदिये ऊठता, आविया अभनवा मान ओलै ॥३॥

हालियो खुरम पर रीझ वासै हुवौ, लडै अमरेस-उत जास लाजा।
किलम कमधज उभै राखिया न्रिभै करि, राडि रौ घणी जैसिघ राजा ॥४॥

---

१२. **गीतसार**—उपर्युक्त गीत आमेर के राजा जयसिंह प्रथम और विद्रोही शाहजादे खुर्रम (शाहजहा) के हाजीपुर के निकट लडे गए युद्ध पर रचित है। उस युद्ध मे शाही पक्ष मे जयसिंह आमेर, गजसिंह जोधपुर और शूरसिंह बीकानेर प्रभृति थे और विपक्ष मे राजा भीमसिंह सीसोदिया, शाहजादा खुर्रम तथा शाहजादे के सहायक अन्य योद्धा थे। युद्ध के जवरदस्त दवाव से राजा गजसिंह, वहलोलखाँ सैयद वगैरह राजा भीमसिंह के भय मे जयसिंह की ओट मे आ वच रहे थे।

---

१ धरा धूजे—पृथ्वी कम्पित हो। घौंसा वमक—धूसा वाद्य की ध्वनि, वडा नगाडा जो एक डके से वजाया जाता है की आवाज। धकै—सामने। कूरम—कूर्म, कछवाहा जयसिंह। सैयद—वहलोलखाँ प्रभृति सैयद। गजसिंघ—जोधपुर का राजा गजसिंह। कसी (खसि)—खिसक कर, हट कर। भीम री—राजा भीमसिंह सिसोदिया की। उलटि—उलटे फिर कर, उलटे लौट कर। ओट—आड, रक्षा मे।

२ वव—नगाडा की। विरचिया—रचे, किए। वधै—वढ कर। महासिंघवत—महासिंह पुत्र जयसिंह। लोह वाहे—शस्त्र प्रहार कर। मडोवर—मडोर नरेश गजसिंह। चित्रगढ—चित्तौड वाले, भीमसिंह के। मचकि—आगे पीछे हिला कर। पग मडे—पैर रोके। आवेर माहे—आमेर नरेश जयसिंह के पास।

३. टकर—टक्कर। चगथा—मुसलमानों। टळै नहीं—चूके नहीं, दूर नही हटे। जगता हरौ—जगतसिंह का पौत्र जयसिंह। दळा—सेनाओ को। झकोळै—हिलोरित किए। असुर—मुसलमान। अभनवा मान—अभिनव मानसिंह के। ओलै—ओट मे।

४ हालियो—चला, डगमगाया। वासै—पीछे। अमरेसउत—राणा अमरसिंह का वत्स राजा भीमसिंह। किलम—मुसलमान, सैयद। कमधज—राठौड। उभै—दोनो। न्रिभै करि—निर्भय कर। राडि रौ वणी—उस युद्ध का स्वामि, उस युद्ध का सेनानायक।

लगै लोह अगे तूर मरैठा जमी तै लोटै,
ढळक्के करी तै रेजा लाल नेंजा ढाल ।
आप पाण हीते रासौ खळा दळा घाय ऊभौ,
खत्री जुद्ध वीते आयौ अठी ते खुसाल ॥१२॥

पूर श्रोण धारा चण्डी आमखा आहार पखा,
तई जैजैकार जपै सादडी तखत्त ।
लागुवा हजारा भाज आवियौ धगारां लागौ,
वाजता नगारा रासौ राण रै वखत्त ॥१३॥

---

१२ लगै लोह–शस्त्राघातो से घायल हुए। मरैठा–मरहठे। जमी तै लोटै–भूमि पर पडे लुढकते हैं। ढळक्के–लटकते हैं, भूलते हैं। करी तै–हाथियो पर से। रेजा लाल–लाल रग की खादी की भूलें अथवा खादी के बने लाल रंग के झडे। नेजा–निशान। ढाल–नीचे की ओर, ढालें। पाण–बल, साहस। हीते–स्थान का नाम जहा युद्ध लडा गया था। घाय ऊभौ–घायल हो कर खडा, ध्वस करके खडा रहा। खत्री–क्षत्रिय रायसिह। वीते–समाप्त होने के बाद। अठीते–इधर से।

१३ पूर–पूर्णरूपेण तृप्त कर। आमखा–आमिषभक्षी। आहार–भोजन। पखा–पंखधारियो। जपै–बोलते है। सादडी–स्थान का नाम। लागुवा–वैरियों। भाज–नाश कर। धगारा लागौ–आसमान को स्पर्श करता हुआ। वाजता–घोष करते।

## १३४. गीत रावल अमरसिंघ भाटी जैसलमेर रौ

जळाबौळ सुं वगतरा जोध वहता गया,
सुरा अचरज थयौ नरा सुभायि ।
रवद दळ रहिच रावळ किया लाल रग,
मही जळ मेळि महराण मायि ॥१॥
तरग बगतर जरद पूर पाणि तणै,
सुर सळिता जतै कियौ सग्राम ।
अगर उलटि पालटि बरण थट उन्हैरण,
बरण बचि माछळा गळै बरियांम ॥२॥
तगर असपति घड़ा पूर पाणी तणै,
चोगणा सार सुत दाति चाढै ।
माछळा काछिबा तणा पेटा महे,
कीर बगतर वरि चीर काढै ॥३॥

---

१३४ गीतसार-कवि ने उपराकित गीत मे जैसलमेर के शासक रावल अमरसिंह द्वारा समुद्रतट (पजाब प्रान्त) जो युद्ध किया था, उसका वर्णन किया है। वह कहता है कि रावल अमरसिंह ने शत्रुओ के चमकते हुए कवच जल मे वहा दिए। उन्हे यो वहते देख कर देवताओ को भी मनुष्यो की भाति आश्चर्य हुआ ।

---

१ जळावौळ-चमकते हुए रग के, जल प्लावित । बगतरा-कवचो । जोध-योद्धा । वहता गया-प्रवाह मे वहकर गए। सुरा-देवताओ ने । थयौ-हुआ । नरा सुभायि-मनुष्य की भाति, मानव स्वभाव की तरह । रवद दळ-मुसलमानो की फौज । रहचि-नाश कर, सहार । लाल रग-लोहू पूर्ण । मही जळ-पृथ्वी पर का जल । मेळि-मिला कर । महराण-महार्णव, महासागर । मायि-मे ।

२ जरद-कवच पीत रग। पूर पाणी-पूर्ण जल । सुर सळिता-देवनदी, गगा तट पर। उलटि पालटि-उलट पुलट । वरण-वर्ण । थट-समूह । उन्हैरण-उस युद्ध । बरण-जल, रग । माछळा-मत्स्य । गळै-निगलते हैं। वरियाम-श्रेष्ठ वीर ।

३ असपति घडा-शाही सेना। सार-लोहा, अस्त्र शस्त्र । दाति चाढै-सामने छाती भिड कर। काछिवा-कच्छपो के। पेटा-उदरो। कीर-मछुए, केवट । चीर-विदीर्ण कर। काढै-बाहर निकालते हैं।

कटक ऊवाणिया फाडि केवाणिया,
पाणिया विचि वरियाम पाड़ै ।
करचा रहचक कलियाण रा वीर कर,
विकै वगतर सिलै कीर वाड़ै ॥४॥

## १३५. गीत मूलराज सौलंखी री कटारी रौ

वौह दीह हुवा मौ लघण वैठा, रहे पेट करि हस रहै ।
मूळवै मौ पडियाळ म राखी, काढी वाहि जमडाढ कहै ॥१॥
तरवारि तणौ रस लेवा दे तू, ऊपर आया घणा अरि ।
कमळ ढळता समौ कटारी, काढू नह तौ रीस करि ॥२॥
वाहि तरवारि घणा दळ विहडे, घण झूझार मिळत घण घाइ ।
हाथ कटारी किया हेकठा, रुण्ड पड़ै सोलखी राइ ॥३॥

---

१३५ गीतसार—उपरोक्त गीत सोलकी वीर मूलराज की कटारी प्रहार पर कथित है । गीत मे मूलराज द्वारा शिरच्छेदन के पश्चात कटार से शत्रुओ का नाश करते हुए गज सेना तक जा पहुचने का वर्णन किया गया है ।

---

४ कटक—सेना । ऊवाणिया—प्रहार कर, वार के लिए शस्त्र उठाए हुए, नग्न । फाडि—विदीर्ण कर । केवाणिया—तलवारो से । पाणिया—जलराशि । पाडै—गिरा दिए । करचा—किया । रहचक—विकट युद्ध । कलियाण रा—कल्याणसिह के । सिलै—सिलह । कीर वाडै—मल्लाहो के मुहल्लो मे ।

१. वौह दीह—बहुत दिन । लघण वैठा—उपवास मे वैठे वैठे । पेट—उदर, पेट । हस—प्राण । मूळवै—मूलराज । पडियाळ—तलवार । म—मत । काढी—निकालकर । वाही—प्रहार की । जमदाढ—कटारी ।

२ रस लेवा दे—आनन्द लेने दें । ऊपर आया—हमला कर ऊपर चढ आये । घणा अरि—बहुत से वैरी । कमळ—सिर । ढळता—कटकर पडते । समौ—समय । काढू—निकालू । रीस—रोष, क्रोध ।

३. वाहि—चला कर, प्रहार कर । विहडे—सहारे, मार डाले । झूझार—जूझार, सिर कटने पर युद्ध लडने वाला योद्धा । घाइ—घायल । हेकठा—एकत्र । रुण्ड—कटा हुआ मस्तक । सोलखी राइ—सोलकियो के राजा अथवा मुखिया ।

फर फर अफर फौजा फुरळतौ गैघड लग मूळराज गयौ ।
मळत खवा अरि बीछडतै माथै, करग कटारी मेळ कियो ।।४।।

मैगळ मिरिळपि मोताहळ, वप सागावत दुवाडे बाढ ।
मूळवै मेहले मरस माही रण, जाण जकौ भारवै जस राढ ।।५।।

परै जमडाढ हजारा पूगो, देबी यम बरदान दियौ ।
सत थारौ धनौ सोलखी, हाथ धनौ धन तूझ हियौ ।।६।।

## १३६. गीत लालसिंघ सौलंखी री वीरता रौ

अडियौ जाय उजैणि के सनेस करेबा कदळ,
सूर चाळक कियौ खळक साखी ।
आप उतन चाढि अळहणपुरा,
लालसिंघ बळा री लाज राखी ।।१।।

---

१३६ गीतसार–गीत रचयिता ने उपर्युक्त गीत मे वीर लालसिंह सोलखी क्षत्रिय द्वारा वादशाह की रक्षार्थ विद्रोही मुसलमानो के दमन हेतु लडे गए युद्ध मे दिखाई गई वीरता का वर्णन किया है। वह बूदी के हाडा नरेश की ओर से उज्जयिनी के युद्ध मे भी लडा था।

---

४ फर फर–घूम घूम कर। अफर–पीछे न मुड कर। फुरळतौ–छिन्नभिन्न करता, बिखेरता हुआ। गै घड–गज सेना। लग–तक। मळत–मिलते। खवा–स्कध, स्कधमूल। बीछडतै–कट कर अलग होते। माथै–सिर। करग–हाथ। मेळ कियौ–मिलन किया।

५ मैगळ–हाथी। मिरळपि–रोद कर, सहार कर। मोताहळ–मुक्ताफल, मोती। वप–वपु, शरीर। सागावत–सग्रामसिंह का पुत्र मूलराज। दुवाडे–दिलवाकर। वाढ–धार। जकौ–वह, जो। जस राढ–युद्ध कीर्ति।

६ परैं–उस पार, दूर तक। जमडाढ–कटारी। पूगी–पहुची, मारे। थारौ–तेरा। धनौ–धन्य है। हियौ–हृदय।

१ अडियौ जाय–मुकाविले के लिए जा डटा। कदळ–युद्ध। चाळक–चालुक्य, सोलकी क्षत्रिय ने। खळक–ससार। साखी–साक्षी। उतन–वतन, मातृभूमि। अलहणपुरा–अलहणपुर पाटन पर चालुक्यो का शासन रहने के कारण गीतनायक के लिए कहा गया है। बळा री–आडाबळा की, बूदी रियासत की।

चगथा चवहाणा पठाणा रीठ पडि,
साहि आलम थियौ सवळ सासै ।
उरडियौ लाल खुरसाणिया ऊपरैं,
कडकि वीजळ पडी जाणि कासै ॥२॥

विया सादूळ सादूळ गति साभळो,
बचायौ दिलीसुर पीर वेगा ।
रोडता थका भजेडि नाख्या मुगळ,
तखत तोडि नाख्यौ तिकै मारि तेगा ॥३॥

हको हको वार हरियद रा हळाहळ,
खाग अ· ·· ·· ·· ·· ··· ···· वार खारी ।
खाग असराळ दोऊ तखत विच खळकिया,
थाळ वागौ भला वार थारी ॥४॥

---

२ चगथ–चिगताई वश के मुगलो। रीठ–धमामान युद्ध, प्रहार। थियौ–हुआ। सासै–शकाकुल। उरडियौ–वलपूर्वक आगे धसा। लाल–लालसिंह। खुरसाणिया–खुरासान वालो पर, मुसलमानो पर। कडकि–कडड ध्वनि कर, गर्जती हुई। वीजळ–दामिनी। कासै–काश्य धातु के पात्र पर, ऐसी प्रसिद्धि है कि काश्य पात्र पर विजली गिर जाती है, इसलिए वर्षाकाल मे उसे मकान से वाहर नही रखते हैं।

३ विया सादूळ–द्वितीय शार्दूलसिंह। सादूळ–शार्दूल, सिंह। वेगा–वेग पदवी वाले मुसलमानो, वेग के साथ। रोडता थका–कुचलते हुए, नगाडे वजाते हुए। भभेडि नाख्या–भकभोर डाले। नाख्यौ–गिरा दिया।

४ खारी–विकट, कठोर। खाग–तलवार। असराळ–जवरदस्त, आतक, भयकर। खळकिया–छलके, वहना। थाळ वागौ–थाल वजा, पुत्र जन्म पर थाल वजाने का रिवाजहै। वार–समय, वेला। थारी–तेरी, तुम्हारी।

## १३७. गीत नागेटो अमरसिंघ गरड़वा रौ

धर वावी काज पिता सुत विखधर, दळ वादी कूरम दुरति ।
आमेरा वहता खग आखा, ताखा उडि लागा तुरति ॥१॥

ओघा डसण वाविया कारण, पति जोधा आमेर पति ।
जूना नाग तणा जोगिया कज, छौना लागा खाग छति ॥२॥

पूंगी तूर नादिया पारंभ, जुडिया वादी भमग जुवा ।
पौयण डसण लगादी पिसणा, अँम तरादो घणा मुवा ॥३॥

---

१३७ गीतसार—उपर्युक्त गीत मे कवि ने योद्धा अमरसिंह के आमेर के कछवाहो और मारवाड के राठौड नरेशो की सम्मिलित सेना से अमरसिंह के निवास स्थान पर आक्रमण करने पर उनसे लडने का वर्णन किया है। कवि ने लिखा है कि वावी रूपी दुर्ग पर अक्षत रूपी शस्त्रो की मार पडने पर विपधर रूपी अमरसिंह और उसका पुत्र दोनो तक्षक नाग की भांति उड उड कर प्रतिद्वन्द्वियो का नाश करने लगे।

---

१ धर वावी काज—भूमि रूपी वावी के निमित्त। विखधर—विषधर, सर्प। दळ वादी—विपक्षी सैनिक। कूरम—कछवाहे। दुरति—दुरत, प्रचण्ड। आमेरा—कछवाहो के। वहता खग आखा—खड्ग रूपी अक्षतो के प्रहार होते समय। ताखा—तक्षक नाग।

२ डसण—काटने के लिए, डक लगाने हेतु। जूना—प्राचीन, वृद्ध। छौना—वत्स, पुत्र खाग—तलवार। छति—पृथ्वी।

३ पूंगी—पूंगी की ध्वनि पर सर्प मुग्ध हो कर झूमने लग जाता है। तूर—तूर्य बाजा। नादिया—नाद करने वालो। पारंभ—प्रारंभ। जुडिया—भिडे। भमग—सर्प। जुवा—पृथक, युवा। पोयण—सर्प (?)। पिसणा—वैरियो के। घणा—बहुत।

भैरु नवल मानसा भारथ, धूहड कँवर अचड अ्रत धारि ।
दारण अमर तणा जतरादी, मारणहार राखिया मारि ॥४॥

आखा खागि फुणा अवभाटा, कटिया डसिया अचभ किसौ ।
बादी नाग अमरपुर वसिया, वात जुगादी राखि वसौ ॥५॥

## १३८. गीत दुरजणसाल सोडा रौ जुध रौ

वकिया पडै जोध खळकिया वगतर, वाढ वळकिया चहूवळा ।
हुवियौ कटक अवेळो हावौ, खावौ आयौ सीस खळा ॥१॥

---

१३८ गीतसार–उपराकित गीत सोढा शाखा के क्षत्रिय योद्धा दुर्जनशाल की युद्ध वीरता का वोधक है। दुर्जनशाल ने सिरोही पर राठौडो के आक्रमण करने पर उनसे युद्ध लडा था। कवि कहता है कि राठौडो ने जव अचानक सिरोही पर धावा किया तव उस विकट समय मे वीर दुर्जनशाल उनके मुकाविले मे सामने आया और शत्रुओ का सहार कर उसने अपने पुराने वैर का वदला लिया।

---

४. भैरू······ मानसा–भैरोसिंह, नवलसिंह और मानसिंह ने। भारथ–युद्ध, भारतसिंह। कँवर–कुवर, धनुष। अचड–अटल, कीर्ति। अ्रतवारि–मरने का निश्चय कर। दारण–वहादुर। अमर तणा–अमरसिंह के पुत्र। मारणहार–आक्रान्ताओ को।

५ आखा–अक्षत। फुणा–फनो। अवभाटा–प्रहारो, चोटो। डसिया–डसने का भाव, डसने पर। किसौ–कैसा। अमरपुर–स्वर्ग लोक मे। जुगादी–युग युग से प्रचलित। वसौ–जीवित, वसुधा पर।

१ जोध–योद्धा। खळकिया–खडकना, खनकते। वाढ–तलवारो की धाराएँ, मारने काटने। वळकिया– (?)। चहुवळा–चौतरफ। हुवियौ–लडा, प्रहार किया। कटक–सेना। अवेळो–असमय। खावौ–वीर। सीसखळा–शत्रुओ पर, दुर्जनो के सिर पर।

वैर बाराह कमध धर बेधै, अणभग अरि कोटा ऊथाळ ।
अटका सबळ ऊपरै आयौ, सोहडा कळळत दुरजणसाल ॥२॥
हळवळ भडा हैमरा हूकळ, जाभै साथे छडाळा भूल ।
बेहगा ढूल पडै सिवबाडी, माधावत बैठियौ कळ मूळ ॥३॥
बोख बैडाण मारका वूपरै, खाग बजाडै भूप खरौ ।
बळियौ वैर सनिहा बाळै, हाक बहादर दुरग हरौ ॥४॥

## १३६. गीत सांवलदास डाबर रौ

मगा चारि फौजा लगा जगा बीराण मे,
चगाहेली सकति त्यार चहकै ।
वगा रिणतूर सोध लगा बाढिया,
मह तरा खगा खसबोह महकै ॥१॥

---

१३६ गीतसार–उपर्युक्त गीत मे वीर सावलदास डावर द्वारा लडे गए युद्ध का वर्णन किया गया है । गीतनायक को बडनगर के स्वामी फतहसिंह का पुत्र बतलाया गया है । गीत मे शत्रुओ द्वारा चारो ओर से जाने पर उसने शाही सेना पर आक्रमण कर यश प्राप्त किया था ।

---

२ वैर वाराह–प्रतिशोध लेने वाला, वैर शोधन करने वाला । कमध–राठौड । वेधै–युद्ध । अणभग–अखड, वीर । अरि कोटा–शत्रुओ के दुर्गों को । ऊथाल–गिराने वाला, ढाहने वाला । अटका–रोक, बाधा । सबळ–सशक्त,दृढ । सोहडा–योद्धाओ । कळळत–कोलाहल होते समय ।

३ हलवळ–हलचल । भडा–योद्धाओ । हैमरा–घोडे की । हूकळ–हिनहिनाट, कोलाहल । जाभै–सघन, गहरे । छडाळा–भालो, भालेधारी योद्धा । भूल–समूह । बेहगा–पक्षियो, विहगो । ढूल–समूह, पक्ति । सिवबाडी–सिरोही । माधावत–माधवसिंह का पुत्र । कळमूळ–युद्ध का मूल, योद्धा ।

४ बैडाण–हाथी, घोडा । मारका–आक्रामक, योद्धा । वूपरै–ऊपर । खाग–खड्ग । बजाडै–वजाता है, चलाता है, वार करता है । खरौ–पक्का, सच्चा, निश्चयी । बळियो–लौटा, लिया, पुन । बाळै–वदला लिया । दुरग हरौ–दुर्गादास का वशज या पौत्र ।

१ मगा–मार्गों पर । जगा–युद्धो । चगाहेली–यशगान की ध्वनि (?) । सकति–शक्ति, दुर्गा । चहकै–कहकहे लगाए । बगा–बजने पर । रिणतूर–रणतूर्य्य । तरवरा–तरुओ । महकै–फैले, सुरभित हुए ।

साह री कावळी घडा सिरि सावळा,
भटापडि वावळी रोपि भडा ।
अरगचा वौह तूटै विना आवळी,
खुलै वासवळी तेण खडा ॥२॥
अरावा मौहरि वडनगर फताउत,
पसर यिम धाय समहर पतीजा ।
मेछ भीना अतर समर विच मूछतां,
वगर खागा पड़ै अगर वीजा ॥३॥
धूधडै फतै पाई परम धारिया,
थारिया हौड किण होण थावै ।
मीरजा हवायी तरा दिवस मारिया,
अजै तरवारिया वास आवै ॥४॥

## १४०. गीत सेरखांन पठान रा जुद्ध रौ

सिर भूर कियौ खागे चड सेरैं, सास प्रामियौ जोह सगाथ ।
आदम गयौ धूणतो उतवग, हूरा गई मसळती हाथ ॥१॥

---

१४० गीतसार—उपर्युक्त गीत शेरखांन पठान द्वारा युद्ध भूमि मे वीर गति प्राप्त करने विपयक है। कवि कहता है कि शेरखांन ने युद्ध मे अपने शीश के छोटे छोटे टुकडे कर छितरा दिये जिससे मुण्डमाला प्रेमी शिव विना माला तथा अप्सराएँ विना वर के निराश होकर अपने लोक लौट गई।

---

२ कावळी घडा—विकट सेना। सावल—सावळादास। भटापडि—सत्वरता से। वावळी—उन्मत्त। अगरचा—अगर के। वौह—वहुत। आवळी—सुसज्जित। वासावळी—सुगन्धि।
३ अरावा—छोटी तोपें। वडनगर—वडनगर स्थान का नाम। फताउत—फतहसिंह के पुत्र सावलदास। पसर—फैल कर। समहर—युद्ध। मेछ—मुसलमान। अतर—इत्र। मूछता—मारते। वगर—फलाकुर (?)।
४ धूवडै—निश्चित ही। हौड—स्पर्द्धा, विवाद। वास—सुगंधि।
१ भूर कियौ—कण कण कर दिया, छोटे छोटे टुकडे। खागै चड—खडग धारा के सामने चढकर। सेरैं—गीतनायक शेरखांन ने। प्रामियौ—प्राप्त किया, मिला। सगाथ—साथियो। आदम—शिव। धूणतो—धुनता हुआ। उतवग—उत्तमाग, शीश। हूरा—मुसलमान अप्सराएँ। मसळती हाथ—हाथ मलती हुई, पश्चाताप करती।

कण कण कमळ कियौ अवदळ को, पनह खुहाय थयौ हस पिण ।
तसवी विण तिनयण गयौ तणि, वेगम रथ गौ खसम विण ।।२।।
कमळ पठाण कियौ चढ कुटकै, मेळी जौति रहमाण मझार ।
गौरावर सिणगार खपेगौ, निवर गई वर चगी नार ।।३।।

—पदमा सादुवण रौ कह्यौ

## १४१. गीत भरतपुर किला पर जाटां अंग्रेजां रौ

हूणो हूतो सो होगयौ गल्ला सुणाया हुवै की हमैं,
कीधौ नीवावता धाया रग मे कुरग ।
जाटा नै दूर सू गौरा दूर बीणी दै दै जोता,
दादू वाळा होता तो न तूटतौ दुरग ।।१।।

---

१४१ गीतसार—उपरांकित गीत मे भरतपुर के दुर्ग पर अग्रेजो के आक्रमण की ओर सकेत किया गया है । उस युद्ध मे भरतपुर नरेश के राजगुरु नीम्बार्क पीठ के महत द्वारा किले के किवाड खोलने तथा अग्रेजो से मिल जाने की भर्त्सना तथा दादु पथ वालो की स्वामि भक्ति की श्लाघा की गई है । गीत प्रसिद्ध कवि बाकीदास आशिया रचित है ।

---

२ कमळ—मस्तक । अवदल को—अबदल ( अब्दुला ) खान का पुत्र शेरखाँन । थयौ—हुआ । हस—प्राण । पिण—परन्तु ( ? ) । तसवी—मुण्डमाला । विण—बिना । तिनयण—त्रिलोचन, महादेव । वेगम रथ—हूरो का विमान । गौ—गया । खसम—खाविन्द, पति ।

३ कमळ—सिर । पठाण—पठान ने, गीतनायक शेरखाँन ने । कुटकै—छोटे छोटे टुकडे । मेळी—मिलाई । जौति—ज्योति । मझार—मे । गोरावर—गौरी पति, शिव । खपेगौ—परेशान होकर निराश लौट कर गया । निवर—बिना पति प्राप्त किए । वर—वराकाक्षिणी, दुलहिन । चगी नार—सुन्दर स्त्री, अप्सरा ।

१ हूणो हूतो सो हो गयो—जो होना था वह तो हो गया । गल्ला—गल्प, वार्ते, डींगें । सुणाया—सुनाने से । हुवै की हमैं—अब क्या हुवे । नीवावता—नीम्बार्क सम्प्रदाय वाले । धाया—धनी । रग मे कुरग—रग मे भग, उत्सव मे निराशा । गौरा—अग्रेज । दूरवीणी—दूरवीन से । जोता—देखा करते थे, निकट आने का साहस नही होता था । दादू वाळा—दादू पथ वाले । होता—उनके स्थान पर होते । न तूटतौ—नही टूटता, अधिकार मे नही जा पाता । दुरग—किला ।

सोर झाळा ऊठता बाजता खगा भार साहे,
गाजता घोर ज्यू गोळा वूठता गरम ।
प्रथी सारी कहै माय होता जो दयाल पथी,
भरथानेर रौ नथी जावतौ भरम ॥२॥

बैरागियां सलेमाबाद रा काम कीधौ बुरौ,
घुरौ या ऊपरा राम काळ री गुरज ।
नागा जि नराणै वाळा राखतौ वो युद्ध नैडा,
भरत्याण वाळौ न गाजतौ भुरज ॥३॥

दादू रा आबेर चाडवे केई वार सीस दीधा,
कूरमा री धरा रा नि…… कीधा कोट ।
गुरु व्है सुणाया नाम कठी बधी जाळ गळे,
फिरगी सू साधी तणा नीबावतां फोट ॥४॥

—बाकीदास आसिया रौ कह्यौ

---

२ सोर झाळा—बारूद की ज्वाला, तोपें। ऊठता—उठते, प्रज्ज्वलित होते। बाजता—चलते। भार साहे—दायित्व सम्हाले हुए। घोर—भयानक। वूठता—बरसते। गरम—गर्म, तप्त। माय—भीतर। भरत्थानेर—भरतपुर। नथी—नही। भरम—भ्रम, भेद, रहस्य।

३ सलेमाबाद रा—सलेमाबाद वालो ने, नीम्बार्क पीठ वालो ने। घुरौ—घोष करो, गर्जना करो। काळ री गुरज—यमराज की गदा। नागा—दादू पथी। नराणै वाळा—नराणा स्थान वाले, दादूजी का प्रमुख स्थान नराणे मे था, जो दादू द्वारा कहलाता है। नैडा—निकट। भरथांण—भरतपुर। न गाजतो—टूटता नही। भुरज—किला।

४ चाड—सहायतार्थ। कूरमा री—कछवाहो की। कंठी बधी—कठी बांधकर शिष्य बनाना। गळै—कण्ठो। फिरंगी—अग्रेज। साधी—साधा, किया, जोडा।

# परिशिष्ट १

## ऐतिहासिक टिप्पणियां

**पृ. १२ गीत ४ राजा मानसिंघ कछवाहा आमेर**—कछवाहो के राज्य आमेर के शासक भगवन्तदास का उत्तराधिकारी राजा मानसिंह कछवाहा। राजा मानसिंह सन् १५६२ ई० मे अपने पिता के साथ बादशाह अकबर की सेवा मे पहुचे थे। बादशाह के सन् १५७२ ई के गुजरात के आक्रमण मे मानसिंह अकबर के साथ थे और शेरखाँ फौलादी को पराजित कर प्रसिद्धि प्राप्त की थी। तदनन्तर वे महाराना प्रतापसिंह उदयपुर, महारावल आशकर्ण डूगरपुर और काबुल के रूशानी जाति के लुटेरो का दमन करने पर नियुक्त हुए। सन् १५८९ ई मे राजा भगवन्तदास का लाहौर मे निधन हो जाने पर मानसिंह उनके सिंहासन पर बैठे। तब इन्हे राजा की पदवी और पाच हजारी का मन्सब मिला। बादशाह ने राजा मानसिंह को विहार मे जागीर प्रदान कर वहाँ का शासक नियुक्त किया तब उन्होने वहा के पूर्णमल कधोरिया को परास्त कर शाही सेवक बनाया। मानसिंह ने पटना के रणपति चरवा, उडीसा के झपटराय, बगाल के कतलूखाँ लोहानी, रोहितास के विद्रोह तथा हल्दीघाट के प्रसिद्ध युद्ध मे विजय प्राप्त की थी। मानसिंह बादशाह अकबर के प्रमुख और प्रभावशाली सेनानायक थे। उन्होने अकबर और जहांगीर के शासन काल मे सल्तनत के अनेक प्रान्तो का शासन सम्हाला और प्रशसा प्राप्त की। गीत में मानसिंह द्वारा पठानो पर विजय प्राप्त करने का वर्णन है। मानसिंह ने सन् १५७४ ई मे बिहार मे दाऊदखाँन पठान को साम्राज्य के विरुद्ध विद्रोह करने पर हाजीपुर के युद्ध मे हराया था। सभवत दाऊदखाँ को पराजित करने की प्रशंसा गीत मे की गई है। वह सन् १६१४ जुलाई ६ के दिन दक्षिण प्रान्त के इलीचपुर मे मृत्यु को प्राप्त हुआ। वह उत्तरोत्तर वृद्धि प्राप्त कर सात हजारी के मन्सब तक पहुच गया था जो उस समय मे अन्य किसी हिन्दू राजा को नही मिला था।

मुगल दरवार भा १ पृ २९१–३०१। अलवर व जयपुर
राज्य का इतिहास पृ ७२,७७। राजा मानसिंह के झूलने छद।

**पृ १३ गीत ५ मानसिंघ कछवाहा आमेर**—आमेर का शासक राजा मानसिंह भगवन्तदासोत कछवाहा। गीत मे मानसिंह द्वारा रोहिताश, दक्षिण प्रान्त और काबुल के विद्रोहो को शान्त करने का वर्णन किया गया है। विशेष पृ १२ गीत ४ की टिप्पणी देखें।

**पृ. १४ गीत ६ राजा माधोसिंघ कछवाहा म्रजवगढ भानगढ**—आमेर के राजा भगवन्तदास का पुत्र और राजा मानसिंह का भाई राजा माधवसिंह कछवाहा। राजा माधवसिंह मेवात (अलवर राज्यान्तर्गत) भाणगढ राज्य का स्वामी था। वादशाह अकवर ने जव मिर्जा इब्राहीम को दण्ड देने के लिए अहमदनगर के सरनाल स्थान पर आक्रमण किया तव राजा माधवसिंह भी वादशाह के साथ था। कश्मीर पर मिर्जा शाहरुख के नेतृत्व मे प्रेपित शाही सेना मे इनकी भी नियुक्ति हुई थी। इन्होने वहा के जमीदार याकूव को परास्त करने मे साहस का परिचय दिया था। तदनन्तर वादशाह अकवर के निधन पर शाहजादे सलीम को सिहासन पर बैठाने वालो मे राजा रायसल और राजा माधवसिंह प्रमुख हिन्दू राजा थे। जहाँगीर के शासन काल मे तीन हजारी दो हजार सवार के मन्सव तक इनकी उन्नति हुई थी। राजा माधवसिंह के पुत्र शत्रुशाल और उग्रसेन भी शाही मन्सबदार थे। शत्रुशाल शाही विद्रोही खानजहाँ लोदी तथा जूझारसिंह बुंदेला से लडता हुआ अपने पुत्र भीमसिंह और आनन्दसिंह सहित रणखेत रहा था।

—जयपुर व अलवर राज्यो का इतिहास पृ २४६। मुगल दरवार पृ २८६–२८७। Genedogical Table of kachawahas Sheet No 3

**पृ. १५ गीत ७ राजा जगन्नाथ कछवाहा**—आमेर के राजा भारमल्ल का पुत्र राजा जगन्नाथ कछवाहा। राजा जगन्नाथ की जागीर मे रणथभौर का प्रान्त था। प्रारभ मे वह अजमेर के शाही प्रान्त पति मिर्जा शर्फुद्दीन हुसैन के पास राजसिंह और खंगार कछवाहा सहित वधन स्वरूप रहा। तदनन्तर राजा भारमल्ल की प्रार्थना पर वादशाह अकवर ने इनकी 'वधन मुक्ति का आदेश दिया। जव महाराना प्रतापसिंह ने शाही सेना को मेवाड में कई स्थानो पर हराकर शाही सैनिक चौकियो पर अधिकार कर लिया तव महाराना को दवाने के लिए राजा जगन्नाथ को भेजा गया। इसने प्रसिद्ध वीर राव जयमल के पराक्रमी पुत्र रामदास मेडतिया को युद्ध मे मारा। तदुपरान्त वह पञ्जाव, कावुल, मेवाड और मालवा के युद्धो मे शाही सेना मे रह कर लडता रहा। वादशाह जहाँगीर की मेवाड के विरुद्ध की गई चढाइयो मे भाग लिया। राव दलपत वीकानेर को दण्ड देने के लिए भी भेजा गया था। जहाँगीर के शासन काल मे वह पाच हजारी दो हजार सवार के मन्सव को प्राप्त कर चुका था। गीत मे सवत् १६४१ वि० मे महाराना प्रतापसिंह को पहाडो की शरण लेने के लिए वाध्य करने का वर्णन है।

मुगल दरवार भाग १ पृ. १४८, १५०, १५१। मेवाड का सक्षिप्त इतिहास पृ ८६।

**पृ. १६ गीत ८ गोयंददास माधाणी कछवाहा**—राजा माधवसिंह कछवाहा भानगढ के शज खीवराज कछवाहा का पुत्र गोयददास कछवाहा। गीत मे गोयददास द्वारा दक्षिण ान्त के युद्ध मे लडने का वर्णन है। किन्तु आधार स्त्रोतो से पता नही चलता कि वह किस विरुद्ध किस स्थान पर लडा था।

**पृ १७ गीत ६ कमा माधाणी कछवाहा**—राजा माधवसिंह कछवाहा के पौत्र पेमसिंह ा पुत्र मोहकमसिंह कछवाहा। पेमसिंह खानजहाँ के विरुद्ध के युद्ध मे वीरगति को प्राप्त आ था। गीत मे मोहकमसिंह के शत्रु-नारियो पर व्याप्त आतक का वर्णन है।

मुहता नैणासी री ख्यात भाग १ पृ० २६६

**पृ. १८ गीत १० अनोपसिंह कछवाहा री निन्दा रौ**—सभवतया महाराजा मानसिंह के ेष्ठ राजकुमार जगतसिंह के पुत्र जूझारसिंह का पुत्र अनूपसिंह कछवाहा। वह शहजादा ुलाकी की सेवा मे पूर्व मे प्रदेश रहा था। फिर सवत् १७१८ के आस पास महाराजा यसिंह प्रथम आमेर की सेवा मे रहा। गीत मे उसके पौत्र के वीरगति प्राप्त करने की ाशसा तथा उसके भाग आने की भर्त्सना की गई है।

मुहता नैणसी री ख्यात भाग १ पृ २६८।
कछवाहो की हस्तलिखित ख्यात।

**पृ, १६ गीत ११ राजा जैसिंघ कछवाहा आमेर**—आमेर के राजा महासिंह के पुत्र मिर्जा राजा जयसिंह कछवाहा। जयसिंह ने बारह वर्ष की आयु मे एक हजारी पाच सौ वार का मन्सब प्राप्त किया था। तदनुपरान्त शाहजादा पर्वेज के साथ दक्षिण मे नियुक्त ुए। बादशाह शाहजहाँ के सिहासनारूढ होने पर सन् १६२८ ई मे चार हजारी तीन जार सवार के मन्सब से सम्मानित हुए। इसी वर्ष मे आगरा सरकार के महाबन के विद्रोहियो को कासिमखाँ किजवानी के साथ सजा देने पर नियुक्त हुए। बलख के हाकिम नजर मुहम्मदखाँ के विद्रोह का दमन करने के लिए महाबनखाँ खानखानाँ के साथ भेजे गए। सन् १६२६ मे खानेजहाँ लोदी के विरुद्ध दक्षिण प्रदेश मे अबुल हसन तुर्बती सहित भेजे गए। बादशाह शाहजहाँ के द्वारा चार हजारी चार हजार सवार का मन्सब प्राप्त कर भातरी के युद्ध, परेंदा के दुर्ग को घेर कर साहस का परिचय दिया। तदनन्तर शाहजादे शुजा के साथ दक्षिण की चढ़ाई, परेंदा दुर्ग घेरे पर तैनात हुए। तब बादशाह ने प्रसन्न होकर बालाघाट की सूबेदारी प्रदान की। तदनन्तर एक हजारी मन्सब की उन्नति कर शाहू भोसला पर खाँनदौरा के साथ भेजे गए। सन् १६३८ ई मे मिर्जा राजा की पदवी प्राप्त की। सन् १७४० ई मे मुरादबख्श के साथ काबुल प्रान्त मे नियत हुए। सन् १६४१ मे राजा बासू के पुत्र जगतसिंह के विरुद्ध मऊ दुर्ग पर अधिकार करने के लिए अभियान किया। इस विजय की उपलक्ष मे पाँच हजारी पाँच हजार के मन्सब पर

उन्नत हुए तथा उस दुर्ग के अध्यक्ष का पद मिला। फिर शाहजादा दाराशिकोह के साथ कधार पर नियुक्त किए गए। खाँनदोरा के निधन पर सन् १६४४ मे दक्षिण के सूबेदार नियुक्त हुए। तत्पश्चात् औरगजेब के साथ बलख की चढाई पर गए। मन्सब मे वृद्धि पाकर कामाँ पहाडी (भरतपुर) के जाटो के दमन पर गए।

शाहजहाँ की वृद्धता के कारण शाहजादो के उत्तराधिकार के विद्रोह में जयसिंह ने शाहजादा शुजा को पराजित कर भगाया और औरगजेब के पक्ष में दाराशिकोह को पकडने के लिए औरगजेब के साथ रहे।

दाराशिकोह की बन्दी अवस्था मे हत्या के बाद छत्रपति शिवाजी को पराजित करने के लिए नियत हुए। शिवाजी को शाही सेवा के लिए तैयार करने पर इनको सात हजारी सात हजार सवार का मन्सब प्राप्त हुआ। इन्होने बीजापुर के दुर्गों पर विजय प्राप्त की। सन् १६६७ (सवत् १७२३) में बुरहानपुर में इनका निधन होगया।

मिर्जा राजा जैसिंघ की दवावैत। मुगलदरबार भा पृ १५४-१६३

पृ. २० गीत १२ मिरजा राजा जैसिंघ—आमेर के शासक शाही मन्सबदार राजा जयसिह कछवाहा प्रथम। सवत् १६८१ वि. मे हाजीपुर के निकट टोस नदी के तट के युद्ध मे विद्रोही शाहजादे खुरम के पक्षधर राजा भीमसिह सीसोदिया टोडा और शाही योद्धा राजा गजसिह जोधपुर के मुकाबिला हुआ तब गजसिह मिर्जा राजा जयसिह की ओट मे आने पर सुरक्षित रह पाये। उक्त युद्ध मे राजा भीमसिह, मानसिह शक्तावत प्रभृति शाहजादे के समर्थक धराशायी हुए और गजसिह, जयसिह जो जहागीर की ओर से लडे थे ने विजय प्राप्त की। गीत मे राजा जयसिह की वीरता एव दृढता का वर्णन है।

गजगुण रूपक बध पृ० १२३–२४२

पृ. २१ गीत १३ गीत राजा जैसिंघ कछवाहा आमेर—राजा महासिह के पुत्र राजा जयसिह कछवाहा आमेर प्रथम। जयसिह बादशाह जहागीर, शाहजहा और औरगजेब के शासन काल मे शाही सेवा मे रह कर अनेक युद्धो मे लडा और सात हजारी सात हजार सवार तक का मन्सब प्राप्त किया। गीत मे जयसिह का आतक और राजनैतिक दक्षता का वर्णन है। वह सन् १६२१ से १६६७ ई तक आमेर का शासक रहा।

राजपूताने का इतिहास तृतीय भाग पृ० ८०–८८

पृ २२ गीत १४ महाराजा जैसिंघ कछवाहा आमेर—आमेर का महाराजा सवाई जयसिह कछवाहा द्वितीय। जयसिह राजा बिशनसिंह का पुत्र था। इसका जन्म ३ सितम्बर १६८८ ई मे हुआ था और सन् १७०० ई मे आमेर का सिहासनाधिकार प्राप्त किया। प्रारभ मे इसको १५०० जात १५०० सवार का मन्सब मिला। सिहासनारूढ

होने के उपरान्त वह औरगजेब के साथ दक्षिण मे गया और खेलना (विशालगढ) के दुर्ग को हस्तगत करने मे निपुणता दिखाई। फलत इसका मन्सब दो हजारी जात दो हजार का हो गया।

औरगजेब की मृत्यु के बाद जयसिंह ने जोधपुर के राजा अजीतसिंह के सहयोग से साभर पर आक्रमण किया और वहा के शाही अधिकारी अली अहमदखा, सैयद हुसैन खा बारहा आमेर के फौजदार और गैरतखा नारनोल के फौजदार और अहमद सैदखा मथुरा के फौजदार को ३ अक्टूबर, १७०८ को भयानक रूप से पराजित किये। इस युद्ध मे उनियारा के राव सग्रामसिंह नरूका ने अत्यधिक शौर्य प्रकट किया था। गीत मे कवि ने साभर के युद्ध का वर्णन किया है। सवाई जयसिंह ने गगवाणा का युद्ध, मालवा की सुबेदारी, जयपुर नगर का निर्माण, ज्योतिष यत्रो की स्थापना प्रभृति अनेकानेक ऐसे कार्य किए जिससे भारतीय शासको मे उसकी पाक्तेय गणना की जाती है।

साभर का युद्ध पृ ६, राजपूताने का इतिहास पृ ९२

**पृ २३ गीत १५ महाराजा सवाई रामसिंह कछवाहा जयपुर**—जयपुर के महाराजा सवाई जयसिंह तृतीय के पुत्र महाराजा सवाई रामसिंह द्वितीय जयपुर। इन का जन्म २७ सितम्बर १८३३ को हुआ और १७ फरवरी १८३५ को दो वर्ष की बाल्य आयु में राजसिंहासन पर आसीन हुए। बाल्यवस्था के कारण राज्य के प्रधान मत्री का कार्य सामोद के रावल बैरीशालसिंह को सौंपा गया। उनकी सहायता के लिए महाराव हनुवन्तसिंह शेखावत मनोहरपुर, राव जीवनसिंह दूनी, ठाकुर नवलसिंह शिवाड, मन्नालाल और किशनलाल को परिषद का सदस्य नियुक्त किया गया। ४ जून १८३५ ई को जब एल्वेस, ब्लेक और कैप्टिन लडलो राजमाता चन्द्रावत जी से भेंट कर राजमहलो से बाहर निकले कि फतहसिंह ने एल्वेस पर तलवार का प्रहार किया। वह सख्त घायल होकर बच गया। लडलो भी उसके साथ बच निकला। किन्तु ब्लेक पीछे रह गया। जयपुर की अग्रेज विरोधी प्रजा ने उस पर आक्रमण कर दिया तब वह अजमेरी द्वार के निकट के एक मदिर मे छिप गया। क्रुद्ध प्रजा ने उसे बाहर निकाल कर उसको, उसके चपरासी, छडीदार और महावत को मार डाला। तब अग्रेजो ने प्रजा को उत्तेजित कर विद्रोह करवाने वाले अमरचद और हिदायततुल्ला को मृत्यु दण्ड और झुंथाराम को कारावास की सजा दी।

सन् १८३७ ई मे रावल बैरीशालसिंह की मृत्यु पर उसका पुत्र रावल शिवसिंह प्रधानमत्री और ठाकुर लक्ष्मणसिंह चौमू को सेनाध्यक्ष बनाया गया। किन्तु नागाओ की सेना और रामगढ की दो फौजो के विद्रोह करने पर अग्रेजो की सहायता से उनको दबाया गया। इसी काल मे ठाकुर मेघसिंह डिग्गी, हिंडौन की फौज का विरोध प्रकट हुआ परन्तु उन्हे भी दबा दिया गया।

सन् १८४० मे कालख के अधिकार च्युत ठाकुर किशनसिंह खगारोत ने कालख दुर्ग पर अधिकार कर लिया। तव राजकीय तोपखाना तथा सेना को भेज कर ठाकुर किशनसिंह को आत्म समर्पण करने के लिए वाध्य कर दिया।

सन् १८४३ ई मे पठान अमीरखा तथा रायचद चोवदार के विद्रोहात्मक दगे को शान्त किया गया और उन दोनो को फासी का दण्ड दिया गया।

सन् १८४६ ई मे सीकर रावराजा लक्ष्मणसिंह के दासी पुत्रो ने राव राजा रामप्रतापसिंह सीकर के विरुद्ध वगावत करदी। तव उन वागी लोगो की मदद पर प्रसिद्ध वारोठिया जवाहिरसिंह डूगरसिंह शेखावत वठोठ पाटोदा तैयार हो गए और १८ जून १८४७ को नसीरावाद छावनी के अग्रेजो के कोप पर आक्रमण कर ५२ हजार रुपये लूट ले गए। सन् ११ मई १८५७ को प्रथम भारतीय स्वातत्र्य सग्राम का मेरठ मे दीप जलाया गया और वह आग देश मे सर्वत्र फैल गई। जयपुर नरेश रामसिंह ने भी रावल शिवसिंह के द्वारा गुप्त रूप मे क्रान्तिकारियो और वादशाह वहादुरशाह से मत्रणा कर सहयोग का आश्वासन दिया था। तव अग्रेजो ने महाराजा को दवाने के लिए आगरा वुलवाया किन्तु उनके पास २० हजार सशस्त्र भाई–वधुओ, नागाओ तथा शेखावाटी की सेना होने के कारण अग्रेज अधिकारियो का महाराजा को वदी वनाने का साहस नही हुआ। इस प्रकार रामसिंह के शासनकाल का प्रारभिक समय वडा विद्रोहात्मक रहा। किन्तु सन् १८६२ ई के वाद महाराजा ने अपने शासन मे स्थिरता लानी आरभ की और राज्य मे चिकित्सालय, पाठशालाएँ, कालेज, शिल्पकला विद्यालय, रामनिवास वाग, रामवाग राजप्रासाद, दिवानी फौजदारी के कानून आदि वनवा कर सुव्यवस्था कायम की।

सवाई जयसिंह द्वितीय के वाद जयपुर के शासको मे रामसिंह जैसे कला प्रेमी, विधा प्रेमी, जन–प्रिय, उदार और विवेकशील शासक अन्य नही हुआ। इनका १८ सितम्बर १८८० ई को देहावसान हो गया। गीत मे महाराजा के सद्गुण एव उदार हृदयता का वर्णन किया गया है।

ए ब्रीफ हिस्ट्री ऑफ जयपुर पृ १२५–१८४, पोलिटिकल हिस्ट्री स्टेट ऑफ जयपुर पृ ३३–५६, राजपूताने का इतिहास तृतीय भाग पृ १५४, ठिकाना दूदू का रिकर्डस् रायसलजसमरोजह लिखित।

**पृ. २४ गीत १६ महाराव नाथूसिंघ सेखावत मनोहरपुर**—शेखावत कछवाहो के पट्ट ठिकाने मनोहरपुर शाहपुरा का शासक महाराव नाथूसिंह (श्रीनाथ सिंह) शेखावत। वह महाराव जसवतसिंह का पुत्र था। गीत मे नाथूसिंह के शाही मन्सवदार होने का

वर्णन हुआ है किन्तु मनोहरपुर के इतिहास की अनुपलब्धता के कारण कितना मन्नव और कव तक रहा आदि की जानकारी प्राप्य नही है।

पृ २५ गीत १७ महाराव हणूर्तसिघ सेखावत मनोहरपुर—मनोहरपुर के महराव विशनसिह का पुत्र तथा महराव नाथूसिह का पौत्र महाराव हनुवन्तसिह शेखावत। वह महाराजा सवाई रामसिह द्वितीय जयपुर के वाल्यकाल मे जयपुर राज्य का सचालन करने के लिए निर्मित्त राज्य परिपद का सदस्य रहा। हनुवन्तसिह कुशल प्रशासक और काव्य प्रेमी शासक था। उसकी उदारता एव विद्यानुराग से प्रभावित होकर आईदान पाल्हावत वारहठ ने छदशास्त्र का ग्रन्थ 'हनुवन्त प्रकाश' वनाया था।

राजपूताने का इतिहास तृतीय भाग पृ १४६, मनोहरपुर की वशावली, वीरगीत सग्रह भाग १ भूमिका पृ ३

पृ. २६-३० गीत १८,१६,२० महाराव हणूर्तसिघ मनोहरपुर—मनोहरपुर का शासक महाराव हनुवन्तसिह शेखावत कछवाहा। मनोहरपुर जयपुर राज्य का प्रथम श्रेणी का सम्मान प्राप्त प्रमुख ठिकाना था।

विशेष गीत १७ की टिप्पणी देखें।

पृ ३१ गीत २१ राजा दुवारकादास सेखावत खण्डेला—शेखावाटी के खण्डेला राज्य का शासक राजा द्वारकादास शेखावत कछवाहा। वह वादशाह अकवर के दरवारी मत्री रायसल शेखावत का पौत्र और राजा गिरधरदास का पुत्र था। राजा गिरधरदास के स १६८० वि मे वरहानपुर मे सैयद कवीर के द्वारा २६ आदमियो सहित मारे जाने पर राजा द्वारकादास खण्डेला की गद्दी पर वैठा। वादशाह शाहजहाँ ने द्वारकदास को स १६८५ वि मे एक हजार जात ८०० सवार का मन्सव प्रदान किया था। सं १६८७ मे द्वारकादास नें दक्षिण मे निजामुलमुल्क पर चढाई की और उल्लेखनीय वीरता प्रकट की, जिससे प्रसन्न होकर शाहजहाँ ने १५०० जात एक हजार के मन्सब पर प्रतिष्ठित किया। वह खाँनजहाँ लोदी के अनन्य मित्रो मे था। खाँनजहाँ के विद्रोह मे वह शाही पक्ष मे रहा और स १६८७ वि मे खाँनजहाँ से लडता हुआ उसको मार कर स्वय भी मारा गया। गीत राजा द्वारकादास के हाथ से खाँनजहाँ के मारे जाने का वर्णन है, जो महत्वपूर्ण हैं।

मुगल दरवार भाग १ पृ ३५३ की पाद टिप्पणी, शाहजहाँ नामा, मुशी, भाग, १ पृ ८, ओझा-निवध सग्रह भाग ३-४ पृ ६३

पृ ३२ गीत २२ उमेदसिघ सेखावत सूजावास—शेखावाटी के दातारामगढ परगने के सूजावास का ठाकुर उम्मेदसिह शेखावत। वह गजसिह का पुत्र और राजा धीरसिह खण्डेला छोटा पाना के शासक का पौत्र था। गीत मे उम्मेदसिह की उदारता की सराहना की गई है।

**पृ. ३३ गीत २३ ठाकुर दलपतसिंघ सेखावत**—शेखावतो की उग्रसेनोत शाखा के ठाकुर जोधसिंह का पुत्र तथा हठीसिंह का पौत्र ठाकुर दलपतसिंह। वह रीगस के निकटस्थ महरौली ग्राम का ठाकुर था। जयपुर राज्य द्वारा मनोहरपुर पर आक्रमण करने पर दलपतसिंह ने मानपुर के किले की रक्षा करते हुए वीरगति प्राप्त की थी। उसका भाई जोगीदास भी उसी सेना से शाहपुरा के किले मे लडता हुआ मारा गया था।

**पृ ३५-३६ गीत २४-२५ ठाकुरजोगीदास सेखावत महरौली**-महरौली का ठाकुर जोगीदास शेखावत। वह जोधसिंह का पुत्र था। जोगीदास ने मनोहरपुर राज्य पर जयपुर का आक्रमण होने पर शाहपुरा दुर्ग की रक्षा करते हुए प्राण त्याग किया था। इससे पूर्व मानपुर के युद्ध मे जोगीदास का भाई दलपतसिंह जयपुर के विरुद्ध लडकर मारा गया था। वह युद्ध सभवत् महाराव नाथूलिह मनोहरपुर के समय लड़ा गया था।

**पृ. ३७ गीत २६ राव जगतसिंघ सेखावत कासली**—शेखावटी के सीकर राज्य वालो का पूर्वज राव जगतसिंह शेखावत कासली का शासक। वह राजा रायमल दरवारी के लघु पुत्र राव त्रिमल्ल के पौत्र तथा राव श्यामराम का पुत्र था। राव जगतसिंह शेखावत के शासन से पूर्व ही श्यामराम के दासी पुत्र पूर्णमल खत्री ने वादशाह जहाँगीर को प्रसन्न कर कासली राज्य पर अधिकार जमा लिया था। किन्तु राव जगतसिंह ने पूर्णमल के पुत्र वलिराम पर आक्रमण कर कासली पर कब्जा कर अपना राज्य स्थापित किया।

सीकर का इतिहास पृ ३५ पाद टिप्पणी रायसल
जससरोज चतुर्थ कलिका पृ ९३।

**पृ ३८ गीत २७ राव सिवसिंघ सेखावत सीकर**—शेखावटी के सीकर राज्य का राव शिवसिंह शेखावत। वह राव दौलतसिंह कासली का पुत्र और उत्तराधिकारी था। अपने पिता के निधनोपरान्त वि स १७७८ मे सीकर की गद्दी पर बैठा। राव शिवसिंह ने सवत् १७८१ वि मे सीकर नगर का निर्माण करवा कर अपनी नवीन राजधानी स्थापित की। उसने अपने सगोत्रीय शेखावत वीर ठाकुर शार्दूलसि झुझुनू, ठाकुर गुमानीसिंह लाडखानोत रामगढ, ठाकुर रूपसिंह गिरधरदासोत, खूड, ठाकुर सल्हदीसिंह खीरोड प्रभृति के सैनिक सहयोग से फतहपुर के कायमखानी राज्य पर आक्रमण कर स १७८८ वि मे उस पर अधिकार कर लिया। वहा का नवाव सरदारखां घायल होकर पकडा गया। तदनन्तर शिवसिंह ने महाराजा सवाई जयसिंह द्वितीय के साथ नागौर के राव वख्तसिंह राठौड के विरुद्ध के **सवत् १७७९ के** गगवाना के **युद्ध में** भाग लिया और मालवा प्रान्त मे जयसिंह की सूवेदारी होने पर वहा रहा। सवाई जयसिंह की मृत्यु के वाद महाराजा सवाई ईश्वरीसिंह के सहयोगी रूप मे राजमहल के युद्ध, बूदी के युद्ध एव वगरू महला के

द्ध मे लडते रहा। वगरू क्षेत्र के युद्ध मे शिवसिंह ने महाराजा ईश्वरीसिंह के पक्ष में ल्हार राव होल्कर इन्दौर वालो के पूर्वजो से लडते हुए घायल होकर सवत् १८०५ वि. वीरगत्ति प्राप्त की

—सीकर का इतिहास पृ ५९-७७, रायसल जससरोज,
शिखर वसोत्पत्ति पृ. ।

**पृ. ४०-४१ गीत २८, २९ राव सिवसिंघ सेखावत सीकर**—शेखावाटी के सीकर राज्य का सस्थापक राव शिवसिंह शेखावत। शिवसिंह प्रसिद्ध राजा रायसल दरवारी के लघुपुत्र राव त्रिमल्ल के वशधर दौलतसिंह का पुत्र था। वह बडा उदार, दूरदृष्टि एव काव्यप्रेमी वीर शासक था। उसकी प्रशसा मे रचित अनेक गीत, दोहे, और कवित्तों के अतिरिक्त गुण ग्र थ नामक एक ग्रंथ राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान के सग्रह में उपलब्ध है।

—विशेष देखें गीत २७ पृ. ३८ की टिप्पणी।

**पृ. ४२ गीत ३० राव सम्रथसिंघ सेखावत सीकर**—सीकर के राव शिवसिंह का जेष्ठ पुत्र राव समर्थसिंह। वह अपने पिता की मृत्यु के वाद सवत् १८०५ मे सीकर की गद्दी पर वैठा। महाराजा सवाई ईश्वरीसिंह ने उसके अनुज चांदसिंह को जयपुर में शिवसिंह का उत्तराधिकारी घोषित कर दिया। किन्तु दोनो भाइयो के आपस में बड़ा स्नेह था, इसलिए उक्त व्यवस्था से उनके मन मे कोई भेद नहीं उत्पन्न हुआ। किन्तु चादसिंह से भिन्न दो अन्य भाइयो कीर्तिसिंह मेदसिंह के और इनके आपस मे नही वनती थी। अत फतहपुर मे समर्थसिंह ने उन दोनो को मार डाला। महाराजा रामसिंह जोधपुर और राजाधिराज वख्तसिंह के मध्य लडे गए मेडता के युद्ध में राव समर्थसिंह ने भी महाराजा ईश्वरीसिंह की ओर से रामसिंह के पक्ष मे भाग लिया था। स. १८११ वि. मे समर्थसिंह का देहान्त होगया। उनके निधन पर राव चादसिंह सीकर के अधिपति वने और राव समर्थसिंह के पुत्र नाहरसिंह वो श्यामगढ़ का ठिकाना दिया गया।

—सीकर का इतिहास पृ. ७८, ८०, ८१–८४।

**पृ. ४५ गीत ३१ राव देवीसिंघ सेखावत सीकर**—सीकर के राव चादसिंह का पुत्र राव देवीसिंह शेखावत। वह अपने पिता के निधन के वाद सवत् १८२० वि मे १० वर्ष की आयु मे सीकर का शासक वना। सवत् १८३१ वि मे रेवाडी के मित्रसेन अहीर ने शेखावाटी पर आक्रमण किया तव देवीसिंह ने शेखावत शक्ति को सगठित कर उसको युद्ध मे पराजित किया। देवीसिंह ने सवत् १८३२ वि. मे शेखावतो की परसरामोत शाखा के ठिकाने वाय के ठाकुर जोधसिंह पर आक्रमण कर वाय को जीत लिया। किन्तु जयपुर राज्य के प्रतिरोध करने पर वाय पुन ठाकुर जोधसिंह के पक्ष में छोडनी पडी। सवत्

१८३६ श्रावण पूर्णिमा के दिन शाही फौजदार मुरतजाखान भडेच ने खाटू स्थान पर आ कर डेरा किया। राव देवीसिंह ने खूड, दाता और खाचरियावास के स्वामियो की सहशक्ति एव जयपुर की सेना के सहयोग से उस पर आक्रमण किया, जिसमे जयपुर के सेनापति चूहडसिंह नाथावत डूगरी, महन्त मगलदास दादू पथी दूदू, दलेलसिंह खगारोत सेवा तथा ठाकुर भक्तसिंह खूड, हनुवन्तसिंह वलारा, मल्हदीसिंह दूजोद आदि अनेक वीर मारे गए। किन्तु विजय शेखावतो की हुई। तदनन्तर राव प्रतापसिंह अलवर पर महाराजा सवाई प्रतापसिंह जयपुर की चढाई मे राव देवीसिंह ने जयपुर की सेना के सम्मिलित रह कर राजगढ के युद्ध मे वीरता प्रकट की। देवीसिंह ने ८४ गावो सहित कासली पर अधिकार कर अपने राज्य मे मिलाया। अन्त मे सवत् १८५२ मार्गशीर्ष कृष्ण १४ को सीकर मे उसका देहान्त होगया।

—सीकर का इतिहास पृ ८८–९९, माधववश प्रकाश, महाराजा सवाई प्रतापसिंह जयपुर की अलवर पर चढाई की निशानी।

**पृ. ४७-५४ गीत ३२, ३३, ३४, ३५, ३६ राव देवीसिंघ सेखावत सीकर**—सीकर का शासक राव देवीसिंह चादसिंहोत शेखावत। वह वीर योद्धा, स्थापत्य कला प्रेमी और विद्वान् शासक था। 'राजिया के सोरठे' का लेखक कृपाराम खिडिया इसका आश्रित कवि था। देवीसिंह स्वय भी अच्छा कवि था। गीत कवियो की प्रशसा मे रचित उसका निम्न गीत प्रसिद्ध है—

सुपदहा राव राण अवर जग सारै, कूरम देवी वात कहे।
प्रथमी नाम सुजस मोटा पण, रूपग–जोडा हूत रहे॥

—विशेष–देखें गीत ३१ की टिप्पणी।

**पृ. ५५-५७ गीत ३७, ३८, ३९ रावराजा लिछमणसिंघ सेखावत सीकर**—सीकर का शासक राव राजा लक्ष्मणसिह शेखावत। वह राव देवीसिह का पुत्र था। वह सवत् १८५२ मे सीकर का अधिपति वना। उसके पिता के विरोधियो ने लक्ष्मणसिह को शाहपुरा के मोहवतसिह का पुत्र घोपित कर जयपुर राज्य के सामने आपत्ति प्रस्तुत की। जयपुर के प्रधान मत्री दौलतराम हल्दिया के अनुज नदराम ने सीकर पर सैनिक अभियान किया। दोनो ओर से युद्ध की भयानक स्थिति वन जाने पर कृपाराम खिडिया ने नन्दराम को राव देवीसिह की जयपुर के लिए की गई पुरानी सेवाओ का स्मरण दिलवाकर दोनो ओर से समझौता पर तैयार किया और तव कहीं सीकर से वह युद्ध टला। सवत् १८५७ वि मे राव लक्ष्मणसिह ने शाहपुरा पर आक्रमण कर वहा के ठाकुर मोहवतसिह को अपदस्थ कर मारवाड की ओर भगा दिया। तदनन्तर परस्पर समझौता हो जाने पर मोहवतसिह को शाहपुरा की रक्षा का दायित्व सौंपा गया। स १८६० वि मे महाराजा मानसिह जोधपुर ने शाहपुरा पर आक्रमण किया तव उस आक्रमण मे मोहवतसिह मारा गया

किन्तु जोधपुर का शाहपुरा पर अधिकार नही होने दिया। लक्ष्मणसिंह ने १८६९ वि. में खण्डेला को छीनने के लिए वहा के दुर्ग कोट पर हमला किया जहाँ हनुमन्तसिंह वीरगति को प्राप्त हुआ और खण्डेला पर उसका अधिकार हो गया। उसने खीरोड के गढ को भी सवत् १८६९ मे ध्वस किया।

लक्ष्मणसिह ने भी अपने पिता की भाँति लक्ष्मणगढ दुर्ग का निर्माण करवाया। वह सवत् १८९० मे मृत्यु को प्राप्त हुआ।

—माधव वश प्रकाश, सीकर का इतिहास पृ १०३–११८।

**पृ. ५८–६२ गीत ४०, ४१, ४२, ४३ कवर करणसिंघ सेखावत डूगरियास**—शेखावतो की परशुरामोत शाखा का कुवर कर्णसिंह। वह ठाकुर उम्मेदसिंह का पुत्र था। कर्णसिंह ने सवत् १८७७ वि. मे लक्ष्मणगढ पर जवाहिरसिंह और विजयसिंह के आक्रमण करने पर दुर्ग की रक्षा करते हुए प्राण त्याग किया और वैरियो का किला पर अधिकार नही होने दिया। उक्त युद्ध मे कर्णसिंह के साथ सालिमसिंह और खगारसिंह गौड योद्धा जालू ग्राम निवासी भी अपने साथियो सहित मारे गए थे। कर्णसिंह डूगरियास का कुवर था।

—रायसल जससरोज कलिका पन्द्रहवी।

**पृ. ६४ गीत ४४ ठाकर मोहब्वतसिंघ सेखावत दूजोद**—ठाकुर भवानीसिंह का पुत्र ठाकुर मोहब्वतसिह शेखावत। मोहब्वतसिह सीकर राज्य की ओर से शाहपुरा का दुर्गपाल था। शाहपुरा पर जोधपुर के महाराजा मानसिह की सेना ने स. १८६२ में आक्रमण किया। दोनो ओर से एक मास तक तोपो का युद्ध होता रहा। जब दोनो ही पक्ष डटें रहे तब मोहब्वतसिंह ने दुर्ग से बाहर निकल कर जोधपुर की सेना पर आक्रमण किया और रण क्षेत्र मे जूझते हुए वीरगति प्राप्त की। मोहब्वतसिंह के अन्य भाइयो ने भी समर भूमि मे प्राणोत्सर्ग किया। सल्हदीसिंह ने खाटू युद्ध मे और डूगरसिंह खगारसिंह ने जयपुर द्वारा खण्डेला पर अधिकार करने के युद्ध मे प्राण त्याग किया था।

—रायसल जससरोज ग्यारहवी कलिका।

**पृ. ६६ गीत ४५ राजा भोपालसिंघ सेखावत, खेतडी**—राजा रायसल दरबारी के लघुपुत्र भोजराज के वशज प्रतापी ठाकुर शार्दूलसिह का पौत्र भोपालसिंह शेखावत। वह राजा किशनसिह का पुत्र था। भोपालसिंह का जन्म संवत् १७९२ वि मे हुआ था। वह सवत् १८०२ वि मे खेतडी की गद्दी पर बैठा था। भोपालसिंह ने जोधपुर के महाराजा

विजयसिंह की मरहठो के मारवाड पर आक्रमण करने पर सहायता की थी। तदनन्तर उसने स. १८२८ वि मे लुहारू के शासक कीर्तिसिंह पर हमला किया। कीर्तिसिंह शेखावतो की मैरूदासोत शाखा का था वह लुहारू की रक्षा करते हुए धराशायी हुआ। जब राजा भोपालसिंह गढ मे प्रवेश करने लगा तब कीर्त्तिसिंह के एक सैनिक ने उसके हाथी के होदे पर गोली का प्रहार किया जिससे भोपालसिह मारा गया। वह साहित्य मर्मी और उदार शासक था। दिल्ली दरबार मे उसे १२५० सवारो का मन्सब प्राप्त था।

—खेतडी का इतिहास पृ ४३–४७।

**पृ. ६८–७० गीत ४६, ४७ राजा भोपालसिंघ सेखावत खेतड़ी**—शेखावतो के खेतडी राज्य का स्वामी राजा भोपालसिंह शेखावत। वह शेखावतों की भोजराजोत शाखा के किशनसिंह का पुत्र था। उसने सवत् १८२४ वि. के मावडा के युद्ध मे जयपुर के पक्ष में युद्ध किया था।

**पृ. ७१ गीत ४८ राजा बाघसिंघ सेखावत खेतडी**—शेखावाटी के खेतडी राज्य का राजा बाघसिह शेखावत। वह राजा किशनसिह का पुत्र और राजा भोपालसिंह का अनुज था और भोपालसिह के निमन्तान मारे जाने पर सवत् १८२८ वि मे खेतडी का शासक बना। बाघसिह ने माडण स्थान के युद्ध मे अपने सरक्तीय वीर नवलसिह नवलगढ, हनुवन्तसिह डूडलोद प्रभृति वीरो की शक्ति से शाही सेना नायक पीरूखा बलोची और राव मित्रसेन अहीर रेवाडी को पराजित किया। पीरूखां मारा गया और शाही सेना पराजित हुई। ठाकुर नवलसिह का पुत्र लालसिह भी उसी युद्ध मे काम आया। जयपुर द्वारा शेखावाटी पर आक्रमण करने पर बाघसिह ने सजातीय शेखावत बधुओ की सेना एकत्रित कर जयपुर की सेना को हराया। जयपुर की सेना का नेता ठाकुर रणजीतसिंह नाथावत चौमू का ठाकुर था। शेखावतो की फौज का सचालन जार्ज टामस ने किया था। रणजीतसिह घायल होकर जीवित बच रहा था। इस युद्ध मे राजा किशनसिह का द्वितीय पुत्र पहाडसिह मारा गया था। सवत् १८४२ वि. मे बाघसिह ने बबाई पर अधिकार कर शाही स्वीकृति की सनद प्राप्त की।

बाघसिह ने स १८४३ वि. मे नवाब नजबकुलीखा जो शाही फौजदार था से तवरावाटी के सिरोही स्थान पर युद्ध किया। अत मे नजबकुली को हार कर शेखावतो से समझौता करना पडा। सवत् १८५७ वि. मे बाघसिह को 'राजाय राजगान उम्दाराजा हाय हिन्दुस्तान' की पदवी प्राप्त हुई थी।

—खेतड़ी का इतिहास पृ ४७–५२।

**पृ. ७३ गीत ४६ राजा अभैसिंघ सेखावत खेतडी**—शेखावतो के खेतडी राज्य के शासक राजा अभयसिंह शेखावत। वह राजा बाघसिंह का पुत्र था। वह सवत् १८५७ वि मे अपने पिता का शासनाधिकारी बना। राजा अभयसिंह जोधपुर के स्वर्गीय महाराजा भीमसिंह के पुत्र धौंकलसिंह के पक्ष का समर्थक किया था। इससे उनके और महाराजा मानसिंह जोधपुर के भयकर शत्रुता हो गई थी। अभयसिंह ने नवलगढ, सीकर व स्वय की सेना भेज कर डीडवाना पर धौंकलसिंह के सहायक छत्रसिंह भाटी का कब्जा करवा दिया था। यह वि स १८६१ की घटना है। इसी वर्ष राजा अभयसिंह ने जयपुर नरेश सवाई जगतसिंह के आमत्रण पर जोधपुर के महाराजा मानसिंह के विरुद्ध सैनिक अभियान मे भाग लिया। वह युद्ध महाराना भीमसिंह की राजकुमारी कृष्णाकुमारी के विवाह के प्रश्न को लेकर छिडा था। मारवाड के पर्वतसर प्रान्त के गीगोली स्थान के युद्ध मे मानसिंह को पराजित किया। उक्त युद्ध मे खेतडी नरेश के अतिरिक्त सीकर नरेश लक्ष्मणसिंह, ठाकुर नवलसिंह दाँता, खण्डेला का राजा, राव राजा भीमसिंह नरुका उनियारा, राव चाँदसिंह गोगावत दूणी तथा बीकानेर नरेश सूरतसिंह ने भी जयपुर के पक्ष मे युद्ध मे भाग लिया था। अन्तत महाराजा मानसिंह को रणत्याग कर जोधपुर दुर्ग की शरण लेनी पडी।

राजा अभयसिंह दूरन्देशी शासक था। उसका पजाब केशरी, महाराजा रणजीतसिंह, महाराजा बख्तावरसिंह अलवर, महाराजा सूरतसिंह बीकानेर प्रभृति नरेशो से मित्रता का घनिष्ट सम्बन्ध था। वह सवत् १८८३ वि० मे दिवगत हुआ।

खेतडी का इतिहास पृ ५३–५६, मारवाड का इतिहास द्वि भा पृ ४०५
कूर्मवश यशप्रकाश पृ ३–४।

**पृ. ७४ गीत ५० सुजाणसिंघ सेखावत राजसिंघ राठौड**—शेखावटी के छापोली ग्राम का ठाकुर सुजानसिंह भोजराजोत शेखावत। वह ठाकुर श्यामसिंह का पुत्र था। शेखावतो की रायसलोत शाखा के प्रधान राज्य खण्डेला के शासक राजा बहादुरसिंह पर बादशाह औरगजेब ने सवत् १७३६ वि० मे दाराबखाँ और बहरेमदखाँ के नायकत्व मे शाही सेना भेजी। राजा बहादुरसिंह ने शाही सेना से लडने का साहस नही किया। वह सेना बहादुरसिंह को दण्ड देने तथा वहाँ के प्रसिद्ध मोहनदेवजी के मदिर को ध्वस्त करने के लिए भेजी गई थी। सुजानसिंह ने उक्त सेना से सवत १७३६ चैत्र सुदि ६ के दिन विकट युद्ध की वीर गति प्राप्त की। उसके साथ ६० सहयोगी भी रणखेत रहे थे।

राजसिंह मेडतिया शाखा का राठौड सातलवास का ठाकुर था। वह प्रतापसिंह का पुत्र था। महाराजा जसवतसिंह के निधन पर बादशाह औरगजेब ने मारवाड राज्य को जब्त कर शाही थानें स्थापित कर दिए थे। और उनके पुत्र बालक महाराजा अजितसिंह को

पकड कर मुसलमान वनाने की कुमत्रणा मे लगा हुआ था उस समय औरगजेव ने प्रसिद्ध तीर्थराजपुष्कर के मदिरो को भूमिस्यात् करने के लिए अपने सेनानायक तहव्वरखाँ को आदेश दिया। तहव्वरखाँ तव अजमेर का फौजदार था। राजसिंह ने अपनी राठौड सेना एकत्रित कर तहव्वरखाँ का सामना किया। उक्त युद्ध मे राजसिह अपने भाई गोकुलसिह, रूपसिह हिम्मतसिह तथा जगतसिह उदावत प्रभृति अनेक योद्धाओ सहित मारा गया। वह युद्ध वि स. १७३६ मे लडा गया था।

सघ शक्ति मासिक जयपुर वर्ष ३, अक १ जनवरी १९६२, पृ. ३९, मारवाड़ का इतिहास प्रथम भाग पृ २६०, मारवाड इतिहास द्वि. भा. पृ ६६७।

**पृ. ७५ गीत ५१ ठाकर नवलसिंघ सेखावत नवलगढ**—सेखावटी के नवलगढ संस्थान का ठाकुर नवलसिह शेखावत। वह भुभूनू के स्वामी शार्दूलसिह का चतुर्थ पुत्र था। नवलसिह ने सन् १७३७ ई मे अपने नाम पर नवलगढ कस्वा आवाद कर अपने ठिकाने का मुख्यावास वनाया। नवलसिह ने सवत् १८२४ वि मे भरतपुर के राजा जवाहरमल्ल जाट के विरुद्ध जयपुर नरेश माधवसिह प्रथम द्वारा लड गए तवरावाटी के मावडा मण्डोली के युद्ध मे भाग लिया था। उस युद्ध मे जवाहरमल्ल की करारी हार हुई थी। नवलसिह ने सन् १७७५ ई. मे शेखावाटी पर पीरूखाँ वलोची और रिवाडी के राव मित्रसेन के आक्रमण करने पर माडण स्थान के युद्ध मे शाही सेना को पराजित किया था। पीरूखाँ उसमे मारा गया और मित्रसेन रणस्थल त्याग कर भाग गया था। नवलसिह का पुत्र लालसिह माडण के युद्ध मे मारा गया था। गीत में अप्रत्यक्ष रूप से माडण युद्ध मे मुसलमानो का नवलसिह के आतक से भयभीत होने का वर्णन किया है। वह फरवरी १७८० मे मृत्यु को प्राप्त हुआ।

शेखावतो की वशावली पृ० १२, राजपूताने का इतिहास तृतीय भाग पृ १९१।

**पृ. ७७ गीत ५२ ठाकर नरसिंघदास सेखावत मडावा**—नवलगढ के ठाकुर नवलसिह का जेष्ठ पुत्र नृसिहदास शेखावत। नृसिहदास शेखावत ने मडावा मे अपनी राजधानी स्थापित की तदनन्तर मडावा पर अपने पुत्र पदमसिह तथा ज्ञानसिह को तथा नवलगढ पर उदयसिह मोहव्वतसिह को नियत किया। नृसिहदास ने २८ जुलाई १७८७ के तुंगा के युद्ध मे महाराजा सवाई प्रतापसिह जयपुर की सेना के सम्मिलित रह कर महादाजी पटेल से युद्ध लडा। इस युद्ध में मरहठो ने तोपो के ५ सेर से १४ सेर तक के वजनी गोले राजपूत योद्धाओ पर वरसाए थे। किन्तु राजपूतो ने विना प्राणो की पर्वाह किए घमासान

युद्ध लडा और मरहठो को उल्लेखनीय पराजय का मुह देखना पडा। नृसिंहदास ने इस युद्ध मे पराक्रम प्रदर्शित कर वीरगति प्राप्त की।

सघ शक्ति वर्ष २ अक १२ पृ. २६–३३ सन् १९६१, राजपूताने का इतिहास तृतीय भाग पृ १२१, १२२ शेखावतो की वशावली, रायसल जससरोज

**पृ. ७८-८२ गीत ५३, ५४, ५५ ठाकर अरजनसिंघ सेखावत चौकड़ी**—शेखावाटी के चौकडी ठिकाने का स्वामी ठाकुर अर्जुनसिंह शेखावत। वह ठाकुर बख्तसिंह का जेष्ठ पुत्र था। चौकडी ठिकाना झुझुनू के शासक शार्दूलसिंह शेखावत के जेष्ठ पुत्र जोरावरसिंह की सतति परम्परा मे था। गीत नायक अर्जुनसिंह जोरावरसिंह का पौत्र और शार्दूलसिंह का प्रपौत्र था। गीतो मे अर्जुनसिंह के दान और पराक्रम का वर्णन किया गया है।

शेखावतो की वशावली पृ १२, १३, रायसल जससरोज।

**पृ. ८३ गीत ५६ ठाकर स्यामसिंघ सेखावत बिसाऊ**—शेखावाटी के बिसाऊ सस्थान का स्वामी ठाकुर श्यामसिंह शेखावत बिसाऊ। बिसाऊ झुझुनू के शासक शार्दूलसिंह के पुत्र केशरीसिंह के द्वितीय पुत्र सूरजमल्ल का प्रमुख ठिकाना था। सूरजमल्ल सन् १८८७ ई के तुगा के युद्ध मे महादाजी पटेल से लडता हुआ मारा गया था। तुगा के युद्ध मे महाराजा प्रतापसिंह जयपुर की विजय हुई थी। श्यामसिंह ठाकुर सूरजमल्ल का पुत्र था। श्यामसिंह और जयपुर नरेश के मध्य सन् १८०३ से १८०६ ई तक विरोध बना रहा है। जयपुर नरेश ने श्यामसिंह पर सैनिक आक्रमण भी किया किन्तु उसे दबा न सका। अत मे समझौता हो गया। श्यामसिंह ने सवाई जयसिंह तृतीय के बाल्यकाल मे जयपुर राज्य की अच्छी सेवा की थी। श्यामसिंह के पास यूरोपियन पद्धति से शिक्षित अश्व सेना तथा तोपखाना भी था। वह अपने समय का प्रभावशाली शासक था। गीत मे अग्रेजो के विरुद्ध जयपुर राज्य का पक्ष सबल बनाये रखने के लिए श्यामसिंह की प्रशसा की गई है।

राजपूताने का इतिहास तृतीय भाग पृ १९६ शेखावत की वशावली।

**पृ. ८४ गीत ५७ ठाकर दूलहसिंघ सेखावत खाचरियावास**–शेखावाटी के दातारामगढ़ परगने के खाचरियावास ठिकाने का ठाकुर दूलहसिंह शेखावत। दूलहसिंह ठाकुर गुमानसिंह का पुत्र था। गुमानसिंह ने रामगढ मे दुर्ग निर्माण कर अपने ठिकाने का मुख्यावास बनाया था। वह अपनी जन्म तिथि के उत्सव पर बारूद मे आग लग जाने के कारण मारा

गया था फिर रामगढ पर जयपुर राज्य ने अधिकार कर लिया था। दूलहसिंह ने वयस्क होने पर जोधपुर और जयपुर राज्यो की मरहठो के विरुद्ध सेवाएँ की तव उसे जयपुर से खाचरियावास और जोधपुर से ललासारी की जागीरें एव ताजिमो का सम्मान प्राप्त हुआ। ठाकुर दूलहसिंह ने खाटू (श्यामजी की) के युद्ध मे भी भाग लिया था। वह युद्ध सवत् १८३६ विक्रमी मे शाही सेना नायक मुर्तजाअली भड़च से लडा गया था। युद्ध मे शाही सेना पराजित हुई थी।

सिखर वशोत्पत्ति, रायसल जससरोज।

**पृ. ८६ गीत ५८ ठाकर सिवदानसिंघ सेखावत खाचरियावास**—दातारामगढ तहसील के खाचरियावास ठिकाने का ठाकुर शिवदानसिंह शेखावत। वह राजा रायसल दरवारी के जेष्ठ पुत्र लाडखाँन शेखावत के ८वें वशधर ठाकुर दूलहसिंह का पुत्र था। शिवदानसिंह ने सीकर रावराजा लक्ष्मणसिंह मे समझौता कर आपस के विरोध को मिटाया और सौहार्द स्थापित किया। गीत मे उसको गोत्र रक्षक कह कर सराहा गया है। वह लाडखाँनोतो का मुखिया सरदार था।

माधव वश प्रकास

**पृ. ८७-८६ गीत ५६, ६० ठाकर खगारसिंघ सेखावत खोरा**—दातारामगढ परगने के खोरा ग्राम का ठाकुर खगारसिंह लाडखाँनोत प्रशाखा का शेखावत था। वह मारवाड के कणवाई ठिकाने के ठाकुर रतनसिंह का पुत्र था। रतनसिंह ने टोक रियासत के प्रसिद्ध नवाव अमीरखाँ पिण्डारी से कणवाई मे युद्ध लडा था। अमीरखाँ को असफल होकर रणभूमि से हटना पडा था। खगारसिंह वीर प्रकृति का दानी पुरुष था। उसने अनेक चारणो को ऊँट-घोडे दान किए थे। वह ठाकुर फनहसिंह का पौत्र था। गीत में चारण कवि के चावुको की मार सहन कर यश प्राप्त करने का वर्णन है।

**पृ. ६० गीत ६१ भोजराज खंगारोत नराणा**—जयपुर राज्य के नरायना ठिकाने का स्वामी भोजराज खंगारोत कछवाहा। वह आमेर के राजा पृथ्वीराज के छोटे पुत्र जगमाल के द्वितीय पौत्र मनोहरदास का छोटा पुत्र था। जगमाल के जेष्ठ पुत्र नारायणदास ने नरायणा कस्वा अपने नाम पर वसाया था। नारायणदास ने भोजराज को दत्तक लिया था। भोजराज ने वादशाह शाहजहाँ और औरगजेव के शासनकाल मे मिर्जा राजा जयसिह कछवाहा के साथ रह कर कतिपय लडाइयाँ लडी। वादशाह शाहजहाँ के शहजादे शुजा के विद्रोह करने पर सवत् १७१५ वि मे उसे रोकने के लिए भेजी गई सेना मे वह शाहजादे सुलेमानशिकोह तथा राजा जयसिह कछवाहा के साथ भेजा गया था। वनारस के पास के युद्ध मे वह घायल होकर वच गया था। भोजराज सवत् १६८६

वि मे खाँनजहाँ का दमन करने लिए भेजी गई सेना मे नियत हुआ । उक्त युद्ध मे वह छत्रसिह कछवाहा के साथ लडता हुआ मारा गया । राजा द्वारिकादास खण्डेला का स्वामी भी उसी युद्ध मे मारा गया था ।

—बिन्हैरासो पृ १६०, भोजराज खगारोत री निसाणी,
मुहता नैंसाणी री ख्यात भाग १ पृ ३०५

**पृ ६१ गीत ६२ कुसलसिघ नाथावत चौमू**—जयपुर राज्य के चौमू ठिकाने का ठाकुर कुशलसिह नाथावत कछवाहा । वह ठाकुर मोहनसिह का पुत्र था । किन्तु गीत्त मे रामसिह का पुत्र लिखा है । वह मोहनसिह के मरने पर सन् १७४३ ई मे चौमू का अधिकारी हुआ । उसके वशज जोधसिह ने महाराजासवाई ईश्वरीसिह की ओर से मरहठो के विरुद्ध लडे गए युद्धो में भाग लिया था । राजमहल के युद्ध मे वीरता दिखाई थी । वह सन् १७५८ ई मे प्रसिद्ध दुर्ग णथभौर का किलादार नियुक्त किया था । जब महाराजा माधवसिह कछवाहा से रणथभौर छीनने के लिए मल्हारराव होल्कर ने अपने सेना नायक गगाधर तात्या को भेजा तब जयपुर की ओर से ठाकुर जोधसिह उनका पुत्र रावल रामसिह सामोद, ठाकुर गुलाबसिह बगरू, ठाकुर अचलसिह हाथोद, मसूदा के श्यामसिह, सवाईसिह हस्तेडा का पुत्र सालिमसिह, ठाकुर जालिमसिह टोरडी आदि प्रमुख योद्धाओ ने कक्कोड स्थान पर मरहठो का सामना किया और उल्लिखित सरदार जूझते हुए धराशायी हुए । वह युद्ध सवत् १८१६ वि मे लडा गया था ।

—सघशक्ति वर्ष २ अक ६ सवत् २०१८ वि पृ १६–१७,
राजपूताने का इतिहास तृतीय भाग पृ २०४, २०५ ।

**पृ. ६२ गीत ६३ ठाकुर रणजीतसिघ**—वह जयपुर राज्य के चौमू ठिकाने का ठाकुर था । रणजीतसिह ठाकुर रतनसिह के निस्सतान मरने पर सामोद से गोद आकर बैठा था । इसने महराजा जयपुर की ओर से सवत् १८४४ मे महादाजी पटेल की सेना से लडे गए तुगा के युद्ध मे भाग लिया था । इस युद्ध मे जयपुर के पक्ष के ठाकुर सूरजमल्ल विसाऊ, ठाकुर नृसिहदास नवलगढ, ठाकुर पहाडसिह खगारोत दूदू, ठाकुर जवानसिह रिया, जीवणसिह मारोठ, मोहबतसिह मेडतिया आदि मारे गए थे । विजय जयपुर पक्ष की हुई थी । रणजीतसिह ने सवत् १८५६ वि मे जव राव समर्थसिह के पुत्र श्यामसिह ने फतहपुर पर फ्रासिसी जार्ज के नेतृत्व मे आक्रमण किया तव सीकर की सहायता की थी । इस लडाई मे रणजीतसिह, ठाकुरअभयसिह ईसरदा उम्मेदसिह पानडी जालिमसिह और सूरजमल्ल चाँदावत ने वीरतापूर्वक युद्ध लडा और शत्रु को हराकर यश प्राप्त किया था । उम्मेदसिह मारा गया था और ठाकुर रणजीतसिह घायल होकर जीवित बच रहा । तदनन्तर कालख पर

खगारोत वैरीसालोतो ने ठाकुर मेघसिह डिग्गी तथा सीकर रावराजा लक्ष्मणसिंह की मदद से अधिकार कर लिया तब स १७६३ ई मे रणजीतसिह ने कालख पर आक्रमण कर विजय प्राप्त की। गीत मे रणजीतसिह द्वारा फतहपुर मे जार्ज से लडने का वर्णन है। वह स. १७६८ ई मे मृत्यु को प्राप्त हुआ।

—राजपूताने का इतिहास तृतीय भाग पृ २०३-२०४, रायसल जससरोज द्वादस कलिका, सघशक्ति वर्ष २ अक ११ नवम्बर १९७१ पृ ३१–३३

**पृ. ६६ गीत ६४ चांदसिंघ वालापोता कछवाहा**—चादसिह वालापोता कछवाहा। आमेर के राजा उदयकर्ण के पुत्र राव वाला वरवाडा के स्वामी के तृतीय पुत्र खीवकरण की सतान वालापोता कछवाहा कहलाती है। चांदसिह विहारीदास का पौत्र था। चादसिह ने मेवाड राज्य के चीरवा घाट स्थान पर वीरगति पाई थी। वह किस के विरुद्ध लडा कोई सकेत उपलब्ध नही हुआ।

**पृ ६७,६८ गीत ६५, ६६ राव करमसी जोधावत राठोड**—जोधपुर नरेश राव जोधा का पुत्र कर्मसिह राठौड। राव कर्मसिह राठौडो से राठौडो की कर्मसोत शाखा का प्रचलन हुआ कर्मसिह ने जोधपुर और वीकानेर नरेशो को सहयोग कर नारनोल पर युद्ध लडा और अपने विरोधी पठानो को मार कर खेत रहा।

—राठौडो की ख्यात (डा कल्याणसिंह शेखावत सग्रह)

**पृ. १०० गीत ६७ ठाकर उदैसिंघ करमसोत खींवसर**—राठौडो की कर्मसोत शाखा के खीवसर ठिकाने का ठाकुर उदयसिंह। वह हरनाथसिंह का पुत्र था। उदयसिह ने महाराजा अजितसिंह जोधपुर की सेवा स्वीकार महाराजा के द्वारा लडे गये युद्धो मे भाग लिया था। वह अ ने समसामयिक सरदारो मे वडा प्रतिष्ठित सरदार था।

—कर्मसिंहोतो का काव्य सग्रह।

**पृ. १०१ गीत ६८ प्रथीराज जैतावत**—जोधपुर के राव रिडमल के पुत्र अखैराज का चतुर्थ वशधर पृथ्वीराज जैतावत। वह मारवाड के वगडी ठिकाने वालो का पूर्वज था। पृथ्वीराज के पिता जैता ने राव मालदेव के पक्ष मे गिररी समेल के युद्ध मे वादशाह शेरशाह से लडते हुए वीरगति प्राप्त की थी। पृथ्वीराज ने भी अपने पिता राव जैता का अनुमरण करते हुए जोधपुर के राव मालदेव की सहायता की थी। वि. सवत् १६१० मे राव मालदेव ने मेडता के राव वीरमदेव के पुत्र राव जयमल मेड़तिया पर चढाई की तव राव पृथ्वीराज ने जयमल की सेना से युद्ध किया और जूझते हुए रण

खेत रहा। गीत मे पृथ्वीराज की युद्ध मृत्यु पर कवि ने गीतनायक की पर कुल परम्परा का स्मरण करवा कर उसके परिवार वालो को सान्त्वना दी है। और युद्ध मे प्राप्त मृत्यु के गौरव की सराहना की है।

—मारवाड का इतिहास प्रथम भाग पृ १३४–१३५।

**पृ. १०२ गीत ६९ नारायण धनराजोत राठौड़**—धनराज का पुत्र नारायणदास राठौड। नारायणदास सिवाणा स्थान पर मुगल सेना से लड कर मारा गया था। सभवत राजा चन्द्रसेन जोधपुर के विरुद्ध भेजी गई शाही सेना से वह लडता हुआ मारा गया था। वि स १६३० मे बादशाह अकबर ने सिवाना पर बीकानेर के राव रायसिंह, केशवदास मेडतिया ( सवलपुर–कवलाद वालो का पूर्वज ) और शाहकुलीखाँ को भेजा था। सभवत नारायणदास कथित युद्ध मे ही मारा गया था।

—मारवाड का इतिहास प्र भा पृ १५२–१५३

**पृ. १०३ गी ७० फहीम राडदडे रौ धणी**—मारवाड के राडदडे सस्थान का शासक फहीम राठौड। वह मडोर के राव रिडमल के वशज पुञ्जराज का पुत्र था। गीतनायक का अन्य वृत्तान्त अप्राप्य है। किन्तु गीत लेखिका पदमा सादुवण के समय के आधार पर युद्ध काल वि स. १६३४ के आसपास ठहरता है।

**पृ. १०५ गीत ७१ गोकलदास मानावत राठौड़**—मानसिंह राठौड का पुत्र गोकुलदास राठौड। नागौर के राव अमरसिंह के बक्षी सलावतखा को कटार से मार कर मारे जाने पर मानसिंह ने अपने अन्य तेरह साथियो सहित शाही गुर्जवरदारो तथा सेवको पर हमला किया और मलूकचद आदि को मार कर वह भी अपने साथियो सहित मारा गया था।

**पृ. १०६ गीत ७२ साहबसिंघ राठौड**—गोपालदास के वशज साहबसिंह राठौड। गीत-नायक का अन्य परिचय प्राप्य नहीं है।

**पृ. १०७-१०८ गीत ७३, ७४ महाराजा जसवतसिंघ राठौड़**—मारवाड राज्य के राजा गजसिंह के द्वितीय पुत्र तथा नागौर के राव अमरसिंह के वडे भाई महाराजा जसवतसिंह राठौड। महाराजा जसवतसिंह का माघ कृष्णा ४ सवत् १६८३ वि मे दक्षिण प्रान्त के बुरहानपुर मे जन्म हुआ और राजा गजसिह के निधनोपरान्त स. १६९५ जेठ सुदी ३ को मारवाड का स्वामित्व प्राप्त हुआ। महाराजा जसवतसिंह को बादशाह शाहजहाँ ने पाँच हजार जात पाँच हजार सवारों का मन्सब प्रदान किया था। वह शाही सेना मे रहकर युद्ध अभियानो मे भाग लेता रहा। सवत १७१५ वि मे शाहजादे मुराद और औरगजेब के विद्रोह करने पर उन्हे दबाने के लिए इनके प्रधान सेना नायकत्व मे शाही सेना भेजी गई थी। उस समय उनके साथ कोटा का हाडा

नरेश मुकुन्दसिंह, रतलाम का राजा रतनसिंह, शाहपुरा का राजा सुजानसिंह सिसोदिया, खेलू मालू दक्षिणी, देवीसिंह बुन्देला प्रभृति अनेक हिन्दू मन्सवदार भेजे गए थे। उक्त युद्ध मे शाही सेना पराजित हुई थी और शाहजादे द्वय की विजय हुई थी। शाहजादे औरगजेब ने जव मुराद और दाराशिकोह को मरवा तथा शाहजहाँ को वन्दी वनाकर सल्तनत पर अधिकार किया तव फिर उसने शाहजादा शुजा का दमन करना तय किया और मिर्जा राजा जयसिंह कछवाहा आमेर के द्वारा महाराजा जसवंतसिंह को अपने पक्ष मे किया। औरगजेब ने भी जसवतसिंह को मन्सव प्रदान कर सम्मानित किया। किन्तु, वादशाह और जसवतसिंह के आन्तरिक विरोध वना रहा। अन्त मे महाराजा का वि स १७३५ मे जमरूद स्थान पर देहावसान हो जाने पर औरगजेब ने मारवाड राज्य को जब्त कर महाराजा के नवजात पुत्र अजितसिंह को समाप्त कर उनके परिवार से वदला लेना चाहा। किन्तु स्वामी भक्त राठौड दुर्गादास और उनके सहयोगियो के कारण औरगजेब अपना दूषित इरादा पूर्ण नही कर सका। जसवतसिंह जैसा वीर और निर्भीक था उसी के अनुरूप स्वय साहित्य, इतिहास एव दर्शन का भी मर्मी विद्वान् था। गीतो मे जसवतसिंह द्वारा छत्रपति शिवा सीसोदिया का दमन करने तथा उनकी मृत्यु पर धर्म की हानि होने आदि का वर्णन है।

—मारवाड का इतिहस रेऊ भा १ पृ २१९–२४३।

पृ १०९-१११ गीत ७५-७६ महाराजा अजीतसिंघ राठौड़ जोधपुर—जोधपुर के महाराजा जसवतसिंह के उत्तराधिकारी महाराजा अजितसिंह राठौड। महाराजा जसवतसिंह की जमरूद मे मृत्यु होने पर सवत् १७३५ चैत्र कृष्णा ४ को महारानी जादमन की कुक्षि से अजितसिंह का जन्म हुआ। वादशाह औरगजेब ने अजितसिंह और इनके अनुज दलथभन को वदी वनाना चाहा, किन्तु दुर्गादास राठौड, भारमल उदावत डेह, रघुनाथसिंह भाटी लवेरा, उदयभान भाटी खेजडला आदि तीन सौ स्वामिभक्त सरदारो ने दिल्ली मे शाही सेना का मुकाविला किया और अजितसिंह व दलथभन को मोहकमसिंह चाँदावत वलूदा की ठकुरानी के साथ गुप्त रूप से दिल्ली से मारवाड के लिए निकाल दिया। इनको सुरक्षा के लिए मुकुददास खीची आदि सरदार भी दिल्ली से साथ हो गए। तव फिर अजितसिंह को कुछ दिनो तक तो वलूदा मे रक्खा गया और फिर सिरोही के समीपस्थ सिवाना के छप्पन के पहाडो मे महाराजा अजितसिंह का पालन-पोषण किया गया। दुर्गादाश ने महाराना राजसिंह उदयपुर का सहयोग प्राप्त किया और वादशाह औरगजेब के शाहजादे अकवर को विद्रोह वना कर अपने पक्षमे वना लिया। तदन्तर औरगजेब का वालक महाराजा अजितसिंह तथा मारवाड की ओर से ध्यान हटाने के लिए अकवर को दक्षिण मे मरहठो के पास ले गया। पीछे मारवाड मे मोहकमसिंह मेडतिया तोसीना, सोनग चापावत, अजवसिंह चापावत, राजसिंह मेडतिया आलनियावास आदि राठौड वीरो ने जोधपुर,

पुष्कर, देमूरी, डीगराना, महेवा, सोजत आदि स्थानो के युद्धो मे अपने प्राणो की बलि देकर मारवाड मे शाही सैनिको को मारते रहे। औरगजेब के निधनोपरान्त महाराजा अजितसिंह ने मेवाड के महाराना और आमेर के महाराजा सवाई जयसिंह की सहायता से मारवाड पर अधिकार स्थापित किया। तदनन्तर अजितसिंह ने सैयद भाइयो से साँठ–गाँठ कर बादशाह फर्रुखशियर को मरवा कर प्रतिशोध लिया। ये एक ओर जहाँ विद्वान् वीर, हिन्दू धर्म मे दृढ आस्था रखने वाले धार्मिक राजा थे वहाँ दूसरी ओर कृतघ्न और क्रूर भी कम नही थे। वयस्क होने पर इन्होने दुर्गादास जैसे अपने उद्धारक को निर्वासित किया। अपने भाई दलथमन को दक्षिण मे छल से मरवाया। राव अमरसिंह के वशज और अपने निकटस्थ सगोत्रीय मोहकमसिंह को दिल्ली मे और मोहनसिंह को कासली (शेखावाटी) मे विश्वासघात कर मरवाया। अन्त मे सवत् १७८१ वि मे जेष्ठ राजकुमार अभयसिंह के सकेत से जोधपुर के किले मे इनके द्वितीय पुत्र वख्तसिंह ने इन्हे रात्रि मे निद्रावस्था मे मार डाला।

—मारवाड का इतिहास प्रथम भाग पृ २४८ अजितविलास,
मारवाड का इतिहास द्वितीय भाग पृ ६६६–६६९।

**पृ. ११२ गीत ७७ महाराजा अभैसिंघ राठौड़ जोधपुर**—जोधपुर के महाराजा अजितसिंह का जेष्ठ पुत्र और शासनाधिकारी महाराजा अभयसिंह जोधपुर। वह महाराजा अजितसिंह के निधन के पश्चात् स १७८१ श्रावण शुक्ला ८ को राजगद्दी का अधिकारी बना। फिर नवाब सर बुलदखाँ के साथ हामिदखाँ और अन्य विद्रोही दक्षिणियो का दमन करने पर नियत हुआ। फिर उसने अपने अनुज रायसिंह एव आनन्दसिंह को मारवाड से निकाला और राव इन्द्रसिंह से नागौर छीन कर अपने भाई वख्तसिंह को राजाधिराज की उपाधि सहित प्रदान की। जब वि स १७८७ में दक्षिण मे गुजरात के राज्यपाल सर बुलदखाँ ने विद्रोह कर अपने को स्वतत्र शासक घोषित किया तब उसको दण्डित कर अधिकार च्युत करने के लिए महाराजा अभयसिंह को नियत किया गया। अभयसिंह ने अपने भाई राजाधिराज वख्तसिंह, ठाकुर शेरसिंह मेडतिया रिया, ठाकुर जालिमसिंह मेडतिया कुचामन और ठाकुर कुशलसिंह चाँपावत आउवा प्रभृति मारवाड के योद्धाओं सहित अहमदाबाद पर आक्रमण किया और नवाब सर बिलदखाँ को समझौता कर गुजरात से चले जाने के लिए बाधित कर दिया। अन्त मे सर बिलदखाँ ने नीबाज ठाकुर अमरसिंह उदावत की मध्मस्थता से अहमदाबाद त्याग कर प्रतापगढ मे कुछ समय तक शरण ली। अभयसिंह ने अहमदाबाद पर अधिकार कर वहाँ भंडारी रत्नसिंह को अपना नायब नियुक्त कर वहाँ की व्यवस्था की। अभयसिंह ने बाजीराव पेशवा से मिलकर बडौदा पर अधिकार करना चाहा किन्तु परिस्थिति वश वह इसमे सफल न हो सका। स १७९६ वि मे अभयसिंह ने बीकानेर पर घेरा डाल कर बीकानेर को

हडपना चाहा। बीकानेर महाराजा जोरावरसिंह ने जयपुर के कछवाहे महाराजा सवाई जयसिंह से सहायता की प्रार्थना की। सवाई जयसिंह ने अभयसिंह के विरुद्ध जोधपुर पर चढाई करदी तब वह बीकानेर से भाग कर जोधपुर लौटा और जयपुर महाराजा से समझौता किया। सवत् १८९६ आषाढ शुक्ला १५ को महाराजा अभयसिंह का देहान्त हो गया। वह उदार, प्रजा पालक और विद्वान शासक था। इसके समय मे डिंगल भाषा के अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रथो की रचना हुई।

—मारवाड का इतिहास प्रथम भाग पृ ३३१, ३३२, ३३३,
३५१, ३५७, राजरूपक ३६३।

पृ. ११४ गीत ७८ महाराजा वख्तसिंघ राठौड़ जोधपुर—महाराजा अजितसिंह के द्वितीय पुत्र और महाराजा अभयसिंह जोधपुर के लघु भ्राता वख्तसिंह। वख्तसिंह ने अपने पिता की महाराजा अभयसिंह के कहने पर हत्या की जिसके पुरस्कार मे अभयसिंह ने उसको नागौर का राज्य और राजाधिराज की पदवी दी। उसने अहमदाबाद और बीकानेर के युद्धो मे अपने भाई महाराजा अभयसिंह की सहायता की। तदनन्तर सं १७९८ वि मे अजमेर के पास गगवाना स्थान पर महाराजा सवाई जयसिंह की विशाल सेना से लडा। उस सेना मे जयपुर नरेश के अतिरिक्त बूदी, शाहपुरा, किशनगढ, भरतपुर, करौली, रामपुरा, शिवपुर बडौदा, सीकर और झुझुनू आदि २२ राजा राव जयपुर की सेना मे थे। वख्तसिंह बडी वीरता से लडा किन्तु अन्त मे पराजित हुआ। महाराजा अभयसिंह की मृत्यु के बाद वख्तसिंह ने उसके पुत्र और अपने भतीजे महाराजा रामसिंह से जोधपुर छीन लिया। वह सं. १८०८ मे जोधपुर की गद्दी पर बैठा और स १८९९ वि मे मर गया। वख्तसिंह दुर्घर्षवीर, विकट साहसी, निपुण न्यायी और स्वय विद्वान् तथा विद्याप्रेमी शासक था।

—मारवाड़ का इतिहास प्र भा पृ ३६७, ३६९ मारवाड़ रा
उमरावाँ री वात, उम्मेदसिंह सीसोदिया रा गीत पृ ८३-८४
एनाल्स एण्ड ऍंटिक्विटीज ऑफ राजस्थान भा २ पृ १८६७

पृ ११६ गीत ७९ महाराजा राजसिंघ राठौड़ किसनगढ—किशनगढ राज्य का शासक महाराजा राजसिंह राठौड। वह महाराजा मानसिंह का पुत्र और रूपसिंह का पौत्र था। इसका जन्म स १७३१ मे हुआ था। दिल्ली के सिंहासन के लिए मुअज्जम के निधन के बाद जब उसके शाहजादो मे युद्ध हुआ तब राजसिंह ने अजीमुशान का पक्ष लिया। किन्तु अजीमुशान रावी नदी मे डूब गया तब राजसिंह भी घर लौट गया। वह वीर और विद्यानुरागी शासक था। प्रसिद्ध कवि वृन्द उसका आश्रित और दरबारी

कवि था। राजसिह स्वय उत्तम कवि था। उसने 'वाहुविलास' और 'रसपाय' नामक दो काव्य ग्रथो का ब्रजभाषा मे प्रणयन किया था। वाहुविलास मे श्रीकृष्ण रुक्मणी विवाह का वीररसपूर्ण वर्णन है। वह स १८०५ वि. मे स्वर्गवासी हुआ।

—राजस्थान का पिंगल साहित्य पृ १२७–१२६, वाकीदास री ख्यात पृ ८३।

**पृ. ११८ गीत ८० किसनगढ रा किला री द्रढ़ता**—किशनगढ़ नगर मे महाराजा राजसिंह राठौड के छोटे पुत्र महाराजा वहादुरसिंह ने अराई और किशनगढ़ के किलो का निर्माण किया था। वह प्रसिद्ध भक्त महाराजा सावतसिंह का छोटा भाई था। महाराजा सवाई माधवसिंह जयपुर, महाराना अरिसिंह उदयपुर, महाराजा विजयसिंह जोधपुर एव माधवराव सिंधिया से वहादुरसिंह की अच्छी मित्रता थी। वह जैसा वीर था उसी के अनुरूप दानी, विद्वान और सगीत का मर्मी शासक था। 'प्रतापसिंघ मोहकमसिंह हरिसिंघोत री वात' और राग रागिनियो के पद सग्रह के रूप मे इनकी कृतियाँ उपलब्ध है। स. १८३८ वि, मे महाराजा वहादुरसिंह का परलोकवास हुआ।

—वाकीदास री ख्यात पृ ८२।

**पृ १२० गीत ८१ राजा पदमसिंघ राठौड़ रतलाम**—मालवा मे राठौडो के राज्य रतलाम का शासक राजा पदमसिंह राठौड। यह राज्य जोधपुर के राजा उदयसिंह के पौत्र राजा रत्नसिंह ने स्थापित किया था। पदमसिंह राजा पृथ्वीसिंह का पुत्र था। वह वि स १८०० से १८३० तक रतलाम का शासक रहा। पदमसिंह तत्कालीन नरेशो मे अपनी वदान्यता के लिए प्रसिद्ध था।

—मारवाड़ का इतिहास भा २ पृ ६८७।

**पृ. १२२ गीत ८२ ठाकर जोरावरसिंघ राठौड़ गोठियाणा**—किशनगढ़ के गोठियाने ठिकाने का स्वामी जोरावरसिंह राठौड़। जोरावरसिंह ने किशनगढ़ राज्य की ज्यातियों के विरुद्ध युद्ध लडकर वीरगति प्राप्त की थी। राजस्थानी काव्य मे जोरावरसिंह की वीरता से सम्बधित दोहे, कवित्त और गीत मिलते हैं।

**पृ. १२५ गीत ८३ प्रतापसिंघ राठौड़ ..........**—महाराजा तख्तसिंह के छोटे पुत्र और महाराजा जसवतसिंह के लघु भ्राता महाराजा प्रतापसिंह राठौड। प्रतापसिंह यद्यपि जोधपुर महाराजा के भ्राता थे किन्तु अपनी वुद्धि कौशल और कार्य दक्षता से गुजरात का ईडर राज्य प्राप्त कर वि सं १९५८ मे वहा के महाराजा हो गए। अग्रेजो के परम मित्र, स्वामी दयानन्द सरस्वती के शिष्य और जोधपुर राज्य के अभिभावक के रूप मे इन्होंने दीर्घकाल तक मारवाड का शासन सम्हाले रक्खा। महाराजा के अभिभावक के रूप मे मारवाड मे सेना व पुलिस का गठन किया तथा शिक्षा के क्षेत्र मे महान् सेवाएँ की। महाराजा प्रतापसिंह वडे निर्भीक योद्धा और आखेट प्रिय व्यक्ति थे। शूकर और सिंह की शिकारो का उन्हे वडा शौक था। सं. १९७९ मे वे मृत्यु लोक गए।

—मारवाड का इतिहास भा २ पृ ४६८-४६९।

**पृ. १२८ गीत ८४ ठाकर दुरगादास आसकरणोत राठौड़**—आशकर्ण का पुत्र दुर्गादास राठौड। वि स १६९५ द्वितीय श्रावण सुदि १४ को उसका जन्म हुआ था। दुर्गादास की माता के साथ आशकर्ण का प्रेम न्यून होने की वजह से उसका वाल्यकाल अपनी माता के सरक्षण मे लूणवे ग्राम मे वीता था। किन्तु दुर्गादास का भाग्योदय राज्यकीय टोले के रक्षक राईके को मारने पर हुआ। राईके को मारने के अपराव मे वह महाराजा जसवतसिंह के दरवार मे वुलाया गया। जसवतसिंह के पूछने पर उसने राईका द्वारा उनके प्रति कटु-वचन कहने के अपराव मे उसे मारना सिद्ध हुआ। महाराजा जसवतसिंह दुर्गादास की निर्भीक प्रकृति और साहसिकता पर वडे प्रसन्न हुए। फिर तो जसवतसिंह ने उसे अपनी सेवा मे रक्ख लिया। दुर्गादास ने महाराज की सेवा मे रहकर २० वर्ष की वय मे वि स १७१५ मे उज्जैन मे उत्तराधिकार के मुराद औरगजेव के युद्ध मे शाही, पक्ष मे रह कर उनके विरुद्ध भाग लिया। महाराजा जसवतसिंह के स १७३५ वि मे जमरूद मे मृत्यु हो जाने के वाद मारवाड की रक्षा का भार ग्रहण किया और शिशु महाराजा अजितसिंह की जीवन रक्षा की। वह अनवरत ४० वर्ष तक कभी जोधपुर, कभी मेवाड और कभी दक्षिण मे औरगजेव के विरुद्ध योजना वद्ध ढग से लड़ता रहा। अन्त मे औरगजेव ने उसकी वीरता से परास्त होकर उसको पाटन ( गुजरात ) की फौजदारी और उच्चमन्सव व प्रदान किया। वि स १७६३ मे औरगजेव की मृत्यु के पश्चात् राठौडो ने मारवाड से शाही थानो को वलात् हटा दिए शाही सैनिको को स्थान स्थान पर मार कर मारवाड पर अधिकार स्थापित किया। और महाराजा अजितसिंह को जोधपुर के राजसिंहासन पर अभिपिक्त किया था। इस दीर्घकालीन सघर्प मे दुर्गादास का प्रमुख हाथ रहा। वादशाह शाह आलम वहादुरशाह द्वारा मारवाड जप्त करने पर साभर स्थान के युद्ध मे उसने अजितसिंह की मदद की और पुन मारवाड पर राठौडो का अधिकार स्थापित किया।

तदनन्तर जोधपुर के स्वार्थी सरदारो और राज्य कर्मचारियो के वहकाने पर अजित-सिंह और दुर्गादास के आपस मे वनी नही। तव उसे मारवाड का परित्याग कर मेवाड मे महाराना सग्रामसिह द्वितीय के पास जाना पडा। महाराना सग्रामसिह और महाराना अमरसिह दूसरे ने उसे ससम्मान मेवाड मे आश्रय दिया और उसकी प्रतिष्ठा के अनुरूप वदनौर आदि की जागीर दी। उस अवधि मे वह रामपुरा का प्रशासक भी रहा। वही वि स १७७५ मार्गशीर्ष सुदि ११ को उसका अस्सी वर्ष, तीन माह और अठ्ठाईस दिन की आयु मे देहावसान हुआ। मालवा मे क्षिप्रा के तट पर उसका अन्तिम सस्कार हुआ वहां उसकी स्वामिभक्ति, वीरता और परम साहसिकता की स्मृति का प्रतीक स्मारक वना हुआ है।

—अजित विलास, वाकीदास री ख्यात पृ ५५–५६

Rathod Durgadas by Row

पृ. १२६ गीत ८५ हाथीसिंघ चंपावत...............—राठौडो की चाँपावत खाँप के ठाकुर गोपालदास का पांचवा पुत्र हाथीसिह चाँपावत। वह वीकानेर के महाराजा दलपतसिह को वादशाह जहांगीर द्वारा अजमेर मे वन्दी वनाए जाने मर दलपतसिह को मुक्त करवाने के लिए अपने तीन सौ साथियो सहित स १६७० वि. फाल्गुन वदि ११ को दलपतसिह सहित लडते हुए वीरगति को प्राप्त हुआ था। 'दासपां के इतिहास' मे हाथीसिह की जन्म तिथि आसोज कृष्णा ११ स. १६५१ वि० अकित की हुई है जो गलत है।

—दलपत विलास भूमिका पृ ११ दासपा का इतिहास पृ ३८

पृ. १३१ गीत ८६ ठाकर सवाईसिंघ चांपावत पोहकरण—मारवाड के पोकरण ठिकाने का स्वामी ठाकुर सवाईसिंह चाँपावत। वह ठाकुर सवलसिंह का पुत्र और देवीसिंह का पौत्र था। जोधपुर महाराजा भीमसिंह के निधन पर उनका उत्तराधिकार महाराजा मानसिंह ने ग्रहण किया। किन्तु भीमसिह की गर्भवती महारानी के उनकी मृत्यु के वाद उत्पन्न पुत्र धौंकलसिह को जोधपुर का वास्तविक दावेदार होने के कारण ठाकुर सवाईसिंह ने महाराजा मानसिह के विरुद्ध धौंकलसिह का पक्ष लिया और मेवाड की राजकुमारी कृष्णाकुमारी के विवाह सम्बन्ध के मतभेद से रुष्ट महाराजा जगतसिंह कछवाहा तथा टोंक के नवाव अमीरखाँ पिण्डारियो के मुखिया को अपने पक्ष में कर मानसिंह पर आक्रमण कर दिया। परवतसर के निकटस्थ गीगोली स्थान पर जब दोनो पक्षो की सेना मे मुकाविला हुआ तब मारवाड के अधिकाश सरदार मानसिंह के विरुद्ध जयपुर की सेना मे जा मिले। महाराजा मानसिंह को विवश होकर रणभूमि से भाग कर जोधपुर के

किले का आश्रय पकडना पडा। अन्त मे मानसिंह ने अमीरखाँ को लालच देकर गुप्त रूप से अपने पक्ष मे वना लिया। और सवत् १८८५ चैत्र सुदि २ के दिन नागौर के मूडवा ग्राम मे शिविर मे वारूद विछवा कर छलाघात से अमीरखाँ ने सवाईसिह और उसके साथी ठाकुर वख्शीराम चडावल, ठाकुर ज्ञानसिह पाली और ठाकुर केशरीसिह वगडी को उनके एक हजार सैनिको सहित मार डाला। सवाईसिह अपने युग का प्रवल योद्धा, विदग्ध राजनीतिज्ञ और जवर्दस्त सगठनकर्त्ता था। उसके निधन से महाराजा मानसिंह और धौंकलसिह का विरोध समाप्त हो गया।

—मारवाड का इतिहास द्वि भा. पृ ४१२-४१३, सघशक्ति मासिक वर्ष ३ अक १२ पृ १५–१६ दिसम्वर १९६२।

पृ. १३३ गीत ८७ ठाकर सरदारसिंच रतनसिंघोत—ठाकुर रतनसिह का पुत्र ठाकुर सरदारसिंह राठौड। सरदारसिह ने सवत् १७९८ मे महाराजा सवाई जयसिह जयपुर और राजाधिराज वख्तसिह नागौर के वीच लडे गए युद्ध मे राजाधिराज वख्तसिह के पक्ष मे भाग लिया था। उल्लिखित युद्ध मे वख्तसिह के पाच हजार सैनिको मे से केवल ६० वीर घायल होकर जीवित वचे थे। सरदारसिह भी घायल होकर जीवित वच रहा था।

पृ. १३५ गीत ८८ ठाकर कलियाणदास जैमलोत राठौड़ वोरूंदा—ठाकुर कल्याणदास मेडतिया राठौड। वह मेडता के राव जयमल का सातवाँ पुत्र था। कल्याणदास ने शाही सेना के किसी वडे अधिकारी को युद्ध मे कटारी से मारा था। कल्याणदास पींसागन के स्वामी अक्षयराज पवार के साथ हुए युद्ध मे मारा गया था। उसका वदला लेने के लिए रतनसिह राठौड ने अक्षयराज पर सेना सजा कर आक्रमण किया और रण स्थल मे अक्षयराज को मार कर पीसागन पर अधिकार कर लिया था। कल्याणदासोत मेडतियो के मारवाड मे वोरूदा, खोड, फालणा और वरकाण आदि ठिकाने थे।

—रतनसिंघ दूदावत रा कवित्त, मारवाड रा जागीरदारा री वंशावली।

पृ. १३६ गीत ८९ कलियाणदास मेड़तिया— जगन्नाथ का वशज कल्याणदास मेडतिया राठौड। कल्याणदास के ठिकाने तथा अन्य ऐतिहासिक परिचय प्राप्त नही है। सभवत वह मेडतिया गोयददासोतो मे किसी ठिकाने का ठाकुर था।

पृ. १३७ गीत ९० गिरधरदास केसोदासोत मेड़तिया वोरावड़—मारवाड़ के परवतसर प्रान्त के वोरावड ठिकाने वालो का पूर्वज गिरधरदास मेड़तिया। वह वादशाह

अकबर के मन्सबदार केशवदास का उत्तराधिकारी था। गिरधरदास ने युद्ध मे शत्रुओ का सहार कर यश प्राप्त किया था। बादशाह ने उसे पहले पदमावती और फिर परबतसर पट्टे मे दिया था। वह शाहजहाँ बादशाह के समय मे सवत् १६८६ मे खाँनजहाँ के विरुद्ध के युद्ध मे वीरगति को प्राप्त हुआ। गिरधरदास की सतति वालो के अधिकार मे मारवाड के परवतसर परगने के बोरावड, सबलपुर, बडू आदि ठिकाने थे।

—राठौडा री वसावली, बाकीदास री ख्यात पृ ६२।

**पृ. १३९ गीत ९१ गदाधरदास गिरधरदासोत मेडतिया सबलपुर**—मारवाड मे परवतसर परगने के मेडत्तियो के सबलपुर ठिकाने वालो का पूर्वज गदाधरदास मेडतिया। वह अकबर बादशाह के मन्सबदार केशवदास मेडतिया का पौत्र और गिरधरदास का पुत्र था। गिरधरदास के साथ उसने किस युद्ध मे वीरता दिखाई थी कोई अन्य आधार स्रोत नही मिला। वह युद्ध मे घायल होकर जीवित रह गया था।

**पृ १४१ गीत ९२ रघुनाथसिंघ मेड़तिया मारोठ**—मारवाड के मारोठ भूभाग का अधिपति रघुनाथसिंह मेडतिया राठौड। वह श्यामलदास मेडतिया का द्वितीय पुत्र था। रघुनाथसिंह शाहजादे औरगजेब की सेना मे शाही मन्सबदार था। उसने स १७१५ वि मे उज्जैन के युद्ध मे औरगजेब का साथ दिया था। औरगजेब ने बादशाह बनने पर उसे ११२ ग्रामो से मारोठ का राज्य प्रदान कर सम्मानित किया। वह सर्व प्रथम वि स १६८६ मे शाही दरबार मे गया था। मारोठ पर उसका सवत् १७१७ वि मे अधिकार हुआ। शाही सेवामे रहकर उसने आसाम, दक्षिण के युद्ध और शाहजादे शुजा के विरुद्ध के युद्धो मे वीरता दिखाई थी। सवत् १७४० वि मे उसका मारोठ मे निधन हुआ।

—ठिकाना कुचामन की ख्यात, रघुनाथसिंह मेडतिया की झमाल,
राजस्थान पुरालेखा विभाग, बीकानेर का रेकार्डस्।

**पृ. १४३ गीत ९३ सेरसिंघ कुसलसिंघ राठौड**—मारवाड के रिया ठिकाने का ठाकुर शेरसिंह मेडतिया और आऊवा ठिकाने का ठाकुर कुशलसिंह चापावत राठौड। शेरसिंह सरदारसिंह का और कुशलसिंह हरनाथसिंह का पुत्र था। इन दोनो वीरो ने महाराजा अभयसिंह की सेना मे रह कर गुजरात के विद्रोही शाही राज्यपाल सर बुलदखाँ हुए अहमदाबाद के स १७८७ के युद्ध मे वीरत्व दिखाया था। महाराजा अभयसिंह की मृत्यु के बाद उनके पुत्र महाराजा रामसिंह और अभयसिंह के अनुज

राजाधिराज वख्तसिह के मध्य के आपसी युद्धो मे शेरसिह ने रामसिह का तया कुशलसिह ने वख्तसिह का साथ दिया था। अन्त मे सं. १८०७ मे दोनो ही वीरो ने अपार शौर्य का प्रदर्शन कर रण भूमि मे एक दूसरे के शस्त्रो की मार से परम गति प्राप्त की थी। वह युद्ध मेडता के रणस्थल मे लडा गया था।

—मारवाड रा उमरावा री वारता, ठिकाना कुचामन की ख्यात।

पृ. १४५ गीत ६४ ठाकुर सिवनार्थसिघ कुचामन—मारवाड के मारोठ परगने के कुचामन ठिकाने का ठाकुर शिवनार्थसिह मेडतिया। वह ठाकुर सूरजमल्ल का पुत्र था। कुचामन ठिकाना रघुनार्थसिहोत मेडतियों की जालमसिहोत प्रशाखा का मुख्य ठिकाना था। कुचामन के सरदार सदैव जोधपुर के स्वामि भक्त सरदार रहे हैं।

—ठिकाना कुचामन की ख्यात, वाकीदास री ख्यात पृ ६६।

पृ. १४६ गीत ६५ राव वार्घसिघ मेड़तिया मसूदा—अजमेर मेरवाडा के मसूदा सस्थान का स्वामी राव-वार्वसिह मेडतिया राठौड। वह मेडता के राव वीरमदे दूदावत के नवें पुत्र जगमाल का पुत्र था। जगमाल से मेडतियो की जगमालोत शाखा का प्रचलन हुआ।

—वाकीदास री ख्यात पृ ६०।

पृ. १४८, १४६ गीत ६६, ६७ पहाड़सिघ महेचा जसोल—मारवाड के मालानी परगने के महेचा राठौडो के जसोल सस्थान का स्वामी पहाडसिह। वह जसवतसिह का पौत्र तथा वैरीशाल का पुत्र था।

पृ. १५१ गीत ६८ चतरसिघ वाला मोकलसर—मारवाड के जालौर भूभाग के मोकलसर का स्वामी चतुरसिह वाला राठौड। यह शाखा रिडमल के पौत्र वालोजी से वाला (वालावत) कहलाई।

—वाकीदास री ख्यात पृ. ५७

पृ. १५२ गीत ६६ अमरसिघ उदावत नींवाज—राठौडो की उदावत खाँप का अमरसिह। वह ठाकुर कुशलसिह का पुत्र था। संवत् १७७६ मे महाराजा अजितसिह ने अजमेर पर आक्रमण कर वहाँ के दीवान नाहरखाँ और उसके भाई रुहेलाखाँ को मार कर अमरसिह को अजमेर का प्रवधक नियुक्त किया था। अमरसिह ने अजमेर के गढ वीटली को सुसज्जित का अजमेर पर महाराजा का अधिकार स्थापित किया। वादशाह

ने पुनः अजमेर को प्राप्त करने के लिए सवत् १७८० वि. मे शरफुद्दौला इरादतमंदखाँ को ५०००० हजार सेना देकर विदा किया। उसके साथ आमेर नरेश सवाई जयसिंह को भी भेजा। ठाकुर अमरसिंह ने शाही सेना का वडी वीरता से मुकाबिला किया। कुछ दिनो तक युद्ध होते रहने के वाद महाराजा जयसिंह कछवाहा ने महाराजा अजितसिंह को समझा कर अजमेर का अधिकार त्यागने के लिए राजी कर लिया। और बादशाह से सधि करवादी। गीत मे अमरसिंह के साहस और वीरता का वर्णन है।

—वाकीदास री ख्यात पृ. ६८, मारवाड का इतिहास प्र. भा ३२३, ३२४, ३२५, ३२६, अजितविलास.

**पृ. १५३,१५५ गीत १००, १०१ ठाकर सुरताणसिंघ उदावत नींवाज**—उदावत राठौडो के नीवाज ठिकाने का ठाकुर सुरतानसिंह। वह महाराजा मानसिंह जोधपुर का समकालीन सरदार था। महाराजा मानसिंह ने अपने कुटिलमति परामर्शको के वहकाने पर स १८७७ द्वितीय जेष्ठ सुदि १३ को सुरतानसिंह की जोधपुर स्थित नीवाज की हवेली पर आक्रमण किया। सुरतानसिंह ने अपने भाई शूरसिंह सहित जोधपुर की सेना का वीरता पूर्वक सामना किया और हवेली से वाहर निकल कर अपने कतिपय वीरो सहित जूझता हुआ वीरगति को प्राप्त हुआ। वह स्वामिभक्त सरदार था।

—मारवाड का इतिहास प्र भा पृ. ४२३।

**पृ. १५६ गीत १०२ ठाकुर सुरतानसिंघ उदावत री ठकुराणी**—नीवाज के ठाकुर सुरतानसिंह उदावत की ठकुरानी। ठाकुर सुरतानसिह पर स १८७७ वि मे फौजराज के नायकत्व पर भेजी गई जोधपुर की सेना से लडकर मारे जाने पर उनकी धर्मपत्नि चहुवानजी ने सती धर्म का पालन कर देह त्याग किया था। वह ठाकुर दुर्जनसिंह चहुवान की पुत्री थी।

**पृ. १६१ गीत १०३ ठाकर रूपसिंघ उदावत रायपुर**—उदावतो के रायपुर ठिकाने का ठाकुर रूपसिंह उदावत। जोधपुर नरेश महाराजा मानसिंह के सकेत पर टोक वालो के पूर्वज नवाव अमीरखाँ ने रायपुर पर घेरा डाला। ठाकुर रूपसिंह ने वीरता पूर्वक शत्रु का सामना करते हुए रायपुर की रक्षा की। नवाब अमीरखाँ रायपुर को विजय नही कर सका और हताश होकर घेरा उठा कर चला गया।

—वाकीदास आशिया कृत ठाकर रूपसिघ री झमाल।

**पृ १६२ गीत १०४ राउत भीमा रताउत सेतरावा**—मारवाड के शेरगढ़ परगने के सेत्रावा ठिकाने का अधिपति रतनसिह का पुत्र भीमसिह। रावत भीमसिह ने मोकल और अचलदास को युद्ध मे मार कर सेत्रावा पर विजय प्राप्त की थी। ख्यातो मे इसका कोई वृत्तान्त प्राप्त नही है।

**पृ. १६३ गीत १०५ कचरा राठौड़**—कचरा ( कल्याणदास ) राठौड। गीतनायक ठाकुर जसवतसिह का पुत्र और कर्णसिह का पौत्र था। उसने दिल्ली मे शाही सेना से लड कर वीरगति प्राप्त की थी। किन्तु वह किस के विरुद्ध कव और क्यो लडा कोई व्यौरा प्राप्त नही होता। सभवत कल्याणदास दुर्गादास के सहयोगियो मे था और महाराजा अजितसिह के वाल्यकाल के युद्धो मे लड़ा होगा।

**पृ. १६४ गीत १०६ सुन्दरदास गोगोद राठौड तेना**—मारवाड के शेरगढ भूभाग के तेना ठिकाने का स्वामी सुन्दरदास गोगादे राठौड। वह राव वीरमदेव सलखावत के पुत्र गोगादेव राठौड की सतति परम्परा मे हुआ है। सुन्दरदास के पिता का नाम ठाकुर रामसिह और पितामह का खेता अथवा क्षेत्र सिह था। विशेप विवरण अनुपलव्ध है।

**पृ १६५ गीत १०७ रावल पूंजा गहलोत डूंगरपुर**—राजस्थान के डूगरपुर राज्य का शासक महारावल पुञ्जराज गहलोत। वह महारावल कर्मसिह का उत्तराधिकारी था। पुञ्जराज स १६६६ मे गद्दीनशीन हुआ और स १७१३ तक ४५ वर्ष शासन करता रहा। शाहजादा खुर्रम के साथ उसकी घनिष्ठ मित्रता थी। खुर्रम जव शाहजहाँ के नाम से वादशाह वना तव पुजराज ने शाही मन्सव प्राप्त कर और भी प्रतिष्ठा प्राप्त की।

—राजपूताने का इतिहास पहला भा पृ ४११–४१२

**पृ. १०८ गीत १०८ आना गहलोत**—आनन्दसिह अथवा अनोपसिह गहलोत। गीत नायक का अन्य परिचय उपलव्ध नही हुआ।

**पृ. १६८ गीत १०९ विहारीदास गहलोत**—विहारीदास गहलोत। वह प्रतापसिह का पुत्र और रावत कुशलसिह का सेनानायक था। कुशलसिह के राज्य पर शत्रुओ के आक्रमण करने पर उसने दुर्ग के वाहर निकल कर लडाई की और शत्रुओ का सहार कर वीरगति प्राप्त की। विशेष विवरण प्राप्त नही हुआ।

**पृ. १६९ गीत ११० अचलसिंघ राणावत**—सीशोदियो की राणावत शाखा का अचलसिह। वह अजवसिह राणावत का पुत्र अथवा वशधर था।

**पृ. १७० गीत १११ सूरतसिंघ सगतावत**—रावत विक्रमसिंह का तृतीय भाई सूरतसिंह। सूरतसिंह ने अपने भ्राता रावत विक्रमसिंह और रावत महासिंह सहित शाही सेना नायक रणवाजखां मेवाती की सेना पर आक्रमण किया था। रणवाजखाँ और उसका भाई नाहरखाँ खारी के किनारे के उक्त युद्ध मे काम आए। रावत महासिंह और दौलतसिंह भी रणखेत रहे। राठौड जयसिंह वदनौर, सामतसिंह चूडावत, महासिंह का पुत्र नाहर-सिंह और सूरतसिंह घायल हुए। महाराना सग्रामसिंह द्वितीय ने महासिंह की सेवाओ से प्रसन्न होकर उसके पुत्र को कानौड और सूरतसिंह को रावत की पदवी और वाठरडा का ठिकाना तथा चूडावत सामतसिंह को वम्वोरा की जागीर प्रदान की।

—मेवाड का सक्षिप्त इतिहास, पुरोहित पृ. १३०–१३१

**पृ. १७२ गीत ११२ राजा भारतसिंघ सीसोदिया साहपुरा**—शाहपुरा राज्य के राजा भारतसिंह सीशोदिया। भारतसिंह ने शाहपुरा को गद्दी प्राप्त कर दक्षिण मे बादशाह औरंगजेव के पास अपनी उपस्थिति दर्ज की। और फिर दक्षिण के युद्धो मे शाही सेवा मे रह कर वरावर भाग लेता रहा। वसतगढ विजय पर बादशाह ने भारतसिंह को राजा की उपाधि से सम्मानित किया। रणवाजखाँ मेवाती की मेवाड की चढाई के समय भारतसिंह ने मेवाड का पक्ष लेकर महाराना सग्रामसिह द्वितीय की सहायता की। इस सहायता के उपलक्ष्य मे महाराना ने मेवाड का काछोला प्रान्त प्रदान किया। उसी अवसर पर महाराना ने कवला, गीरोट, और बदनौर इलाका भी दिया था। तदुपरान्त सवत् १७८६ वि मे उक्त महाराना ने पुन ८६ हजार वार्षिक आय का जहाजपुर का परगना भी वखशा। वृद्धावस्था मे जेष्ठ राजकुमार उम्मेदसिंह ने भारतसिंह को नजर बद कर राज्याधिकार छीन लिया था। सवत् १७८६ मे इनका शाहपुरा मे देहावसान हो गया।

—शाहपुरा राज्य की ख्यात हस्तलिखित भा १

**पृ. १७४ गीत ११३ राजा उम्मेदसिंघ सीसोदिया साहपुरा**—राजा भारतसिंह का पुत्र राजा उम्मेदसिंह सीशोदिया शाहपुरा। उम्मेदसिंह का जन्म सोमवार कार्तिक सुदि ७ सवत् १७५५ वि मे हुआ था। और सन् १७२७ ई मे उसने अपने पिता को अधि-कार च्युत कर शाहपुरा का शासन अपने हाथ में लिया था। किन्तु ३१ दिसम्बर १७२९ ई मे भारतसिंह की मृत्यु के उपरान्त ही वह शाहपुरा की गद्दी पर बैठा था। वह कौमार्य काल से ही युद्ध मे भाग लेता रहा था। सन् १७२३ ई मे जोधपुर के महाराजा अजितसिंह के विरुद्ध जब शाही सेना अजमेर पर भेजी गई तब उम्मेदसिंह ने शाहपुरा की सेना का नेतृत्व किया था। सवत् १७९८ वि के महाराजा सवाई जयसिंह जयपुर और राजाधिराज वख्तसिंह के मध्यम हुए गगवाना के युद्ध मे उम्मेदसिंह ने जयपुर के पक्ष मे युद्ध मे भाग

लिया था। सन् १७४४ ई मे रावराजा बुद्धसिंह हाडा बूदी के पुत्र उम्मेदसिंह का बूदी पर अधिकार करवाने के युद्ध मे वह उम्मेदसिंह की ओर से लड़ा था। मार्च १–२ सन् १७४७ ई. के राजमहल तथा अगस्त १–६ सन् १७४८ के वगरू के युद्ध मे जो कि महाराजा सवाई ईश्वरीसिंह को पदच्युत कर महाराना जगतसिंह के भानजे महाराजा सवाई माधवसिंह प्रथम को जयपुर की गद्दी दिलवाने के लिए किए गए युद्ध मे वह महाराना की सेना मे रह कर माधवसिंह के पक्ष मे लडा था। तदनन्तर वह मरहठो के मेवाड पर किए गए आक्रमणो मे मेवाड का सशक्त पक्षधर वना रहा और महाराना अरिसिंह द्वितीय की ओर से १६ जनवरी १७६९ ई. मे उज्जैन मे ग्वालियर वालो के पूर्वज महादाजी सिंधिया की पैंतीस हजार प्रवल सेना को एक वार पराजित करने के बाद जयपुर की पन्द्रह हजार नागा ( योद्धा साधुओ ) की सेना से लड कर वीरगति को प्राप्त हुआ।

राजा उम्मेदसिंह कालीन राजस्थान और उसकी ऐतिहासिक आधार सामग्री लेख परम्परा भाग २३ पृ. ९४ से ११६.

**पृ. १७६ गीत ११४ रावत मोहकमसिंघ देवलिया**—देवलिया प्रतापगढ के महारावत प्रतापसिंह का अनुज और महारावत हरिसिंह का द्वितीय पुत्र रावत मोहकमसिंह। रावत मोहकमसिंह ने प्रतापगढ के राज्य मे दस्यु कर्मी भीलो का दमन किया और वादशाह के विद्रोही तथा पदच्युत राज्यपाल सर वुलदखाँ गुजरात को अपनी शरण मे रक्खा था।

—रावत मोहकमसिंघ हरीसिंघोत री वारता

**पृ. १७९, १८२ गीत ११५, ११६ महाराणा भीमसिंघ**—महाराना भीमसिंह सीशोदिया उदयपुर। वह महाराना अरिसिंह तृतीय के द्वितीय पुत्र थे। वह अपने वडे भाई महाराना हम्मीरसिंह दूसरे के निधन के वाद १८३४ पौष सुदि ८ को उदयपुर की गद्दी पर वैठा था। उसके शासन काल मे मरहठो तथा चूडावतो शक्तावतो के आपसी वैमन्यस्य के कारण विग्रह एव अशान्ति रही। इसके समय मे राजकुमारी कृष्णाकुमारी वाग्दान के प्रश्न को लेकर जयपुर व जोधपुर के राजाओ मे लडाइयाँ होती रही और आपसी विरोध के कारण मरहठो और अमीरखाँ पिण्डारी के अत्याचारो का शिकार मेवाड को भी होना पडा। अन्त मे अंग्रेज कम्पनी शासन से समझौता होने पर कही जाकर राजस्थान मे शान्ति हुई। सं. १८८५ चैत्र सुदि १४ को इनका देहात हो गया। भीमसिंह उदार और विद्याप्रेमी शासक था।

—मेवाड का सक्षिप्त इतिहास पृ १५१–१६६ भीमप्रकास हस्तलिखित।

**पृ. १८६ गीत ११७ महाराणा सभुसिंघ**—महाराना शभुसिह उदयपुर। महाराना स्वरूपसिह के नि सतान स्वर्गवासी होने पर वह बागोर ठिकाने से गोद आकर स १६१८ वि मे उदयपुर की गद्दी नशीन हुआ और स १६३१ वि मे मृत्यु को प्राप्त हुआ था।

—मेवाड का संक्षिप्त इतिहास पृ १७८–१८२

**पृ. १८६ गीत ११८ महाराणा स्वरूपसिंघ**—महाराना स्वरूपसिह उदयपुर। स्वरूपसिह महाराना सरदारसिह का छोटा भाई था। सरदारसिह के नाऔलाद देहावसान हो जाने पर वह वि स १८६६ वि मे गद्दी बैठा था। स्वरूपसिह के गद्दी पर बैठने पर मेवाड के जागीरदारो के सेवा नियम तथा अधिकार आदि की व्यवस्था की और राज्य सचालन व्यवस्था मे सुधार किया। वह स. १६१८ मे मर गया।

—मेवाड का सक्षिप्त इतिहास पृ १७३–१७८

**पृ १६१ गीत ११६ रावत पहाडसिंघ चूंडावत सलूम्बर**—मेवाड के सलूम्बर ठिकाने का स्वामी रावत पहाडसिह चूडावत। वह महाराना अरिसिंह तृतीय के पक्ष मे स १८२५ वि. मे उज्जैन मे महादाजी सिंधिया की सेना से वीरता पूर्वक लडता हुआ मारा गया था। वह रावत जोधसिह का पुत्र था। और सवत् १८२१ मे सलूम्बर की गद्दी पर बैठा था।

—शाहपुरा राज्य की ख्यात

**पृ. १६६ गीत १२० रावत हमीरसिंघ भदेसर**—मेवाड के भदेसर ठिकाने का रावत हम्मीरसिह चूडावत। वह रावत भैरोसिह का पुत्र था। महाराना भीमसिंह समय मे अमीरखाँ पठान ने भदेसर छीन कर निम्बाहेडा मे मिला लिया तब हमीरसिह ने आक्रमण कर भदेसर से मुसलमानो को निकाल कर अपना अधिकार स्थापित किया। हम्मीरसिंह ने मरहठो के विरुद्ध के युद्धो मे भी भाग लिया था।

**पृ २०० गीत १२१ रावत प्रतापसिंघ चूडावत आमेट**—मेवाड के आमेट ठिकाने का स्वामी रावत प्रतापसिह चूडावत। वह रावत फतहसिह का उत्तराधिकारी था। महाराना अरिसिह और फितूरी नाम से प्रसिद्ध महाराना रतनसिह के समर्थक नागाओ के युद्ध मे प्रतापसिह ने महाराना का पक्ष लिया था। गणेशपत के साथ की लकवा की लडाइयो में वह लकवा का पक्षधर होकर लडा था।

—राजपूताने का इतिहास ओझा जिल्द दूसरी पृ १२०६–१२११

**पृ २०५ गीत १२२ महाराज सगतसिंघ सगतावत सांवर**—अजमेर मेरवाडा के सावर सस्थान-का स्वामी महाराज शक्तिसिह शक्तावन। वह महाराना प्रतापसिह के अनुज महाराज शक्तिसिह के वशधर गोकुलदास भाणावत की सतति परम्परा मे था।

शक्तिसिह ने मल्हारराव होल्कर की सेना से लडाई लडी थी। और होल्कर की सेना को परास्त कर कीर्ति अर्जित की।

**पृ. २०९ गीत १२३ ठाकर रार्जसिघ संखवास**—जोधपुर की नागौर पट्टी के सखवास ठिकाने का ठाकुर रार्जसिह चौहान। वह ठाकुर अजबसिह का जेष्ठ पुत्र और महाराजा विजयसिह जोधपुर का विश्वस्त सामन्त था। रार्जसिह ने जयअप्पा सिंधिया द्वारा सवत् १८११ वि मे महाराजा रामसिह (पदच्युत) के पक्ष मे महाराजा विजयसिह पर आक्रमण करने पर मेडता के युद्ध मे भाग लिया था। मेडता के युद्ध मे विजयसिह के पराजित होकर नागौर मे शरण लेने पर जयअप्पा और रामसिह की सेना ने नागौर को जा घेरा और नागौर दुर्ग पर अधिकार कर लिया। तव उदयपुर महाराना राजसिह द्वितीय ने विजयसिह और जयअप्पा के मध्य समझौता करवाने के लिए रावत जैतसिह सलूम्बर को भेजा था। किन्तु विजयसिह ने केशरीसिह खोखर और उसके एक साथी द्वारा जयअप्पा को छल से नागोर मे मरवा डाला। इस घटना से उत्तेजित होकर जयअप्पा के भाई दत्ताजी ने समझौते के लिए वहाँ ठहरे हुए रावत जैतसिह, विजय भारती और जोधपुर के सामतो पर आक्रमण किया। विजयसिह के पक्ष के दो हजार सैनिक वहाँ उपस्थित थे। उसी युद्ध मे रावत जैत्रसिह, विजयभारती और ठाकुर रार्जसिह जूझते हुए मारे गए थे। तदनन्तर विजयसिह को दत्ता मरहठा को क्षति स्वरूप ५० लाख नकद रुपये तथा अजमेर व जालोर का प्रान्त देना पड़ा।

—मुगलकालीन भारत पृ १९५–१९६, विजयविलास
हस्तलिखित छद ४३२, कीरत प्रकास हस्तलिखित।

**पृ. २१०, २१२ गीत १२४–१२५ कवर सेरसिघ चुवांण सखवास**—मारवाड के नागोर पट्टी के चौहानो के ठिकाने सखवास का स्वामी कुवर शेरसिह चौहान। वह ठाकुर शभुदानसिह का पुत्र एव उत्तराधिकारी था। शेरसिह ने महाराजा भीमसिह की ओर से वि स १८५० मे झावर स्थान के युद्ध मे भाग लिया था और महाराजा विजयसिह की सेना से लडाई की थी। वह युद्ध शेख पठान के विपक्षी नेतृत्व मे लडा गया था। सूरजमल्ल मेडतिया कुचामन, हरिसिह कूपावत चण्डावल आदि महाराजा भीमसिह के पक्ष के अनेक सरदार काम आए थे। शेरसिह और उसका अनुज वीरसिह घायल होकर वच रहे थे।

—मारवाड का इतिहास प्र. भा पृ ३९१–३९२, कीरत प्रकास।

**पृ. २१३ गीत १२६ रावत जोधसिघ चौहाण कोठारिया**—रावत मोहकमसिह का पुत्र रावत जोधसिह चौहान कोठारिया। रावत जोधसिह ने स १८५७ के प्रथम भारतीय

स्वातन्त्र्य सग्राम मे विद्रोहियो का साथ दिया था। मारवाड के आउवा ठिकाने के ठाकुर कुशालसिंह को अपने वहाँ ठहराने तथा सहायता करने मे उसने अग्रेजो का तनिक भी भय नही माना।

—राजपूताने का इतिहास दूसरी जिल्द ओझा पृ ११८६,
मेवाड का सक्षिप्त इतिहास पृ १७५।

पृ २१५ गीत १२७ **सूरजमल चौहाण मुडेटी**—गुजरात के ईडर राज्य के मुडेटी ठिकाने का ठाकुर सूरजमल्ल चौहान। वह ठाकुर जालिमसिंह का पुत्र था। सूरजमल्ल ने ईडर के महाराजा केशरीसिंह के निधन पर अग्रेजो के सती प्रथा कानून का उल्लंघन करते हुए महाराजा की महारानियो को सती करवा कर उनकी इच्छा पूर्ण की थी। उक्त लडाई मे उसके कतिपय सैनिक मारे गए थे।

—वीर चरित्र माला पृ १४०–१४१।

पृ. २१८ गीत १२८ **राव भोज हाडा बूदी**—राजस्थान के बूदी राज्य का शासक राव भोज हाडा। वह राव सुर्जन हाडा का जेष्ठ पुत्र था। भोज सवत् १६४२ वि मे बूदी की गद्दी पर बैठा था। बादशाह अकबर की गुजरात की चढाई के समय वह अपने भाई दुर्जनशाल सहित साथ था। भोज ने शत्रु सेनापति को द्वन्द्व युद्ध मे मारा था। अहमदनगर के घेरे मे भी उसने वीरता दिखाई थी। तदनन्तर उडीसा के युद्ध मे भी शाही सेना के साथ रह कर लडाई की थी। वह स. १६६४ वि. मे बूदी के राजमहल से गिर कर मर गया।

—मआसिरुल् उमरा पृ २७३–२७४।

पृ. २१६ गीत १२६ **महाराव राजा भावसिंघ हाडा बूंदी**—बूदी का शासक महाराव राज। भावसिंह हाडा। वह महाराव राजा शत्रुशाल का जेष्ठ पुत्र और उत्तराधिकारी था। भावसिंह अपने पिता महाराव शत्रुशाल के स १७१५ वि के शामूगढ के युद्ध मे मारे जाने पर बूदी की गद्दी पर बैठा था। तदनन्तर वह बादशाह औरगजेब द्वारा तीन हजारी दो हजार सवारो का मन्सब पाकर सम्मानित हुआ। भावसिंह ने शाही सेवा मे रह कर शाहजादा शुजा तथा छत्रपति शिवाजी मरहठा का दमन करने के लिए भेजे गए महाराजा जसवतसिंह राठौड तथा महाराजा मिर्जा राजा जयसिंह के साथ नियुक्त होकर दक्षिण की लडाइयो मे लडा था। वह चाँदा के राजा के विरुद्ध भी लड़ा था। अन्त मे स १७३४ वि. में औरगाबाद मे उसका देहान्त हो गया।

—मआसिरुल् उमरा पृ २५७–२५६, टाड राजस्थान,
भाग २ पृ. १३४२।

पृ २२० गीत १३० नाथजी रघावत हाडा—रघुनाथसिंह का पुत्र अथवा वशधर नाथसिंह। नाथसिंह ने कछवाहो के साथ युद्ध लड कर वीरगति प्राप्त की थी। वह युद्ध कब कहाँ लडा गया था कोई वृत्तान्त नही मिला। सभवत महाराव राजा बुद्धसिंह के पक्ष मे वह पाचोलास के युद्ध मे लड कर मारा गया होगा।

पृ. २२३ गीत १३१ महाराज भगतराम हाडा इन्द्रगढ़—कोटडियाद (हाडौती) क्षेत्र मे इन्द्रगढ सस्थान का स्वामी महाराज भक्तराम हाडा। वह महाराज छत्रसिंह का पुत्र था। महाराव राजा उम्मेदसिंह ने इन्द्रगढ के महाराज देवसिंह को मार कर भगत-राम को स १८१३ मे इन्द्रगढ प्रदान किया था।

पृ. २२८ गीत १३२ हाडा गौडा रौ जुद्ध—हाडो और गौडो का युद्ध। बादशाह शाहजहाँ के अन्तिम दिनो मे लडे गए शाहजादो के उत्तराधिकार के उज्जैन और धौलपुर के युद्धो मे उज्जैन मे हाडा राव मुकुन्दसिंह कोटा तथा गौड अर्जुन और धौलपुर मे महाराव राजा शत्रुशाल और गौड राजा शिवराम व भीमसिंह गौड़ एक पक्ष मे रह कर लडते हुए धराशायी हुए थे।

—विन्हैरासो परिशिष्ट पृ २२३, २२४, २२७, २३८।

पृ. २३० गीत १३३ राजराणा रायसिंघ झाला सादड़ी—मेवाड के सादड़ी ठिकाने का स्वामी राजराणा रायसिंह झाला द्वितीय। वह राजराणा कीर्तिसिंह प्रथम का पुत्र था। रायसिंह ने मेवाड की सेना का नेतृत्व करते हुए हींता स्थान मे मैदान के हट्ट मरहठा की ८ हजार सेना से युद्ध लडा था। वह उस युद्ध मे घायल होकर जीवित रहा और उसका लघु भ्राता नाथसिंह मारा गया था।

—श्री झाला भूषण मार्त्तण्ड पृ ६८–७२, राजपूताने का इतिहास
जिल्द २ चतुर्थ खण्ड पृ ११८३।

पृ. २३५ गीत १३४ रावल अमरसिंघ भाटी जैसलमेर—जैसलमेर के रावल मालदेव का उत्तराधिकारी रावल अमरसिंह भाटी। उसने पजाब मे मुसलमानों के साथ के युद्ध मे शौर्य प्रदर्शन कर यश प्राप्त किया था। स १६७० वि. मे उसका देहान्त हुआ था।

—नैणासी भा २ पृ. ६८

पृ २३६ गीत १३५ मूलराज सौलंखी—मूलराज सोलखी। मूलराज ने कटार युद्ध लडकर वीरगति प्राप्त की थी। विशेष विवरण प्राप्त नही है।

पृ. २३७ गीत १३६ लालसिंघ सौलखी—हरिसिंह का पुत्र लालसिंह सौलखी। लालसिंह ने बादशाह की ओर से उज्जैन मे युद्ध लडा और अपना जीवन न्यौछावर कर बादशाह के प्राणो की रक्षा की।

**पृ. २३६ गीत १३७ अमरसिंघ गरडवा**–अमरसिंह गरडवा का निवास स्थान, युद्ध स्थान तथा समय और युद्ध विवरण प्राप्त नही है।

**पृ. २४० गीत १३८ दुरजणसाल सोडा**—दुर्जनशाल सोढा। दुर्जनशाल ने सिरोही पर राठौडो के आक्रमण करने पर वीरता दिखाई थी। सभवत वह महाराजा मानसिंह राठौड की सेना के सिरोही पर हमला करने पर लडा हो। ख्यातो मे कोई उल्लेख नही मिला।

**पृ. २४१ गीत १३६ सावलदास डावर**—मालवा मे बडनगर का शासक श्यामलदास डावर। वह फतहसिंह का पुत्र था। उसने बडनगर पर आक्रमण करने पर किस मिर्जा पदधारी शाही सेनानायक से युद्ध किया कोई वृत्त नही मिला।

**पृ. २४२ गीत १४० सेरखाँन पठान**—अबदलखाँन का पुत्र शेरखाँन पठान। शेरखाँन का वंश परिचय नही मिला। सभवत वह जालोर के बिहारी पठानो मे से था और महाराजा शूरसिंह जोधपुर का समवर्त्ती था।

**पृ २४३ गीत १४१ गीत भरतपुर किला पर जाट अंग्रेजां रौ**–राजस्थान के जाट राज्य के भरतपुर दुर्ग पर अंग्रेजो से लडे गए युद्ध का गीत। जसवतराव होल्कर ने अंग्रेजो के विरुद्ध अपना राज्य त्यागकर राजस्थान के भरतपुर राज्य के महाराजा रणजीतसिंह की शरण लेकर डीग के किले को आश्रयस्थल बनाया था। डीग के पास अंग्रेजो से जबर्दस्त युद्ध हुआ। जिसमे अंग्रेजो के ६४३ योद्धा मारे गए थे, जिनमे २२ उच्च सैनिक अधिकारी थे। होल्कर की सारी सेना काम आयी थी। तब फिर भरतपुर के किले में जाकर डटे थे। वहाँ भी लेक के नेतृत्व मे अंग्रेजो ने पीछा किया और कई दिनो तक अनवरत युद्ध होता रहा। किन्तु अंग्रेज सफल नही हुए। यशवतराव का सहायक अमीरखा पठान अंग्रेजो से मिलकर तटस्थ हो गया, ऐसी परिस्थिति मे रणजीतसिंह को अंग्रेजो से सधि करने के लिए बाध्य होना पडा। किन्तु भरतपुर नरेश ने यशवतराव को अंग्रेजो को नही सौंपा। वह युद्ध १८०४, २३ दिसम्बर से अप्रैल १८०५ तक चलता रहा।



# परिशिष्ट २.

## गीत छंदानुक्रमणिका

# सहायक ग्रंथ-सूची


अजितविलास—सं डॉ नारायणसिंह भाटी स स. सौभाग्यसिंह शेखावत राजस्थानी शोध-संस्थान, चौपासनी

अलवर व जयपुर राज्य का इतिहास—श्री जगदीशसिंह गहलोत

उम्मेदसिंह सीसोदिया रा गीत—डॉ नारायणसिंह भाटी स. सौभाग्यसिंह शेखावत

एनाल्स एण्ड ऐंटिक्वीटीज ऑफ राजस्थान—कर्नल जेम्स टॉड

ओझानिबंध-सग्रह भा ३–४—स. नाथूलाल भागीरथ व्यास, साहित्य सस्थान, उदयपुर

कछवाहो की ख्यात—राजस्थानी शोध सस्थान सग्रहालय, चौपासनी

कूर्मवशप्रकाश—स. महताबचद्र खारेड, नागरी प्रचारिणी सभा, काशी

खेतडी का इतिहास—प० झावरमल्ल शर्मा जसरापुर, खेतडी

गजगुणरूपकबध—स सीताराम लाळस, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर

दलपतविलास—स. रावत सारस्वत, शार्दूल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, बीकानेर

बाकीदास री ख्यात—स नरोत्तमदास स्वामी रा प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर

बिन्हैरासो—स. सौभाग्यसिह शेखावत, रा. प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर

भीमप्रकास, महादान मेहडू रचित—सौभाग्यसिंह शेखावत का सग्रह

माधववश. प्रकाश—बक्सी भूयालाल ठाकुर लूणसिंह भोपालसिंह दूजोद का सग्रह

मारवाड का इतिहास, भा १ व २—प. विश्वेश्वरनाथ रेऊ, जोधपुर

मारवाड रा उमरावा री बात—कु. देवीसिंह शेखावत मडावा का सग्रह

मारवाड रा जागीरदारां री वशावली—मुशी देवीप्रसाद

मुहता नेणसी री ख्यात—सं बदरीप्रसाद साकरिया, रा प्रा प्रतिष्ठान, जोधपुर

मुगलदरबार—अनु. ब्रजरत्नदास, नागरी प्रचारिणी सभा, काशी

मेवाड का सक्षिप्त इतिहास—देवनाथ पुरोहित, उदयपुर

राजपूताने का इतिहास भा तृतीय—डा गौ ही ओझा, अजमेर

राजरूपक—स प. रामकर्ण आसोपा, ना० प्रचारिणी सभा, काशी

राजस्थान का पिंगल-साहित्य—डा मोतीलाल मेनारिया, उदयपुर

राजस्थान पुरालेख विभाग, बीकानेर का रेकार्ड

राठौडो की ख्यात—डा कल्याणसिंह शेखावत का सग्रह

रायसलजस सरोज, रामदयाल कविया रचित—सौभाग्यसिंह शेखावत का सग्रह

वीरगीत सग्रह, भा. १—स सौभाग्यसिह शेखावत, रा प्रा प्रतिष्ठान, जोधपुर

शाहजहाँनामा—अनु० मुशी देवीप्रसाद

शाहपुरा राज्य की ख्यात—राजाधिराज सुदर्शनदेवसिंह, शाहपुरा

शिखर-वशोत्पत्ति—स प हरिनारायण पुरोहित, जयपुर

शेखावतो की वशावली—रावल हरनाथसिंह शेखावत, डूडलोद

साभर का युद्ध—स डॉ रघुबीरसिंह, सीतामऊ राजस्थान साहित्य समिति, बिसाऊ

सीकर का इतिहास—प झाबरमल्ल शर्मा, जसरापुर

Generogical Table of Kachawahas—Rawal Harnath Singh Dundlod

Rathod Durgadas—Vishvashwarnath Reu

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर (राजस्थान)

# राजस्थान पुरातन ग्रंथमाला

## नवीन-प्रकाशन

| क्रमांक | ग्रन्थ-नाम | सम्पादक | मूल्य |
|---|---|---|---|
| ११५ | सिंहसिद्धान्तसिन्धु, (गोस्वामी शिवानन्द भट्ट कृत) प्रथमखण्ड | डॉ फतहसिंह एव श्री लक्ष्मीनारायण गोस्वामी | ११-५० |
| ११६ | राजस्थानी-वीर-गीत-संग्रह, भाग ३ | श्री सौभाग्यसिंह शेखावत | ९-२५ |
| ११७ | बालतन्त्रम् (कल्याण पण्डित कृत) | कविराज श्री विष्णुदत्त पुरोहित | ३-५० |
| ११८ | नरसीजी रो माहेरो (मीराकृत) | श्री जेठालाल नारायण त्रिवेदी | ७-२५ |

## मुद्रणाधीन-प्रकाशन

| | | |
|---|---|---|
| १ | मीरा बृहत्पदावली, भाग २ | डॉ० कल्याणसिंह शेखावत |
| २ | मारवाड रा परगनारी विगत, भाग ३ | डॉ० नारायणसिंह भाटी |
| ३ | सिंहसिद्धान्तसिन्धु, द्वितीय खण्ड | श्री लक्ष्मीनारायण गोस्वामी |
| ४ | संगीतरघुनन्दनम् | डॉ० दशरथ शर्मा |
| ५ | राजस्थानी-हिन्दी हस्तलिखित ग्रन्थ-सूची, भाग ३ | श्री ओंकारलाल मेनारिया |
| ६ | रतन रासो | डॉ रघुवीरसिंह एव श्री काशीराम शर्मा |
| ७ | खण्डप्रशस्ति टीकाद्वययुक्तम् | डॉ फतहसिंह एव श्री म० विनयसागर |
| ८ | नन्दिसूत्रम्-प्रभाव्याख्यायुक्तम् | डॉ० फतहसिंह एव श्री म० विनयसागर |